३-**अक्षरश्रुतज्ञान**-अकार आकार आदि अक्षररूप श्रुतज्ञान को **अक्षरश्रुतज्ञान** कहते हैं।

४-**अक्षरसमास**-अक्षर श्रुतज्ञानसे ऊपर पद श्रुतज्ञानसे नीचे जो श्रुतज्ञानके भेद हैं-उनको **अक्षरसमास** कहते हैं।

५-**पदश्रुत**-अक्षर श्रुतज्ञानसे आगे क्रम क्रमसे अक्षरोंकी वृद्धि होते होते जब संख्यात अक्षरोंकी वृद्धि हो जाती है तब उस ज्ञानको **पदश्रुतज्ञान** कहते हैं।

६-**पदसमास**-पद श्रुतज्ञानसे आगे संघात श्रुतज्ञान होने तक श्रुतज्ञानके जितने भेद हैं उन सबको **पदसमास** कहते हैं।

७-**संघात**-एक पदज्ञानके आगे एक एक अक्षरकी वृद्धि होते होते जब संख्यात हजार पदोंकी वृद्धि होती है तब यह **संघात ज्ञान** होता है। यह ज्ञान चारों गतियोंमेंसे किसी एक गतिका वर्णन कर सकता है।

८-**संघातसमास**-अक्षरोंके द्वारा बढ़ना हुआ जो ज्ञान संघात से लेकर प्रतिपत्ति श्रुतज्ञान तक हो जाता है उसको **संघातसमास** श्रुतज्ञान कहते हैं।

९-**प्रतिपत्तिज्ञान**- संघात समस्तसे बढ़ते बढ़ते जब संख्यात हजार संघातोंकी वृद्धि हो जाय तब **प्रतिपत्ति श्रुतज्ञान** होता है। इस ज्ञानके द्वारा चारों गतियों का स्वरूप वर्णन किया जा सकता है।

१०-प्रतिपत्ति समास--प्रतिपत्ति ज्ञानसे आगे जब संख्यात प्रतिपत्ति रूप ज्ञान बढ़ जाता है-तब अनुयोगसे पहले तक उसको प्रतिपत्ति समास कहते हैं।

११-अनुयोग-प्रतिपत्ति समाससे एक एक अक्षरकी वृद्धि होते होते जब संख्यात हजार प्रतिपत्ति की वृद्धि हो जाती है तब एक अनुयोग श्रुतज्ञान होता है। इस ज्ञानसे चौदह मार्गणाओंका स्वरूप जाना जाता है।

१२-अनुयोग समास-अनुयोग ज्ञानसे आगे और प्राभृतप्राभृतज्ञान से पहले जितने ज्ञानके विकल्प हैं वह सब अनुयोग समास है।

१३-प्राभृतप्राभृत-अनुयोग ज्ञानके आगे एक एक अक्षर की वृद्धि होते होते संख्यात अनुयोग होने पर प्राभृतप्राभृत ज्ञान होता है। प्राभृत शब्दका अर्थ अधिकार है। वस्तु नामक श्रुतज्ञानके अधिकारको प्राभृत और उसके

---

१-उपयोगो लक्षणं। तत्त्वार्थ० अ० २

भी अधिकार को प्राभृतप्राभृत कहते हैं।

१४–प्राभृतप्राभृतसमास–प्राभृतप्राभृतसे आगे और प्राभृतसे पहले तक श्रुतज्ञान के जितने विकल्प हैं उन सबको प्राभृतप्राभृतसमास कहते हैं।

१५–प्राभृत–प्राभृतप्राभृतज्ञान की वृद्धि होते होते जब जब चौवीस प्राभृतप्राभृत हो जाते हैं तब एक प्राभृत ज्ञान होता है ।

१६–प्राभृतसमास–प्राभृतसे ऊपर और वस्तुसे नीचे जो श्रुतज्ञानके विकल्प हैं-उन सबको प्राभृत समास कहते हैं।

१७–वस्तु श्रुतज्ञान--प्राभृतज्ञानकी वृद्धि होते होते जब बीस प्राभृत बढ़ जाते हैं-तब वस्तु श्रुतज्ञान होता है।

१८–वस्तुसमास--वस्तुज्ञानसे ऊपर क्रमसे अक्षर पदोंकी वृद्धि होते होते दस वस्तुज्ञानकी वृद्धि हो जाय-उसमेंसे एक अक्षर कम तक जो ज्ञानके विकल्प हैं-उनको वस्तुसमास ज्ञान कहते हैं।

१९--पूर्वश्रुत - पूर्वज्ञानके चौदह भेद हैं। वस्तु समासके अन्तिम भेदमें अक्षर मिलानेसे उत्पादपूर्व होता है

२०–उत्पादपूर्वसमास–उत्पादपूर्वमें भी वृद्धि होते होते चौदह वस्तु पर्याय वृद्धि होने पर उसमेंसे एक अक्षर कम करनेसे उत्पादपूर्व समास ज्ञान होता है। उसमें एक अक्षर बढ़ानेसे अग्रायणीयपूर्व और उसकी वृद्धि होते होते अग्रायणीयपूर्व समास होता इसीप्रकार आगेके पूर्व और पूर्व समास समझने चाहिये।

इसप्रकार वह द्वादशांग श्रुतज्ञान अनन्त पदार्थों को विषयभूत करनेसे अत्यंत गंभीर है और अबाधित विषय होने से अत्यंत श्रेष्ठ है। इसप्रकारकी शास्त्र प्रणाली के अनुसार वह श्रुतज्ञान बारह प्रकार है। ऐसे श्रुतज्ञान को मैं नमस्कार करता हूं।

श्रुतज्ञानके बारह भेद----

**आचारं सूत्रकृतं स्थानं समवायनामधेयं च ।**<br>
**व्याख्याप्रज्ञप्तिं च ज्ञातृकथोपासकाध्ययने ॥ ७ ॥**<br>
**वन्देऽन्तकृद्दशमनुत्तरोपपादिकदशं दशावस्थम् ।**<br>
**प्रश्नव्याकरणंहि विपाकसूत्रं च विनमामि ॥ ८ ॥**

***अन्वयार्थ***—( आचारं ) आचारांग ( सूत्रकृत ) सूत्रकृतांग ( स्थानं )

स्थानांग ( च समवायनामधेयं ) तथा समवायांग नामक ( व्याख्याप्रज्ञप्तिं ) व्याख्याप्रज्ञप्त्यंग ( च ज्ञातृकथोपासकाध्ययनै ) ज्ञातृकथांग व उपासकाध्ययनांग ( अंतकृद्दशं ) अंतकृद्दशांग ( दशावस्थं[1] अनुत्तरोपपादिकदशं ) दश दश मुनियोंके व्याख्यान करनेवाले अनुत्तरोपपादिकदशांग ( हि प्रश्नव्याकरणं ) निश्चयसे प्रश्नव्याकरणांग ( च विपाकसूत्रं ) और विपाकसूत्रांग को ( वन्दे, विनमामि ) वंदना करता हूं, नमस्कार करता हूं। ( दृष्टिवाद का वर्णन ९ वें श्लोकमें है )

*भावार्थ:*—इन बारह अंगोंकी पदसंख्या और स्वरूप इसप्रकार है:--

१-आचारांग---इसकी पदसंख्या अठारह हजार है। इसमें गुप्ति, समिति आदि मुनियोंके आचरणोंका वर्णन है।

श्रुतज्ञानके दो भेद हैं- एक द्रव्यश्रुत और दूसरा भाव श्रुत। द्रव्यश्रुतकी रचना शब्दात्मक है इसलिये उसकी पदसंख्या कही जा सकती है परंतु भावश्रुत ज्ञानमय है इसलिये उसकी पदसंख्या आदि कुछ नहीं कही जा सकती।

द्वादशांगमें आचारांगको सबसे पहले स्थान मिला है। इसका कारण यह है कि मोक्षका साक्षात् कारण मुनिमार्ग है और वह गुप्ति, समिति, पंचाचार, दशधर्म आदि रूप है। इन सबका वर्णन आचारांगमें है। इसलिये सबसे पहले यही कहा है। अथवा भगवान अरहंतदेवने अपनी दिव्यध्वनिके द्वारा मोक्षमार्ग का निरूपण किया, उसीको सुन कर गणधरदेवने द्वादशांग श्रुतज्ञानकी रचना की। उसमें सबसे पहले मोक्षका साक्षात् कारण होने से आचारांग की रचनाकी। इसलिये भी आचारांग सबसे पहला अंग कहा जाता है।

२-सूत्रकृतांग—इसमें ज्ञान-प्राप्तिके लिये ज्ञानका विनय व अध्ययनके कारण आदिका वर्णन है। इसकी पदसंख्या छत्तीस हजार है।

३--स्थानांग---इसमें जीवादिक द्रव्योंके एकसे लेकर अनेक स्थानों तक का वर्णन किया है। जैसे-संग्रहनयसे आत्मा एक है। संसारी, मुक्तके भेदसे दो

---

१-'दशावस्थं' यह पद ८ वें अन्तकृद्दशांग व ९ वें अनुत्तरोपपादिकदशांग दोनों अंगों के साथ समझें, क्योंकि दोनों ही अंगोंमें १०-१० मुनियोंका विशेष वर्णन होता है। स्पष्टीकरणके लिये इन्हीं श्लोकों का भावार्थ-देखिये। सं०

प्रकार है, उत्पादव्ययध्रौव्यकी अपेक्षा तीन प्रकार है। गतियोंकी अपेक्षा चार प्रकार है। औपशमिक, क्षायिक, क्षयोपशमिक, औदयिक, पारिणामिक भावोंकी अपेक्षा पांच प्रकार है। पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण, ऊपर, नीचे इन छह दिशाओंकी ओर (विग्रहगतिमें) गमनकरनेके कारण छह प्रकार है। स्यात् अस्ति, स्यान्नास्ति आदि सप्त भंगोंकी अपेक्षा सात प्रकार है। आठ कर्मोंके प्रति-क्षण आश्रवकी अपेक्षा आठ प्रकार है। नवपदार्थरूप स्वरूपकी अपेक्षा नौ प्रकार है। पृथिवीकायिक, जलकायिक, अग्निकायिक, वायुकायिक, प्रत्येक-साधारण वनस्पति, दो इन्द्रिय, तेइन्द्रिय, चौइन्द्रिय, पंचेन्द्रियके भेदसे दश प्रकार है। इसप्रकार जीवके अनेक भेद हैं।

इसीप्रकार पुद्गल, धर्म, अधर्म आदि समस्त द्रव्योंके विकल्प समझने चाहिये। ये सब भेद स्थानांगमें निरूपण किये हैं। इस अंगकी पदसंख्या ब्यालीस हजार है।

४-समवायांग— इसमें द्रव्य क्षेत्र, काल, भावकी अपेक्षासे द्रव्योंमें जो परस्पर समानता हो सकती है-वह दिखलाई है। जैसे-धर्मद्रव्य, अधर्मद्रव्य लोकाकाश और एक जीवके प्रदेश समान हैं यह द्रव्यकी अपेक्षा समानता है। जम्बूद्वीप, अप्रतिष्ठान नरक, नंदीश्वरकी बावड़िया और सर्वार्थसिद्धि विमान समान क्षेत्र हैं। यह क्षेत्रकृत समानता है। उत्सर्पिणी-अवसर्पिणी दोनोंका काल समान है। यह कालकी समानता है। क्षायिकज्ञान और क्षायिकदर्शन दोनों समान हैं। यह भावकृत समानता है। इसप्रकार समानता को निरूपण करनेवाला समवा-यांग है। इसकी पदसंख्या एक लाख चौंसठ हजार है।

५-व्याख्याप्रज्ञप्त्यंग-- जीव है अथवा नहीं है, इसप्रकार गणधरदेवने साठ-हजार प्रश्न भगवान् अरहंतदेवसे पूछे। उन सब प्रश्नोंका तथा उनके उत्तरोंका वर्णन इस अंगमें है। इसकी पदसंख्या दो लाख अट्ठाइस हजार है।

६-ज्ञातृकथांग--इसमें भगवान् तीर्थंकर परमदेव और गणधरदेवोंकी कथाओंका तथा उपकथाओंका वर्णन है। अन्य महापुरुषोंकी कथाएं भी उसीमें है। इसकी पदसंख्या पांच लाख छप्पन हजार है।

७-उपासकाध्ययनांग--इसमें श्रावकोंके समस्त आचरण, क्रिया, अनु-ष्ठान आदिका वर्णन है। इसकी पदसंख्या ग्यारह लाख सत्तर हजार है।

८—अंतकृद्दशांग—प्रत्येक तीर्थकरके समयमें दश दश मुनीश्वर ऐसे होते हैं जो भयंकर उपसर्गोंको सहन कर समस्त कर्मोंका नाश कर मोक्ष जाते हैं। उनका वर्णन इस अंगमें है। संसारका अंत करनेवाले दश दश मुनियोंका वर्णन जिसमें हो-उसको अंतकृद्दशांग कहते हैं। इसकी पदसंख्या तेईसलाख अट्ठाइस हजार है।

९—अनुत्तरोपपादिकदशांग—प्रत्येक तीर्थंकरके समयमें दश दश मुनि ऐसे होते हैं जो घोर उपसर्ग सहनकर समाधिमरणसे अपने प्राणोंका त्याग करते हैं और विजय, वैजयंत, जयंत, अपराजित और सर्वार्थसिद्धि इन अनुत्तर विमानों में उत्पन्न होते हैं। उन सबका वर्णन इस अंगमें है। इसकी पदसंख्या बानवे-लाख चवालीस हजार है।

१०—प्रश्नव्याकरणांग—जो वस्तु खो गई है, या मुट्ठीमें है या और कोई चिंताका विषय हो-उन सब प्रश्नोंको लेकर उनका पूर्ण यथार्थ व्याख्यान वा समाधानका वर्णन इस अंगमें है। इसकी पदसंख्या तिरानवेलाख सोलह हजार है।

११—विपाकसूत्रांग—इसमें अशुभकर्मोंका उदय, शुभकर्मोंका उदय तथा उनका फल वर्णन किया है। इसकी पदसंख्या एक करोड़ चौरासीलाख है।

इसप्रकार ग्यारह अंगोंकी पदसंख्या चारकरोड़ पन्द्रहलाख दो हजार है। ऐसे श्रुतज्ञानको मैं नमस्कार करता हूं।

दृष्टिवाद ( बारहवें ) अंगकी स्तुति—

**परिकर्म च सूत्रं च स्तौमि प्रथमानुयोगपूर्वगतं।**
**सार्द्धं चूलिकया च पंचविधं दृष्टिवादं च ॥ ६ ॥**

*अन्वयार्थ*—( परिकर्म ) परिकर्म ( च ) और ( सूत्रं ) सूत्र ( च ) और ( प्रथमानुयोगपूर्वगते ) प्रथमानुयोग ( च ) और पूर्वगत ( च ) और ( चूलिकया सार्द्धं ) चूलिका सहित—इसप्रकार ( पंचविधं ) पांचप्रकारके ( दृष्टिवादं ) दृष्टि-वाद नामक बारहवें अंगकी ( स्तौमि ) स्तुति करता हूं।

*भावार्थ*:—दृष्टिवाद नामक बारहवें अंगके पांच भेद हैं। परिकर्म, सूत्र, प्रथमानुयोग, पूर्वगत, चूलिका। इन सबको मैं नमस्कार करता हूं।

१—परिकर्म-जिसमें गणितकी व्याख्याकर उसका पूर्ण विचार किया हो उसको परिकर्म कहते हैं। इसके पांच भेद हैं-चंद्रप्रज्ञप्ति, सूर्यप्रज्ञप्ति, जम्बूद्वीप-

प्रज्ञप्ति, द्वीपसागरप्रज्ञप्ति और व्याख्याप्रज्ञप्ति।

चन्द्रप्रज्ञप्ति—इसमें चंद्रमाकी आयु, गति, परिवार, विभूति आदिका वर्णन है। इसकी पदसंख्या छत्तीसलाख पांच हजार है।

सूर्यप्रज्ञप्ति—इसमें सूर्यकी आयु, गति, परिवार, विभूति, ग्रहण आदिका वर्णन है। इसकी पदसंख्या पांचलाख तीन हजार है।

जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति—इसमें जम्बूद्वीप संबंधी सात क्षेत्र, कुलाचल, पर्वत, सरोवर, नदियां आदिका वर्णन है। इसकी पदसंख्या तीनलाख पचीस हजार है।

द्वीपसागरप्रज्ञप्ति—इसमें असंख्यात द्वीपसमुद्रोंका वर्णन है। उन द्वीप समुद्रोंमें अकृत्रिम चैत्यालय, ज्योतिष, व्यंतर आदि सबका वर्णन है। इसकी पदसंख्या बावनलाख छत्तीस हजार है।

व्याख्याप्रज्ञप्ति— इसमें जीवाजीवादिक द्रव्योंका स्वरूप, उनका रूपी अरूपीपना आदिका वर्णन है। इसकी पदसंख्या चौरासीलाख छत्तीस हजार है।

२—सूत्र—इसमें जीव कर्मोंका कर्त्ता है, उनके फलका भोक्ता है, शरीरप्रमाण है इत्यादि पदार्थोंका यथार्थ स्वरूप निरूपण किया है तथा यह जीव पृथिवी, जल, अग्नि, वायुसे उत्पन्न नहीं हुआ है, अणुमात्र नहीं है, सर्वगत नहीं है इत्यादि रूपसे अन्य मतोंके द्वारा माने हुए पदार्थोंके स्वरूपका खंडन है। इसकी पदसंख्या अठासीलाख है।

३-प्रथमानुयोग — इसमें त्रेसठ शलाका पुरुषोंके चरित्र व पुराणोंका निरूपण है इसकी पदसंख्या पांच हजार है।

४—पूर्वगत—इसमें समस्त पदार्थोंके उत्पाद, व्यय, ध्रौव्य, आदिका वर्णन है। इसकी पदसंख्या पिचानवे करोड़ पचासलाख पांच है।

५-चूलिकाके पांच भेद हैं—जलगता, स्थलगता, मायागता, रूपगता, और आकाशगता।

जलगता—इसमें, जलमें गमन करनेकेलिये तथा जलका स्तंभन करनेकेलिये जो कुछ मंत्र, तंत्र वा तपश्चरण कारण हैं उन सबका वर्णन है। इसकी पदसंख्या दो करोड़ नौ लाख नवासी हजार दोसौ है.

स्थलगता—इसमें पृथिवीपर गमनकरने के कारण मंत्र, तंत्र व तपश्चरणोंका वर्णन है। पृथिवी पर होनेवाली जितनी वास्तु विद्याएं हैं, मकान बनाने

आदिकी विद्याएं हैं उन सबका वर्णन है। इसकी पदसंख्या दो करोड़ नौ लाख नवासी हजार दोसौ है।

मायागता—इसमें इन्द्रजाल सम्बंधी मंत्र तंत्रों का वर्णन है। इसकी पदसंख्या दो करोड़ नौ लाख नवासी हजार दोसौ है।

रूपगता—इसमें सिंह, व्याघ्र, हिरण आदिके रूप धारण करनेके मंत्र तंत्रों का वर्णन है तथा अनेक प्रकारके चित्रबनानेका वर्णन है। इसकी पदसंख्या दो करोड़ नौ लाख नवासी हजार दोसौ है।

आकाशगता—इसमें, आकाशमें गमन करनेके कारण मंत्र तंत्र और तपश्चरणका वर्णन है। इसकी पदसंख्या दो करोड़ नौ लाख नवासी हजार दोसौ है।

आगे—यद्यपि पूर्वगतकी स्तुति कर चुके हैं तथापि उसके अनेक भेद हैं। इसलिये उन सब भेदों को कहते हुए उस पूर्वगतकी फिर भी स्तुति करते हैं।

पूर्वगतं तु चतुर्दशधोदितमुत्पादपूर्वमाद्यमहम्।
आग्रायणीयमीडे पुरुवीर्यानुप्रवादं च ॥ १० ॥
संततमहमभिवंदे तथास्तिनास्तिप्रवादपूर्वं च।
ज्ञानप्रवादसत्यप्रवादमात्मप्रवादं च ॥ ११ ॥
कर्मप्रवादमीडेऽथ प्रत्याख्याननामधेयं च।
दशमं विद्याधारं पृथुविद्यानुप्रवादं च ॥ १२ ॥
कल्याणनामधेयं प्राणावायं क्रियाविशालं च।
अथ लोकबिंदुसारं वन्दे लोकाग्रसारपदं ॥ १३ ॥

*अन्वयार्थ*—( पूर्वगतं तु ) १२ वां दृष्टिवादांग अंतर्गत पूर्वगत ( चतुर्दशधा ) चौदह प्रकार का ( उदितं ) कहा गया है, उनमें ( आद्यं ) पहला ( उत्पादपूर्वं ) उत्पादपूर्व व ( आग्रायणीयं ) आग्रायणीपूर्वको ( अहं ईडे ) मैं नमस्कार करता हूं [ स्तुति करता हूं ] ( चपुरुवीर्यानुप्रवादं ) और महान्[1] वीर्यानुप्रवादपूर्वको ( संततं ) सदा ( अहं अभिवंदे ) मैं नमस्कार करता हूं

१—पुरु=महत ( महान ) यह शब्द ( विशेषण ) हरेक पूर्वके पहले लगा लेना चाहिये।

( तथा अस्तिनास्तिप्रवादपूर्वं ) तथा अस्तिनास्तिप्रवादपूर्वको (च) और (ज्ञान-प्रवादसत्यप्रवादं ) ज्ञानप्रवादपूर्वको, सत्यप्रवादपूर्वको (च) और आत्मप्रवादपूर्व को ( अथ ) तथा ( कर्मप्रवादं ) कर्मप्रवादपूर्वको ( ईडे ) वंदना करता हूं (च) और ( प्रत्याख्याननामधेयं ) प्रत्याख्याननामपूर्वको ( दशमं ) दशवें ( विद्याधारं पृथुविद्यानुप्रवादं ) ७०० क्षुद्रविद्या व ५०० महाविद्यावाले पृथुविद्यानुप्रवादपूर्वको (च) और ( कल्याणनामधेयं ) कल्याणवादपूर्व नामक ( प्राणावायं ) प्राणा-वायपूर्व ( च ) और ( क्रियाविशालं ) क्रियाविशालपूर्व ( अथ ) तथा ( लोका-ग्रसारपदं ) लोकमें श्रेष्ठ सारभूतसुखको देनेवाले ( लोकविन्दुसारं ) लोकविन्दु-सार पूर्वको ( वंदे ) नमस्कार करता हूं।

*भावार्थ*—पूर्वगतके चौदह भेद हैं। उनके नाम ये हैं—

उत्पादपूर्व, अग्रायणीयपूर्व, वीर्यानुवादपूर्व, अस्तिनास्तिप्रवादपूर्व, ज्ञानप्रवादपूर्व, सत्यप्रवादपूर्व, आत्मप्रवादपूर्व, कर्मप्रवादपूर्व, प्रत्याख्यानपूर्व, विद्यानुवादपूर्व, कल्याण प्रवादपूर्व, प्राणावायपूर्व, क्रियाविशालपूर्व, लोकबिंदुसार।

उत्पादपूर्व--इसमें जीवादिक पदार्थोंके उत्पाद, व्यय, ध्रौव्यस्वरूप धर्मों का वर्णन है। इसकी पद संख्या एक करोड़ है।

आग्रायणीयपूर्व-इसमें प्रधान-मुख्य पदार्थोंका निरूपण है। दुर्नय, सुनय और द्रौव्योंका वर्णन है, इसकी पद संख्या छयानवे लाख है।

३—वीर्यानुवादपूर्व —इसमें चक्रवर्ती, इन्द्र, धरणेन्द्र, केवली आदिकी साम-र्थ्यका माहात्म्य दिखलाया है। इसकी पदसंख्या सत्तरलाख है।

४—अस्तिनास्तिप्रवादपूर्व— इसमें अनेक प्रकार से छहों द्रव्योंके अस्तित्व और नास्तित्व आदि कर्मोंका वर्णन है। इसकी पद संख्या साठ लाख है।

५-ज्ञानप्रवादपूर्व---इसमें पाँचों ज्ञानोंका तथा तीनों मिथ्या ज्ञानोंके स्वरूप का वर्णन है। उसके प्रगट होने के कारण और उनके आधार वा पात्र (जिनसे वह ज्ञान होता है) आदिका वर्णन है। इसकी पद संख्या निन्यानवे हजार नौ सौ निन्यानवे है।

६-सत्यप्रवाद---इसमें वचनगुप्तिका वर्णन है, वचनोंका संस्कार किस प्रकार होता है, उसका वर्णन है। कंठ, तालु आदि उच्चारण स्थानोंका वर्णन है। जिनके बोलनेकी शक्ति उत्पन्न हो गई है ऐसे दो इन्द्रिय, तेइंद्रिय, चौइन्द्रिय,

पचेन्द्रिय जीवोंके शुभ-अशुभ वचनोंके प्रयोगोंका वर्णन है। इसकी पद संख्या एक करोड़ छह है।

७—आत्मप्रवादपूर्व—इसमें जीवके ज्ञान, सुख और कर्तृत्व आदि धर्मोंका वर्णन है। इसकी पद संख्या-छब्बीस करोड़ है।

८—कर्मप्रवादपूर्व—इसमें कर्मोंका बंध, उदय, उदीरणा, उपशम और निर्जरा आदिका वर्णन है। इसकी पद संख्या एक करोड़ अस्सीलाख है।

९—प्रत्याख्यानपूर्व—इसमें द्रव्य और पर्यायों के त्यागका वर्णन है। उपवास-करना, व्रत, समिति, गुप्तिपालन करना, अतिक्रमण प्रतिलेखन, विराधना, विशुद्धि आदिका वर्णन है। इसकी पदसंख्या चौवीसलाख है।

१०—विद्यानुवादपूर्व—इसमें सातसौ लघुविद्या, पांचसौ महाविद्याओंका वर्णन है। आठों महानिमित्तोंका वर्णन है तथा सब विद्याओंका साधनका वर्णन है। इसकी पदसंख्या एक करोड़ दश लाख है।

११—कल्याणवादपूर्व—इसमें तीर्थंकर परमदेव, चक्रवर्ती, बलदेव, नारायण आदिके गर्भकल्याणक, जन्मकल्याणक आदिका वर्णन है। इसकी पद-संख्या छब्बीस करोड़ है।

१२—प्राणावायपूर्व—इसमें प्राण, अपानके विभाग का वर्णन है; आयुर्वेद शास्त्र, मन्त्रशास्त्र, गारुडीविद्या आदिका वर्णन है। इसकी पदसंख्या तेरह करोड है।

१३-क्रियाविशाल—इसमें बहत्तर कलाओंका वर्णन है तथा छंदशास्त्र और अलंकार शास्त्र का वर्णन है। इसकी पदसंख्या नौ करोड़ है।

१४-लोकबिंदुसार—इस लोकमें सबसे प्रधान और सारभूत जो मोक्ष है, उसके सुख, साधन और उसको प्राप्त करने के लिये कहे गये समस्त अनु-ष्ठानोंका वर्णन है। इसकी पदसंख्या बारह करोड पचास लाख हैं।

इसप्रकार पूर्वगतके चौदह भेद हैं इन सबको मैं भक्तिपूर्वक नमस्कार करता हूं! इनकी वंदना करता हूं और स्तुति करता हूं। इसप्रकार चौदह पूर्वोंकी स्तुति की।

पूर्वोंके अधिकार तथा प्रत्येक अधिकार के प्राभृत आदिका वर्णन—

**दश च चतुर्दश चाष्टावष्टादश च द्वयोर्द्विषट्कं च।**
**षोडश च विंशतिं च त्रिंशतमपि पञ्चदश च तथा॥ १४॥**

**वस्तूनि दश दशान्येष्वनुपूर्वं भाषितानि पूर्वाणाम् ।**
**प्रतिवस्तु प्राभृतकानि विंशतिं विंशतिं नौमि ॥ १५ ॥**

*अन्वयार्थ*—उत्पादपूर्व के ( दशं ) दश अधिकार हैं ( च चतुर्दश और आग्रायणीयपूर्वके चौदह अधिकार हैं ( च अष्टौ ) तथा वीर्यानुवादके आठ ( च अष्टादश ) अस्तिनास्तिप्रवादके अठारह ( च द्वयोः द्विषङ्कं ) ज्ञानप्रवाद के बारह, सत्यप्रवाद के बारह ( च षोडश ) आत्मप्रवादके सोलह (च विंशतिं) कर्मप्रवादके बीस ( अपि त्रिंशतं ) प्रत्याख्यानपूर्वके तीस ( च पञ्चदश ) विद्यानुवादके पन्द्रह, ( तथा अन्येषु पूर्वाणां अनुपूर्वं दश दश वस्तूनि भाषितानि ) क्रम से कल्याणवादके दश, प्राणावाय के दश, क्रिया विशाल के दश और लोकबिंदुके दश अधिकार कहे गये हैं । (प्रतिवस्तु) एक एक वस्तु (अधिकार) में ( विंशतिं विंशतिं ) बीस बीस ( प्राभृतकानि ) प्राभृतक होते हैं--उनको ( नौमि ) नमस्कार करता हूं ।

*भावार्थ*--उत्पादपूर्व आदि १४ पूर्वों के वस्तु ( अधिकारों ) की संख्या क्रमसे १०, १४, ८, १८, १२, १२, १६, २०, ३०, १५, १०, १०, १० १० है । ये सब मिलकर १९५ अधिकार होते हैं । इन सब अधिकारों को वस्तु कहते हैं । एक एक वस्तु ( अधिकार ) में बीस बीस प्राभृत होते हैं । इस प्रकार १९५ अधिकारों में ३९०० प्राभृत होते है तथा एक एक प्राभृत में चौबीस चौबीस प्राभृत प्राभृत होते हैं । सब प्राभृत प्राभृतों की संख्या ९३६०० होती है ।

पूर्व १४, वस्तु १९५, प्राभृत ३९०० प्राभृत प्राभृत ९३६०० होते हैं । इन सबको मैं भक्ति पूर्वक नमस्कार करता हूं ।

आग्रायणीयपूर्वके १४ अधिकारोंके नाम—

**पूर्वांतं ह्यपरान्त ध्रुवमध्रुवच्यवनलब्धिनामानि ।**
**अध्रुवसंप्रणिधिं चाप्यर्थं भौमावयाद्यं च ॥ १६ ॥**
**सर्वार्थकल्पनीयं ज्ञानमतीतं त्वनागतं कालं ।**
**सिद्धिमुपाध्यं च तथा चतुर्दशवस्तूनि द्वितीयस्य ॥ १७ ॥**

*अन्वयार्थ*— ( द्वितीयस्य ) दूसरे आग्रायणीय पूर्वक ( चतुर्शदवस्तूनि ) चौदह अधिकार हैं- ( पूर्वान्तं ) पूर्वन्त ( हि अपरान्तं ) अपरान्त ( ध्रुवमध्रुव-

च्यवनलब्धिनामानि ) ध्रुव, अध्रुव, च्यवनलब्धि ( अध्रुवसंप्रणिधिं ) अध्रुवसंप्रणिधि ( अपि च अर्थं ) अर्थ ( च भौमावयाद्य ) भौमावय ( सर्वार्थकल्पनीयं ) सर्वार्थकल्पनीय ( ज्ञानं ) ज्ञान ( अतीतं तु अनागतं कालं ) अतीतकाल और अनागतकाल ( सिद्धिं ) सिद्धि ( तथा च उपाध्यं ) और उपाध्य। ये नाम आचार्य परम्परा से चले आ रहे हैं। इनको भी मैं नमस्कार करता हूं।

आग्रायणीयपूर्वक के ५ वें अधिकार 'च्यवनलब्धि' के चौथे अध्याय 'कर्म प्रकृति' के २४ अनुयोगों के नाम--

पंचमवस्तुचतुर्थप्राभृतकस्यानुयोगनामानि ।
कृतिवेदने तथैव स्पर्शनकर्मप्रकृतिमेव ॥ १८ ॥
बंधननिबंधनप्रक्रमानुपक्रममथाभ्युदयमोक्षौ ।
संक्रमलेश्ये च तथा लेश्यायाः कर्मपरिणामौ ॥ १९ ॥
सातसमातं दीर्घं ह्रस्वं भवधारणायसंज्ञं च ।
पुरुपुद्गलात्मनाम च निधत्तमनिधत्तमभिनौमि ॥ २० ॥
सनिकाचितमनिकाचितमथ कर्मस्थितिकपश्चिमस्कंधौ ।
अल्पबहुत्वं च यजे तद्द्वाराणां चतुर्विंशम् ॥ २१ ॥

*अन्वयार्थ* — ( पंचमवस्तुचतुर्थप्राभृतकस्यानुयोगनामानि ) आग्रायणीयपूर्वके पांचवें अधिकार 'च्यवनलब्धि' के चौथे अध्याय 'कर्मप्रकृति' के २४ अनुयोगों के नाम ये हैं-( कृतिवेदने ) कृति, वेदना, (तथैव स्पर्शनकर्मप्रकृतिमेव) उसी प्रकार स्पर्शन, कर्म, प्रकृति, ( बंधननिबंधनप्रक्रमानुपक्रमं ) बंधन; निबंधन प्रक्रम, अनुपक्रम, (अथ) और (अभ्युदयमोक्षौ) अभ्युदय, मोक्ष ( च ) तथा (संक्रमलेश्ये ) संक्रम, लेश्या (द्रव्य ), ( तथा लेश्यायाः कर्मपरिणामौ ) तथा भावलेश्या, ( सातमसातं ) सातमसात, (दीर्घं) दीर्घ, ( ह्रस्वं ) ह्रस्व ( च भवधारणीयसंज्ञं ) तथा भवधारणीय ( च पुरुपुद्गलात्मनाम ) और पुरुपुद्गलात्म, ( निधत्तमनिधत्तं ) निधत्तमनिधत्त, ( सनिकाचितमनिकाचितं ) सनिकांचितमनिकांचित, ( अथ ) तथा ( कर्मस्थितिकपश्चिमस्कंधौ ) कर्मस्थितिक, पश्चिमस्कंध, ( च अल्पबहुत्वं ) और अल्पबहुत्व ( तद्द्वाराणां चतुर्विंशं ) ये चौवीसों अनुयोग चतुर्थप्राभृत के द्वारसमान हैं–इनको ( अभिनौमि-यजे ) भक्ति पूर्वक नमस्कार करता हूं और पूजा करता हूं।

*भावार्थ*--ऊपर कहे अनुसार २४ अनुयोग 'कर्मप्रकृति' के हैं। इनसे चतुर्थ प्राभृत में प्रवेश हो जाता है। इनके सिवाय एक पच्चीसवां 'सर्वानुयोग' नामका अनुयोग और है। इसमें जो कथन है वह समस्त अनुयोगों के लिये उपयोगी है। इसलिये इसका नाम 'सर्वानुयोग' है। इसके होने से ही सबकी परिपूर्णता होती है। इस प्रकार ये २४ अनुयोग अथवा २५ अनुयोग आग्रायणीय पूर्वके पांचवें 'च्यवनलब्धि' नामके अधिकारके कर्मप्रकृति नामक चौथे प्राभृत कहे जाते हैं। इनको मैं भक्ति पूर्वक नमस्कार करता हूं।

द्वादशांग श्रुतज्ञानकी पद संख्या—

**कोटीनां द्वादशशतमष्टापंचाशतं सहस्राणाम्।**
**लक्षत्र्यशीतिमेव च पंच च वंदे श्रुतपदानि ॥ २२ ॥**

*अन्वयार्थ*—( कोटीनां द्वादशशतं च लक्षत्र्यशीतिं अष्टापंचाशतं सहस्राणां च पंच एव श्रुतपदानि वंदे ) एक सौ बारह करोड़ तिरासीलाख अट्ठावन हजार पांच श्रुतज्ञान के पदों को नमस्कार करता हूं। ( ११२८३५८००५ )

एक एक पदमें कितने कितने अक्षर होते हैं ?

**षोडशशतं चतुस्त्रिंशत्कोटीनां त्र्यशीतिलक्षाणि।**
**शतसंख्याष्टासप्ततिमष्टाशीतिं च पदवर्णान् ॥ २३ ॥**

*अन्वयार्थ*--( षोडशशतं चतुस्त्रिंशत् कोटीनां त्र्यशीतिलक्षाणि शतसंख्याष्टासप्ततिं च अष्टाशीतिं पदवर्णान 'वंदे' ) सौलह सौ चौंतीस करोड़, तिरासीलाख अठत्तर सौ अठासी अक्षर अर्थात् सोलह अरब चौंतीस करोड़ तिरासीलाख सात हजार आठसौ अठासी अक्षर एक एक मध्यमपदके होते हैं—उनको नमस्कार करता हूं।

*भावार्थ*--पद तीन प्रकार के होते हैं—अर्थ पद, प्रमाणपद और मध्यम पद। कहने वालेका अभिप्राय जितने अक्षरों से पूर्ण हो जाय उतने अक्षरों का एक पद अर्थ पद होता है। इस पद के अक्षर नियत नहीं हैं। किसी पदमें अधिक अक्षर होते हैं और किसी में कम। जैसे-'अग्नि लाओ' इसमें थोड़े अक्षर हैं और 'इस सफेद गायको अपनी जगह पर बांध दो' इसमें अधिक अक्षर हैं।

आठ अक्षर वा इससे अधिक अक्षरों के समुदायको प्रमाणपद कहते हैं। इससे अंगबाह्य श्रुतकी संख्या कही जा सकती है। जैसे—अनुष्टुप श्लोकके प्रत्येक

चरणमें आठ अक्षर होते हैं।

अंगप्रविष्ट श्रुतकी संख्या के निरूपण करनेवाले जो पद हैं-उनको मध्यम-पद कहते हैं। इस श्लोकमें उन्हीं मध्यम पदके अक्षरोंकी संख्या का प्रमाण कहते हैं। १६३४८३०७८८८ अक्षर एक एक मध्यम पदके होते हैं।

समस्त श्रुतज्ञानके अक्षरों की संख्या 'एकट्ठीप्रमाण' है। अर्थात् १८४४-६७४४०७३७०९५५१६१६ इतने अक्षर हैं।

इसमें मध्यमपदके अक्षरों का भाग देना चाहिये, जो फल आवे वह द्वादशांगकी पदसंख्या समझनी चाहिये। तथा जो अक्षर बाकी रहते हैं वे अक्षर अंगबाह्य श्रुतज्ञातके समझने चाहिये। जो अक्षर बाकी रह जाते हैं उनसे मध्यम पद नहीं बनता। इसीलिये वे अक्षर अंगबाह्य के समझे जाते हैं। उनकी संख्या आठ करोड़ एक लाख आठ हजार एकसौ पिचहत्तर है। ( ८०१०८१-७५ ) उस अंगबाह्यके अनेक भेद हैं।

अंगबाह्यके भेदोंकी स्तुति--

**सामायिकं चतुर्विंशतिस्तवं वंदना प्रतिक्रमणम् ।**
**वैनयिकं कृतिकर्म च पृथुदशवैकालिकं च तथा ॥ २४ ॥**
**वरमुत्तराध्ययनमपि कल्पव्यवहारमेवमभिवंदे ।**
**कल्पाकल्पं स्तौमि महाकल्पं पुण्डरीकं च ॥ २५ ॥**
**परिपाटया प्रणिपतितोऽस्म्यहं महापुण्डरीकनामैव ।**
**निपुणान्यशीतिकं च प्रकीर्णकान्यंगबाह्यानि ॥ २६ ॥**

***अन्वयार्थ*** — ( अंगबाह्यानि निपुणानि प्रकीर्णकानि ) अंगबाह्यश्रुतज्ञानके सूक्ष्मार्थके प्रतिपादक प्रकीर्णक (भेद) चौदह हैं वे इसप्रकार हैं-(सामायिकं) सामायिक (चतुर्विंशतिस्तवं) चतुर्विंशतिस्तव (वंदना) वंदना (प्रतिक्रमणं) प्रतिक्रमण (वैनयिकं) वैनयिक (च कृतिकर्म) कृतिकर्म (च तथा पृथुदशवैकालिकं) दशवैकालिक ( अपि वरं उत्तराध्ययनं ) उत्तराध्ययन ( एवं कल्पव्यवहारं ) कल्पव्यवहार को ( अभिवंदे ) भक्ति पूर्वक नमस्कार करता हूं। ( कल्पाकल्पं ) कल्पाकल्प ( महाकल्पं ) महाकल्प (च पुण्डरीकं) पुंडरीक की ( स्तौमि ) स्तुति करता हूं। (महापुंडरीकनामैव) महापुंडरीक ( च अशीतिकं ) और अशीतिक को (अहं) मैं ( परिपाटया ) क्रमसे ( प्रणिपतितोऽस्मि ) नमस्कार करता हूं।

*भावार्थ* — अंगबाह्य श्रुतज्ञानके ऊपर वाले १४ भेद हैं। इन्हीं को प्रकीर्णक भी कहते हैं। इनमें पदार्थों का स्वरूप अत्यंत सूक्ष्म रीतिसे वर्णन किया है। ऐसे इन १४ प्रकीर्णकोंको मैं बड़ी भक्ति, विनय के साथ वंदना करता हूं।

१--सामायिक—गृहस्थ वा मुनि जो नियत काल तक अथवा अनियत काल तक समता धारण करते हैं, उसको सामायिक कहते हैं। उसका जिसमें वर्णन हो-वह सामायिक प्रकीर्णक है।

२—चतुर्विंशतिस्तव—वृषभादि चौवीस तीर्थङ्करोंके आठ प्रातिहार्य, चौंतीस अतिशय, चिह्न तथा अनंतचतुष्टय आदिकी स्तुति करना स्तव है। उसका जिसमें वर्णन हो वह चतुर्विंशतिस्तव है।

३--वंदना—पंच परमेष्ठियोंमें से प्रत्येक की अलग-अलग वंदना करना वंदना है। उसका जिसमें वर्णन हो-वह वंदना है।

४--प्रतिक्रमण—जिसमें ७ प्रकारके प्रतिक्रमणका वर्णन हो, उसे प्रतिक्रमण कहते हैं।

दैवसिकप्रतिक्रमण—दिनके दोषों को निराकरण करने वाला प्रतिक्रमण।

रात्रिक प्रतिक्रमण—रात्रिके दोषों का निराकरण करनेवाला प्रतिक्रमण।

पाक्षिकप्रतिक्रमण—पन्द्रह दिनके दोषोंका निराकरण करनेवाला प्रतिक्रमण।

चातुर्मासिकप्रतिक्रमण—जिसमें ४ मास के दोषोंका निराकरण हो।

सांवत्सरिकप्रतिक्रमण—जिसमें एक वर्षके दोषोंका निराकरण हो।

ऐर्यापथिकप्रतिक्रमण—जिसमें ईर्यापथ सम्बंधी दोषोंका निराकरण हो।

उत्तमार्थिक प्रतिक्रमण—जिसमें समस्त पर्यायसम्बंधी दोषोंका निराकरण किया जाय। इसप्रकार ७ प्रकारके प्रतिक्रमणों का वर्णन जिसमें हो-उसको प्रतिक्रमण प्रकीर्णक कहते हैं।

५--वैनयिक--जिसमें ज्ञानविनय, दर्शनविनय, चारित्रविनय, तपविनय और उपचारविनयों का वर्णन हो-उसको वैनयिक प्रकीर्णक कहते हैं।

६--कृतिकर्म—जिसमें दीक्षा देने और दीक्षा लेने का विधान हो-उसको कृतिकर्म कहते हैं।

७--दशवैकालिक--द्रुम पुष्पित आदि दश दश अधिकारों के द्वारा इसमें मुनियोंके समस्त आचरणोंका वर्णन है।

८--उत्तराध्ययन--इसमें अनेकप्रकार के उपसर्ग सहन करने और उनको सहन करने के फलोंका वर्णन है।

९--कल्पव्यवहार--इसमें मुनियोंके योग्य आचरणोंका तथा उन आचरणों से च्युत होने पर योग्य प्रायश्चित्तका वर्णन है।

१०--कल्पाकल्प--इसमें गृहस्थ और मुनियोंके योग्य तथा अयोग्य आचरणोंका वर्णन हो। द्रव्य, क्षेत्र, काल, भावकी अपेक्षा वा विशेष समयके अनुसार योग्य आचरणोंका निरूपण इसमें किया गया है।

११--महाकल्प--दीक्षा, शिक्षा, गणपोषण, आत्म संस्कार, भावना, उत्तमार्थ ये ६ कालभेद माने हैं, इनके अनुसार इसमें मुनियों के आचरणोंका निरूपण है।

१२--पुंडरीक--इसमें भवनवासी, व्यंतर आदि देवोंमें उत्पन्न होनेके कारणों का वर्णन है।

१३--महापुंडरीक--इसमें देव, देवांगना, अप्सरा आदि स्थानों में उत्पन्न होने के कारणोंका वर्णन है।

१४-अशीतिक--इसमें मनुष्यों की आयु और सामर्थ्यके अनुसार स्थूल दोष और सूक्ष्म दोषोंके प्रायश्चित्तोंका वर्णन है।

इसप्रकार ये १४ प्रकीर्णक कहलाते हैं। इनमें अत्यंत सूक्ष्म पदार्थोंका वर्णन है इसीलिये इन्हें निपुण कहते हैं। ये अंगबाह्य इतने ही हैं। न इनसे कम हैं और न इनसे अधिक हैं। ऐसे इस अंगबाह्य को मैं नमस्कार करता हूं तथा स्तुति करता हूं।

अवधिज्ञानकी स्तुति—

**पुद्गलमर्यादोक्तं प्रत्यक्षं सप्रभेदमवधिं च।**
**देशावधिपरमावधिसर्वावधिभेदमभिवंदे ॥ २७ ॥**

*अन्वयार्थ*—( पुद्गलमर्यादोक्तं ) पुद्गल [ रूपीपदार्थ-मूर्तिक ] ही है मर्यादा जिसकी अर्थात् जो रूपीपदार्थोंको ही विषय करता हो-जानता हो, ऐसा शास्त्रों में वर्णित ( प्रत्यक्षं ) प्रत्यक्ष [ मति-श्रुतज्ञान की तरह इन्द्रिय, मनकी सहायता नहीं होने वाला ] ( च सप्रभेदं ) भेद-प्रभेद सहित अर्थात् ( देशावधिपरमावधि-

सर्वावधिभेद ) देशावधि, परमावधि, सर्वावधि भेद सहित ( अवधिं ) अवधिज्ञान को ( अभिवंदे ) भक्तिपूर्वक नमस्कार करता हूं।

*भावार्थ*—जो अधिकतर नीचेके विषयको जाने, उसको अवधि कहते हैं। अथवा जिस ज्ञानका विषय पुद्गल ही हो, उसको अवधिज्ञान कहते हैं। अवधिज्ञान रूपी पदार्थको ही जानता है अन्यको नहीं। यह अवधिज्ञान प्रत्यक्ष है। केवल आत्मा से उत्पन्न होता है। मतिज्ञान श्रुतज्ञानके समान इन्द्रियोंसे उत्पन्न नहीं होता है और इसीलिये परोक्ष नहीं है। इस अवधिज्ञानके अनेक भेद हैं और वे सब अबाधित हैं। देशावधि, परमावधि और सर्वावधि ये तीन मुख्य भेद हैं। इनमें से परमावधि और सर्वावधि चरमशरीरी मुनियोंके ही होता है तथा देशावधि अवधिज्ञान सबके होता है। देशावधि और परमावधिमें जघन्य, मध्यम उत्कृष्ट आदि अनेक भेद हैं, क्योंकि अवधिज्ञानावरण कर्मोंका क्षयोपशम जैसा जैसा बढ़ता जाता है वैसा ही यह ज्ञान भी बढ़ता जाता है। सर्वावधिमें एक उत्कृष्ट भेद ही होता है, क्योंकि यह सर्वावधिज्ञान समस्त अवधिज्ञानावरण कर्म के क्षयोपशमसे ही प्रगट होता है। ऐसे इस अवधिज्ञानको मैं नमस्कार करता हूं।

मन:पर्ययज्ञानकी स्तुति——

**परमनसि स्थितमर्थं मनसा परिविद्य मंत्रिमहितगुणम्।**
**ऋजुविपुलमतिविकल्पं स्तौमि मनःपर्ययज्ञानम् ॥ २८ ॥**

*अन्वयार्थ*—( परमनसि ) दूसरों के मनमें ( स्थितं ) स्थित ( अर्थं ) अर्थ को-पदार्थको ( मनसा ) मनके द्वारा ( परिविद्य ) जानकर [ जाननेवाले ] और ( मंत्रिमहितगुणं ) मुनीश्वरों से जो गुण [ ज्ञान ] पूजित है ( ऋजुविपुलमतिविकल्पं ) ऋजुमति और विपुलमति जिसके भेद हैं ऐसे ( मनःपर्ययज्ञानं ) मनःपर्ययज्ञानकी ( स्तौमि ) स्तुति करता हूं।

*भावार्थ*—दूसरोंके मनमें स्थित पदार्थोंको जो प्रत्यक्ष जानले, उसको मनःपर्ययज्ञान कहते हैं। यह जन्ममरणरूप अपार संसार एक प्रकार का दुर्वार विष है। उस संसाररूपी विषको दूर करने में ऐसा अपराजित मंत्र मुनियोंके ही पास रहता है। इसलिये उन मुनियों को मंत्री कहते हैं। ऐसे मुनिराज भी विशेष बढ़ते हुये चारित्रके साथ रहनेवाले इस मनःपर्ययज्ञानकी पूजा वा आराधना करते हैं। मनःपर्यय ज्ञानावरण कर्मके क्षयोपशमसे केवल आत्माके द्वारा

दूसरेके मनमें ठहरे हुये पदार्थोंको प्रत्यक्ष जान लेना मनःपर्ययज्ञान है। यह मनःपर्ययज्ञान उत्तम मुनियोंके ही होता है।

यहांपर कदाचित कोई यह प्रश्न करे कि जब यह ज्ञान दूसरे के मन के सम्बंध से होता है तो फिर उसको अतीन्द्रियज्ञान नहीं कह सकते। क्योंकि इस ज्ञानके द्वारा दूसरे के मनमें ठहरे हुए पदार्थ ही जाने जाते हैं। अतएव मनका सम्बन्ध होने से इसको इन्द्रियजन्य ज्ञान कहना चाहिये? यहां पर यह प्रश्न ठीक नहीं है क्योंकि 'बादलमें चन्द्रमा देखो' इस वाक्यसे जो ज्ञान होता है उसमें चन्द्रमाका ज्ञान करानेवाला बादल नहीं है, किन्तु चन्द्रमा ही स्वयं अपना ज्ञान कराता है। इसीप्रकार मनःपर्ययज्ञान उत्पन्न होने में दूसरेका मन कारण नहीं है। जिन पदार्थोंको मनःपर्ययज्ञान जानता है, वे पदार्थ दूसरेके मनमें ठहरे हैं। मन केवल उन पदार्थों का आधार है इसलिये वह ज्ञान उत्पन्न होने में कारण नहीं है। इससे स्पष्ट मालूम हो जाता है कि मनःपर्यय मनसे उत्पन्न नहीं होता। किन्तु आत्मासे उत्पन्न होता है। मनःपर्ययज्ञानावरण और वीर्यांतराय कर्मके विशेष क्षयोपशम होनेसे ही यह मनःपर्ययज्ञान उत्पन्न होता है। अतएव यह ज्ञान अतीन्द्रिय ही है।

इस मनःपर्ययज्ञानके दो भेद हैं—एक ऋजुमति और दूसरा विपुलमति जिसके मन वचन काय सरल हैं ऐसे पुरुष के मनमें ठहरे हुये पदार्थोंको प्रत्यक्ष जान लेना ऋजुमति मनःपर्यय ज्ञान है। तथा जिसके मन वचन काय सरल हों वा कुटिल हों ऐसे पुरुषके मनमें ठहरे हुये पदार्थोंको जान लेना विपुलमति मनःपर्ययज्ञान है। ऐसे मनःपर्ययज्ञानकी मैं स्तुति करता हूं।

केवलज्ञानकी स्तुति—

**क्षायिकमनन्तमेकं त्रिकालसर्वार्थयुगपदवभासम्।**
**सकलसुखधाम सततं वन्देऽहं केवलज्ञानम्॥ २९॥**

*अन्वयार्थ*—(क्षायिकं) क्षायिक (अनन्तं) अनन्त (एकं) एक (त्रिकालसर्वार्थयुगपदवभासं) त्रिकालवर्ती समस्त पदार्थोंको एकसाथ जानने वाले (सकलसुखधाम) अनन्त सुखके स्थान रूप (केवलज्ञानं) केवलज्ञान को (अहं) मैं (सततं) सदा (वन्दे) वंदना करता हूं।

*भावार्थ*—यह केवलज्ञान क्षायिक है, क्योंकि समस्त ज्ञानावरणकर्मके

अत्यंत क्षय होने से उत्पन्न होता है अथवा ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोहनीय और अन्तराय इन चारों घातिया कर्मोंके अत्यन्त क्षय होने से केवलज्ञान प्रगट होता है अतः इसको क्षायिक कहते हैं। इसके सिवाय यह केवलज्ञान अनन्त है। इसका कभी नाश नहीं होता। अनंतकाल तक बराबर बना रहता है। तथा एक है, अद्वितीय है। इसको किसकी सहायता की आवश्यकता नहीं होती तथा न इसका कोई भेद है यह ज्ञान अभेदरूप है। यह ज्ञान भूत, भविष्यत और वर्तमान तीन कालोंमें होनेवाले समस्त पदार्थ और उनकी समस्त पर्यायोंको एक साथ जानता है। यह ज्ञान अनंत सुखका स्थान है। केवलज्ञानके होते ही अनंत सुखकी प्राप्ति अवश्य होती है, ऐसे केवलज्ञानकी मैं सदा वंदना करता हूं।

स्तुतिके फलकी प्रार्थना —

**एवमभिष्टुवतो मे ज्ञानानि समस्तलोकचक्षूंषि।**
**लघु भवताज्ज्ञानर्द्धि ज्ञानफलं सौख्यमच्यवनम्॥ ३० ॥**

*अन्वयार्थ*—( एवं ) इसप्रकार ( समस्तलोकचक्षूंषि ) लोकाकाशके समस्त पदार्थोंको जानने के लिये नेत्र-समान ( ज्ञानानि ) पांचों ज्ञान (मे) मुझे (अभिष्टुवतः) अभीष्ट होते हुये अर्थात् मैंने स्तुति की है अतः उन ज्ञानसे (अच्यवनं) नाश रहित—अविनाशी ( सुखं ) सुख और ( ज्ञानर्द्धि ज्ञानफलं परम प्रकर्षताको प्राप्त ज्ञान-फल अतीन्द्रियज्ञान ( लघु ) शीघ्र ( भवतात ) प्राप्त हो।

*भावार्थ*—ये पांचों ही ज्ञान लोकाकाशके समस्त पदार्थोंको जानने के लिये नेत्रके समान हैं। इसी लिये मैंने इन ज्ञानोंकी स्तुति की है। ज्ञानकी स्तुति करने से मुझे बहुत शीघ्र उस अनंत सुखकी प्राप्ति हो—ये अनंत सुख कभी नष्ट नहीं होता तथा जो सुख ज्ञान पैदा होता है। इन्द्रियोंसे उत्पन्न नहीं होता अथवा पुष्पमाला, भेजना, स्त्री आदि बाह्य पदार्थोंसे उत्पन्न नहीं होता। केवल ज्ञानमय आत्मासे उत्पन्न होता है। तथा जिस सुखमें ज्ञानकी अनेक ऋद्धियां भरी हुई हैं। अनंतदर्शन और अनंतवीर्य जिस अनंत सुखके साथ हैं, ऐसा अनंत सुख मुझे शीघ्र ही प्राप्त हो।

इसके आगे-कायोत्सर्ग करना चाहिये—

**इच्छामि भंते! सुदभत्तिकाउस्सग्गो कओ तस्स आलोचेउं अंगोवंगपइण्णए पाहुडयपरियम्मसुत्तपढमाणिओगपुव्वगयचूलिया चेव सुत्त-**

त्थयथुइधम्मकहाइयं णिच्चकालं अंचेमि, पूजेमि, वंदामि, णमंसामि, दुक्खक्खओ, कम्मक्खओ बोहिलाओ, सुगइगमणं, समाहिमरणं, जिणगुण संपति होउ मज्झं।

हे भगवन! श्रुतभक्ति करने के बाद मैंने जो कायोत्सर्ग किया है और उसमें जो दोष लगे हैं उनकी मैं आलोचना करने की इच्छा करता हूं। श्रुतज्ञान के जो अंग और उपांग हैं, प्रकीर्णक, प्राभृतक, परिकर्म, सूत्र, प्रथमानुयोग, पूर्वगत, चूलिका, सूत्रार्थ, स्तुति, धर्मकथा आदि हैं, उन सबकी मैं सदाकाल अर्चा करता हूं सबकी पूजा करता हूं, सबकी वंदना करता हूं और सबके लिये नमस्कार करता हूं,। ऐसा करने से मेरे समस्त दुखोंका नाश हो, समस्त कर्मोंका नाश हो, मुझे रत्नत्रयकी प्राप्ति हो, सुगति प्राप्त हो, समाधिमरणकी प्राप्ति हो और भगवान जिनेन्द्रदेवके अनंतगुणोंकी प्राप्ति हो।

॥ इति श्रुतभक्तिः ॥

## अथ श्रुतभक्तिः (प्राकृत)

सिद्धवरसासणाणं सिद्धाणं कम्मचक्कमुक्काणं। काऊण णमुक्कारं भत्तीए णमामि अंगाइं ॥ १ ॥ आयारं सुदयडं ठाणं समवाय विहायपण्णत्ती। णाणाधम्मकहाओ उवासयाणं च अज्झयणं ॥ २ ॥ वंदे अंतयडदसं अणुत्तरदसं च पण्हवायरणं। एयारसमं च तहा विवायसुत्तं णमंमामि ॥ ३ ॥ परियम्म सुत्तपढमाणुओ य पुव्वगयचूलिया चेव। पवरवर दिट्ठिवादं तं पंचविहं पणिवंदामि ॥ ४ ॥ उप्पाय पुव्वमग्गायणीय विरियत्थिणत्थि य पवादं। णाणासच्चपवादं आदा कम्मप्पवादं च ॥ ५ ॥ पच्चक्खाणं विज्जाणुवाय कल्लाणणाम वरपुव्वं। पाणावायं किरियाविसालमथलोयबिंदुसारसुदं ॥ ६ ॥ दसचउदस अट्ठारस बारस तह य दोसु पुव्वेसु। सोलसवीसं तीसं दसमम्मिय पण्णरसवत्थू ॥ ७ ॥ ऐदेसिं पुव्वाणं जावदियो वत्थुसंगहो भणियो ॥ सेसाणं पुव्वाणं दसदसवत्थू पाणिवंदामि ॥ ८ ॥ एक्केकम्मि य वत्थू वीसं वीसं च पाहुडा भणिया।

विसमसमा विय वत्थू सव्वे पुण पाहुडेहि समा ॥ ९ ॥ पुव्वाणं वत्थुसयं पंचाणउदी हवंति वत्थूओ ॥ पाहुड तिण्णिसहस्सा णवय सया चउद-साणंपि ॥ १० ॥ एवमए सुदपवरा भत्तीरायेण संथुया तच्चा ॥ सिग्घं मे सुदलाहं जिणवरवसहा पयच्छंतु ॥ ११ ॥ इच्छामि भंते ! सुदभत्ति-काउस्सग्गो कओ तस्स आलोचेउ अंगोवंगपइण्णए पाहुडयपरियम्मसुत्त-पढमा णिओगपुव्वगयचूलिया चेव सुत्तत्थयथुइ धम्मकहाइयं णिच्चकालं अंचेमि, पूजेमि, वंदामि, णमंसामि, दुक्खक्खओ, कम्मक्खओ, बोहिलाहो, सुगइगमणं, समाहिमरणं जिणगुणसंपत्ति होउ मज्झं ।

इति श्रुतभक्तिः ।

---

## चारित्रभक्तिः

* येनेन्द्रान्भुवनत्रयस्य विलसत्केयूरहारांगदान् ।
भास्वन्मौलिमणिप्रभाप्रविसरोत्तुंगोत्तमाङ्गान्नतान् ॥
स्वेषां पादपयोरुहेषु मुनयश्चक्रुः प्रकामं सदा ।
वंदे पंचतयं तमद्य निगदन्नाचारमभ्यर्चितम् ॥ १ ॥

अन्वयार्थ--( येन ) जिस आचरण द्वारा ( विलसत्केयूरहारांगदान् ) जिनके शरीर केयूर, हार और बाजूबंद आदि आभूषणोंसे सुशोभित है ( भास्वन्मौलिमणिप्रविसरोत्तुंगोत्तमांगान् ) जिनके मस्तक देदीप्यमान मुकुटकी मणियों की कांतिके फैलाव से बहुत ऊंचे दिखाई देते हैं ऐसे ( भुवनत्रयस्य इन्द्रान् ) तीनों लोकोंके समस्त इन्द्रोंको ( मुनयः ) जिन मुनियोंने ( स्वेषां पादयोरुहेषु ) अपने चरणकमलोंमें ( नतान् चक्रुः ) नम्रीभूत कर लिया ऐसे ( अभ्यर्चितं ) अत्यंत पूज्य ( तम् पंचतयं ) उन पंचाचारोंके ( निगदन् ) स्वरूपको कहनेकी इच्छा करनेवाला मैं ( सदा ) सदैव ( प्रकामं ) भक्तिपूर्वक ( वंदे ) नमस्कार करता हूं ।

---

*शार्दूलविक्रीडितवृत्त

*भावार्थ*--इन्द्रादिकदेव भी मुनियों के चरणकमलोंमें नमस्कार करते हैं, यह पंचाचारका ही प्रभाव है। वे मुनि पंचाचारका पालन करते हैं, इसीलिये इन्द्रादिक देव उनको नमस्कार करते हैं। उन्हीं पंचाचारोंको नमस्कार करता हूं।

ज्ञानाचारका स्वरूप--

अर्थव्यञ्जनतद्द्वयाविकलताकालोपधाप्रश्रयाः !
स्वाचार्याद्यनपह्नवो बहुमतिश्चेत्यष्टधा व्याहृतम् ॥
श्रीमज्ज्ञातिकुलेन्दुना भगवता तीर्थस्य कर्त्राऽञ्जसा।
ज्ञानाचारमहं त्रिधा प्रणिपताम्युद्धूतये कर्मणाम् ॥ २ ॥

*अन्वयार्थ*--( अर्थव्यञ्जनतद्द्वयाविकलताकालोपधाप्रश्रयाः ) अर्थ, शब्द और उन दोनों ( अर्थ, शब्द ) की परिपूर्णता, काल। उपधा, प्रश्रय ( स्वाचार्याद्यनपह्नवः ) अपने आचार्य [ गुरु ] का नाम न छिपाना ( च बहुमतिः ) और बहुमति ( इति अष्टधा ज्ञानाचारं ) यह आठ प्रकारका ज्ञानाचार ( श्रीमज्ज्ञातिकुलेन्दुना ) लक्ष्मीसे युक्त ज्ञाति [ जाति ] और कुलमें चन्द्रमाके समान (अंजसा) परमार्थसे ( तीर्थस्य कर्त्रा ) धर्म रूपीतीर्थ के करनेवाले ( भगवता ) भगवान् तीर्थंकरदेवने ( व्याहृतं ) प्रतिपादन किया है। ( अहं ) मैं (कर्मणां उद्धूतये) कर्मोंके नाश करनेके लिये उस ज्ञानाचारको ( त्रिधा ) मन, वचन काय से ( प्रणिपतामि ) नमस्कार करता हूं।

*भावार्थ*--ज्ञानाचार आठ प्रकारका है।

१ अर्थाचार--ज्ञानके द्वारा जाने हुये अर्थ वा पदार्थको अच्छी तरह धारण करना।

२ व्यञ्जनाचार--शब्दोंको स्पष्ट और निर्दोष उच्चारण करना।

३ तदुभयाचार--उन दोनोंकी पूर्णता अर्थात् अर्थाचार और शब्दाचार [ व्यञ्जनाचार ] की पूर्णता।

४ कालाचार--योग्य समयमें ज्ञानका आराधन करना ! प्रातःकाल, मध्याह्नकाल, सन्ध्याकाल, भूकंप, सूर्यग्रहण, चन्द्रग्रहण, उल्कापात, वज्रपात आदिके समय ज्ञानका आराधन नहीं करना चाहिये। इन सबको छोड़कर योग्य समयमें ज्ञानका आराधन करना चाहिये।

५ उपधाचार--स्मरणपूर्वक अध्ययन करना चाहिये।

६ प्रश्रयाचार--( विनयचार ) शास्त्रोंका विनय करते हुये अध्ययन करना चाहिये।

७ स्वाचार्याद्यनपन्हव—अर्थात् पञ्चाचारको निरूपण करनेवाले आचार्य अथवा ज्ञान देनेवाले उपाध्याय आदि का नाम नहीं छिपाना चाहिये।

८ बहुमति—आचार्य वा उपाध्यायोंका आदर सत्कार करते हुये अध्ययन करना चाहिये।

इस प्रकार ज्ञानाचारके आठ भेद हैं। जिनके अनंतचतुष्टयरूप अंतरंग लक्ष्मी और समवशरणादिक बहिरंग लक्ष्मी विद्यमान है। जो अपनी जाति और कुल को प्रकाशित करनेके लिये चन्द्रमाके समान हैं और जो श्रुतज्ञान रूप तीर्थ के अथवा धर्मरूपतीर्थके यथार्थ कर्ता हैं, धर्म वा श्रुतज्ञानको प्रगट करनेवाले वा निरूपण करनेवाले हैं। ऐसे भगवान् जिनेन्द्रदेवने इस आठ प्रकारके ज्ञानाचारका निरूपण किया है। ऐसे ज्ञानाचारको मैं अपने समस्त कर्मोंको नाश करनेके लिये मन, वचन, काय से नमस्कार करता हूं।

दर्शनाचारका स्वरूप--

**शङ्काद्दष्टिविमोहकांक्षणविधिव्यावृत्तिसन्नद्धताम्।**
**वात्सल्यं विचिकित्सनादुपरतिं धर्मोपबृंहक्रियाम्॥**
**शक्त्या शासनदीपनं हितपथाद्भ्रष्टस्य संस्थापनम्।**
**वंदे दर्शनगोचरं सुचरितं मूर्ध्ना नमन्नादरात्॥ ३॥**

*अन्वयार्थ*--( शंकादृष्टिविमोहकांक्षणविधिव्योवृत्तिसन्नद्धतां ) शंका, दृष्टिविमोह, कांक्षा करनेकी निवृत्ति रूप तत्परता अर्थात् शंकाकी निवृत्ति-निःशंकित अंग, दृष्टिविमोहकी निवृत्ति-अमूढदृष्टि अंग, कांक्षाकी निवृत्ति-निःकांक्षित अंग ( वात्सल्यं ) वात्सल्य अंग ( विचिकित्सनात् उपरति ) ग्लानिका त्याग ( धर्मोपबृंहक्रिया ) उपगूहन अंग ( शक्त्या शासनदीपनं ) शक्तिअनुसार जैनधर्मका प्रकाश करना-प्रभावना अंग ( हितपथात भ्रष्टस्य संस्थावनं ) हितपथ रत्नत्रय से भ्रष्ट-च्युत जीवोंको फिर उसी में स्थिर करना स्थितिकरण अंग ये ( दर्शनगोचरं ) दर्शनाचारके ( सुचरितं ) गणधरदेवादिकके द्वारा प्रतिपालित हैं-उन आठों दर्शनाचारके अंगोंको ( मूर्ध्ना नमन् आदरात वंदे ) मस्तक नमाकर आदर सहित वंदना करता हूं।

*भावार्थ*—इस सम्यग्दर्शनरूप दर्शनाचारके भी आठ अंग हैं। पहले अंग का नाम निःशंकित है। सर्वज्ञ हैं या नहीं, अथवा ये पदार्थ सर्वज्ञदेवके कहे हुये हैं या नहीं- इस प्रकारके संदेह को शंका कहते हैं। ऐसी शंका कभी न करना—ऐसी शंका की निवृत्तिमें सदा तत्पर रहना अर्थात सर्वज्ञ प्रणीत पदार्थों में पूर्ण विश्वास करना निःशंकित अंग है। दूसरे अंग का नाम—अमूढदृष्टि है। दृष्टिशब्दका अर्थ पदार्थों का यथार्थ श्रद्धान है, उसकी मूढ़ता अन्य मिथ्यादृष्टियों की प्रशंसा करना है। ऐसी मूढ़ता न करना, ऐसी मूढ़ताकी निवृत्ति करने में सदा तत्पर रहना अमूढ़दृष्टि अंग है, तीसरा अंग निःकांक्षित है। आगामी भोगों की इच्छाका होना कांक्षा कहलाती है। ऐसी कांक्षा न करना, इच्छाओं की निवृत्ति में सदा तत्पर रहना निःकांक्षित अंग है। चौथा अंग वात्सल्य है। साधर्मी भाइयोंके साथ स्नेह रखना वात्सल्य है। पांचवां अंग निर्विचिकित्सा है। विचिकित्सा ग्लानि को कहते हैं। मुनियोंके मलिन शरीरको भी देखकर ग्लानि न करना निर्विचिकित्सा अंग है। छठा अंग उपबृंहण ( उपगूहन ) है। उत्तम क्षमा आदि धर्मों की वृद्धि करना अथवा धर्मका अनुष्ठान करनेवाले धर्मात्मा भाइयों के प्रमादवश लगे हुये दोषोंको ढक कर धर्म की वृद्धि करना धर्मोपबृंहण नामका अंग कहा जाता है। सातवें अंग का नाम प्रभावना है। अपनी शक्ति के अनुसार तपश्चरण आदिके द्वारा जैनधर्मका माहात्म्य प्रगट करना प्रभावना है। आठवें अंगका नाम स्थितिकरण है। जो मुनि या श्रावक रत्नत्रयसे भ्रष्ट हो रहा है, उसको उदाहरण देकर या हेतुवादसे या नयवादसे समझाकर रत्नत्रयमें स्थिर करना भ्रष्ट न होने देना स्थितिकरण अंग कहलाता है। इस प्रकार जिस दर्शनाचारमें सम्यग्दर्शनके ये आठ अंग हैं जिनका अनुष्ठान या धारण करना अत्यन्त मनोहर वा सुगति देनेवाला है अथवा जिसका अनुष्ठान गणधरादिकदेव करते हैं ऐसे दर्शनाचारको मैं बड़े आदर से मस्तक नमाकर नमस्कार करता हूं।

तपाचारका स्वरूप--( बाह्यतप )

**एकान्ते शयनोपवेशनकृतिः संतापनं तानवम् ।**
**संख्यावृत्तिनिबन्धनामनशनं विष्वाणमर्द्धोदरम् ॥**

त्यागं चेन्द्रियदन्तिनो मदयतः स्वादो रसस्यानिशम् ।
षोढा बाह्यमहं स्तुवे शिवगतिप्राप्त्यभ्युपायं तपः ॥ ४ ॥

*अन्वयार्थ*—( एकान्ते शयनोपवेशनकृतिः ) एकान्त स्थानमें सोना-बैठना [ विविक्तशय्यासनं ] ( तानवं संतापनं ) शरीरको क्लेशित करना [ कायक्लेश ) ( संख्यावृत्तिनिबन्धनां ) आहारादिवृत्तिके कारणोंकी गिनती [ वृतपरिसंख्यान ] ( अनशनं ) अनशन –उपवास ( अर्द्धोदरं विभावागां ) आधापेट भोजन करना [ अवमौदर्य ] ( च इन्द्रियदन्तिनः मदयतः स्वादः रसस्य अनिशं त्यागं ) तथा इन्द्रियरूपी हाथीको मद उत्पन्न करनेवाले इन ( षोढा ) छह प्रकारके ( शिवगतिप्राप्त्यभ्युपायं ) मोक्षकी प्राप्तिके कारणरूप ( बाह्यं तपः ) बाह्यतपोंकी (अहं) मैं ( स्तुवे ) स्तुति करता हूं ।

*भावार्थ*—तपश्चरणके दो भेद हैं-एक अंतरंगतपश्चरण और दूसरा बाह्य तपश्चरण । इन दोनों तपोंके छह छह भेद हैं । इनमें से बाह्य तपके छह भेद यहां दिखलाते हैं । जहां पर पशु, स्त्री, नपुंसक आदि न रहते हों ऐसे एकान्त स्थानमें सोना-बैठना विविक्तशय्यासन नामका तप है । अनेक प्रकारके तपश्चरणोंसे शरीरको क्लेशित करना कायक्लेश नामका तप है । अपने आहार विहार आदि प्रवृत्तिके जो कारण हैं-उनकी गिनती या नियम करना वृतपरिसंख्यान तप है । चार प्रकारके आहारका त्याग कर उपवास करना अनशन तप है । अर्ध पेट भोजन करना-अवमौदर्य तप है । इन्द्रियरूपी हाथीको मद उत्पन्न करनेवाले स्वादिष्ट या पौष्टिक रसोंका सदाके लिये त्याग करना-रसपरित्याग नामका तप है । इस प्रकार बाह्य तपके छह भेद हैं । ये छहों प्रकारके तप बाहरसे दिखाई देते हैं, लोगोंको मालूम हो जाते हैं अतः इनको बाह्य तप कहते हैं । तथा ये छहों तप मोक्षमार्गको प्राप्त करानेके कारण हैं , उनसे मोक्षप्राप्ति अवश्य होती है । ऐसे छह प्रकारके बाह्य तपोंकी मैं स्तुति करता हूं तथा वंदना करता हूं ।

अन्तरंग तपोंका वर्णन—

स्वाध्यायः शुभकर्मणश्च्युतवतः संप्रत्यवस्थापनम् ।
ध्यानं व्यापृतिरामयाविनि गुरौ वृद्धे च बाले यतौ ॥
कायोत्सर्जनसत्क्रिया विनय इत्येवं तपः षड्विधं ।
वंदेऽभ्यन्तरमन्तरंगबलवद्विद्वेषिविध्वंसनम् ॥ ५ ॥

*अन्वयार्थ*—( स्वाध्याय: ) स्वाध्याय ( शुभकर्मणश्च्युत व्रत: संप्रत्यवस्थापनं ) शुभकर्मोंको–सामायिक, वंदनादिको जो छोड़ रहे हैं या छोड़ चुके हैं उनको प्रायश्चित्तादि देकर फिर उसी मार्गमें लगाना [ प्रायश्चित्त ] (ध्यानं) ध्यान ( आमयाविनि गुरौ, वृद्धे च बाले यतौ व्यापृति: ) रोगी गुरु, वृद्ध और बाल यतियोंकी वैयावृत्त्य करना ( कायोत्सर्जनसत्क्रिया ) कायसे ममत्व छोड़ने रूप सत्क्रिया [ कायोत्सर्ग ] ( विनय: ) विनय ( इति एवं षड्विध: अभ्यन्तरं तप: ) इस प्रकार छह तरहके अंतरंग तपोंको ( अन्तरंगबलवद्विद्वेषिविध्वंसनं ) जो अत्यन्त बलवान अन्तरंग शत्रुओंको जड़ मूलसे नष्ट करने वाले हैं—उन ( तपों ) को नमस्कार करता हूं।

*भावार्थ*—अंतरंग तपके छह भेद इस प्रकार हैं—लाभ, सम्मान, कीर्ति आदिकी इच्छा रहित केवल कर्मोंका नाश करने के लिये धर्मशास्त्रोंका अध्ययन करना स्वाध्याय है। जो सामायिक, वंदना आदि शुभकार्योंको छोड़ रहे हैं या छोड़ चुके हैं उनको प्रायश्चित्त देकर फिर उसी सनातन मोक्षमार्गमें लगाना प्रयश्चित्त नामका तप है। अपने मनको किसी एक पदार्थ पर लगा कर अन्य समस्त चिंतवनोंको रोक देना ध्यान[१] है। जो गुरु या आचार्य रोगी हो अथवा कोई मुनि अत्यन्त वृद्ध हो या कोई बालक अवस्थामें ( कम अवस्थामें ) मुनि हो गया और वह रोगी हो तो अपने शरीरसे उसकी सेवा करना वैयावृत्य नाम का तप है। अपने शरीरसे ममत्वका त्याग कर देना कायोत्सर्ग नामका तप है। चार प्रकारका विनय धारण करना विनय तप है। इस प्रकार अंतरंग तपके छह भेद हैं। ये सब अंतरंग तप अत्यन्त बलवान ऐसे क्रोधादिक अंतरंग शत्रुओंको नाश करनेवाले हैं। ऐसे इन छहों तपोंको मैं बड़ी भक्तिके साथ नमस्कार करता हूं।

वीर्याचारका वर्णन—

सम्यग्ज्ञानविलोचनस्य दधतः श्रद्धानमर्हन्मते ।
वीर्यस्याविनिगूहनेन तपसि स्वस्य प्रयत्नाद्यतेः ॥
या वृत्तिस्तरणीव नौरविवरा लघ्वी भवोदन्वतो ।
वी[illegible] तमूर्जितगुणं वंदे सतामर्चितम् ॥ ६ ॥

---

१–एकाग्रचिन्तानिरोधो ध्यानम् ।

अन्वयार्थ:-- ( सम्यग्ज्ञानविलोचनस्य दधतः ) सम्यग्ज्ञानरूपी[2] नेत्रों को धारण करनेवाले ( अर्हन्मते श्रद्धानं 'दधतः' यतेः ) अर्हंत भगवानके मत में गाढ श्रद्धानको धारण करने वाले मुनिके ( वीर्यस्य अविनिगूहनेन ) वीर्यशक्ति को न छिपाकर ( स्वस्य प्रयत्नात्[3] तपसि या वृत्तिः ) अपने प्रयत्नसे तप में जो प्रवृत्ति है, वह ( भवोदन्वतो ) संसार समुद्रसे ( अविवरा[4] ) छिद्रा रहित ( लघ्वी ) हल्की ( नौः इव ) नावके समान ( तरणी ) पारकरनेवाली है ऐसी शक्तिरूप ( तं उर्जितगुणं सतां अर्चितं वीर्याचारं अहं वंदे ) उस समस्त कर्मों के नाश करने में समर्थ, सत्पुरुषोंके द्वारा पूज्य वीर्याचारको मैं नमस्कार करता हूं।

*भावार्थ*--जो मुनि वस्तुके यथार्थ स्वरूपको जाननेवाले सम्यग्ज्ञानरूपी नेत्रोंको धारण करते हैं और भगवान् अरहंतदेवके कहे हुये मतमें गाढ श्रद्धान धारण करते हैं ऐसे सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञान को धारण करनेवाले मुनि अपने वीर्य या शक्तिको न छिपाकर बड़े यत्नसे-आदरसे ऊपर कहे हुये बारह प्रकारके तपश्चरण पालन करने में अपनी प्रवृत्ति करते हैं, वह उनकी प्रवृत्ति संसार रूपी समुद्रसे पार करने के लिये नावके समान होती है। जिस प्रकार नाव छिद्र रहित होती है उसी प्रकार उन मुनियोंकी प्रवृत्ति भी अतिचार रहित होती है तथा नाव जिस प्रकार छोटी और हल्की एक ही लकड़ी की बनी हुई अवश्य पार कर देती है उसी प्रकार उन मुनियों की प्रवृत्ति भी आडंबर रहित केवल तपश्चरण रूप होती है। ऐसी जो वह मुनियोंकी शक्ति है या वीर्याचार है-जो कि समस्त कर्मों के नाश करने में अथवा कठिन तपश्चरणोंके धारण करने में अत्यन्त गुणशाली है और गणधरादिक बड़े बड़े ऋद्धिधारी मुनि भी जिसकी पूजा करते हैं ऐसे वीर्याचारको अत्यन्त कठिन और घोर तपश्चरण करने की शक्ति को मैं नमस्कार करता हूं।

चारित्राचारका वर्णन--

तिस्रः सत्तमगुप्तयस्तनुमनोभाषानिमित्तोदयाः।
पंचेर्यादिसमाश्रयाः समितयः पञ्चव्रतानीत्यपि ॥

---

२--यथावस्थितवस्तुग्राहिज्ञानं सम्यग्ज्ञानं। ३--आदरात्।
३--वृत्यर्थे निरतिचारा। ( अविवरा छिद्ररहिता )

चारित्रोपहितं त्रयोदशतयं पूर्वं न दृष्टं परै-
राचारं परमेष्ठिनो जिनपतेर्वीरं नमामो वयम् ॥ ७ ॥

*अन्वयार्थः*—( तनुमनोभाषानिमित्तोदयाः ) शरीर, मन, भाषाके निमित्त से होनेवाली ( तिस्रः ) तीन ( सत्तम गुप्तयः ) शोभनीक गुप्तियां ( ईर्यादिसमाश्रयाः पञ्च समितयः ) ईर्यादिक पांच समिति ( अपि ) और ( पंच व्रतानि ) पांच व्रत[1] ( इति ) इस प्रकार ( त्रयोदशतयं ) तेरह प्रकारका (चारित्रोपहितं) चारित्राचार जो ( परमेष्ठिनः जिनपतेः वीरं परैः ) अरहंत परमेष्ठी तीर्थंकर-परमदेव भगवान् वीरनाथके सिवाय ( पूर्वं न दृष्टं ) पहिले किसी ने निरूपण नहीं किया ऐसे ( आचारं ) चारित्राचारको ( वयं नमामः ) हम नमस्कार करते हैं।

*भावार्थ*—चारित्रके तेरह भेद हैं और वे इस प्रकार हैं। मनको वशकरना, वचनको वश करना और कायको वश करना अर्थात मन वचनकायकी कोई क्रिया न होने देना गुप्तियां[2] कहलाती हैं। इस प्रकार गुप्तियोंके तीन भेद हैं। समितियां पांच हैं। ईर्यासिमिति, भाषासिमिति, एषणा समिति, आदान निक्षेपण समिति और उत्सर्ग समिति।

सूर्यके प्रकाशमें चार हाथ भूमि देखकर चलना ईर्या समिति है। हित मित प्रिय भाषा बोलना भाषा समिति है। शास्त्रमें कही हुई विधिके अनुसार शुद्ध निर्दोष भोजन ग्रहण करना एषणा समिति है। उपकरणों को देख शोधकर रखना, उठाना आदाननिक्षेपण समिति है। जमीनको देखकर ( जीवजंतु रहित ) मलमूत्र निक्षेपण करना व्युत्सर्ग समिति है। इनके सिवाय पांच महाव्रत हैं। हिंसा, झूठ, चोरी, कुशील और परिग्रह इन पांच पापोंका मनवचनकाय और कृतकारित अनुमोदना से सर्वथा त्याग कर देना पांच महाव्रत कहलाते हैं। यह सब तेरह प्रकारका चारित्र कहलाता है। इस तेरह प्रकारके चारित्रके समुदायको चारित्राचार कहते हैं। उस चारित्राचारके ऊपर लिखे हुये तेरह भेद हैं। यह तेरह प्रकारका चारित्राचार भगवान वीर प्रभु ने ही निरूपण किया है।

---

१-हिंसानृतस्तेयाब्रह्मपरिग्रहेभ्यो विरतिर्व्रतम
२-सम्यग्योगनिग्रहो गुप्तिः

अरहंत परमेष्ठी तीर्थंकर परमदेव भगवान वीरनाथके सिवाय तथा भगवान वृषभ-देव (प्रथमतीर्थंकर) के सिवाय अन्य अजितनाथ तीर्थंकर से लेकर पार्श्वनाथ तीर्थंकर तक २२ तीर्थंकरोंमें से किसी ने भी निरूपण नहीं किया है। श्री वृषभ-देव तीर्थंकर के समय लोगोंकी बुद्धि सरल थी परंतु मार्ग बंद होने के कारण लोग जानकार नहीं थे। इसलिये उन्होंने तेरह प्रकारका चारित्र निरूपण किया तथा महावीर भगवान् के समयमें लोगोंकी बुद्धि जड़रूप थी-परिणामोंमें कुटि-लता थी, अतः उन्होंने ऐसे भव्यजीवोंके लिये तेरह प्रकारका चारित्र निरूपण किया। बाकीके तीर्थंकरोंने समस्त पापोंकी निवृत्तिरूप एक सामायिक चारित्र का ही निरूपण किया था। क्योंकि उनके समय न तो जीव भोले थे और न जड़ बुद्धिवाले ही थे। ऐसे चारित्राचारके लिये मैं नमस्कार करता हूं।

पञ्चाचार पालनेवाले मुनियोंकी वंदना--

आचारं सहपंचभेदमुदितं तीर्थं[1] परं मंगलम्[2]।
निर्ग्रंथानपि[3] सच्चरित्रमहतो वंदे समग्रान्यतीन् ॥
आत्माधीनसुखोदयामनुपमां लक्ष्मीमविध्वंसिनीम्।
इच्छन्केवलदर्शनावगमनप्राज्यप्रकाशोज्ज्वलाम् ॥ ८ ॥

*अन्वयार्थ*--(सहपंचभेदमुदितं आचारं) ऊपर कहा गया पांच प्रकार का आचार (तीर्थं) संसार समुद्रसे पार करनेवाला तीर्थ है (परं मंगलं) उत्कृष्ट मंगल रूप है उस आचारको मैं (वंदे) नमस्कार करता हूं। तथा इस आचारको पालन करनेवाले (सच्चरित्रमहतः) जो उत्तम चारित्र पालनेसे पूज्य हैं (निर्ग्रं-थान्) परिग्रहसे रहित हैं ऐसे (समग्रान् यतीन् अपि 'वंदे') समस्त मुनियों को भी वंदना करता हूं। जो लक्ष्मी (आत्माधीनसुखोदयां) आत्मासे उत्पन्न होने वाले सुखमय है (अनुपमां) अनुपम है (अविध्वंसिनीं) नाश रहित अविनाशी है तथा (केवलदर्शनावगमनप्राज्यप्रकाशोज्ज्वलां) केवलदर्शन, केवलज्ञान इन दोनोंके अनंत प्रकाशसे अत्यन्त दैदीप्यमान है ऐसी (लक्ष्मी) लक्ष्मींकी (इच्छन्

१-भवोदधिं भव्यास्तरंत्यनेनेति तीर्थं।
२-मंगं सुखं-पुण्यं लाति आदत्ते इति मंगलं अथवा मं पापं-मलं गालयति विनाशयति इति मंगलं ॥
३-ग्रंथान्निष्क्रांताः, निरस्तो वा ग्रंथो यैस्ते निर्ग्रन्थाः तान्।

इच्छा करता हुआ मैं 'आचारं यतीन अपि' उस आचार और आचार धारण करनेवाले मुनियोंको नमस्कार करता हूं।

*भावार्थ*—जिस आचारके ऊपर पांच भेद बतलाये हैं, जो आचार भव्य जीवोंको इस संसार समुद्रसे पार कर देनेवाला तीर्थ है, जो मोक्ष मार्गमें सर्वोत्कृष्ट है और जो पापोंको नाश करनेवाला है, अनंत पुण्य उत्पन्न करनेवाला मंगलमय है, ऐसे पंचाचारके लिये मैं वंदना करता हूं। तथा इनकी वंदना के साथ साथ इन पंचाचारोंको धारण करनेवाले समस्त मुनियोंकी भी वंदना करता हूं, जो उत्तम चारित्रको पालन करने से ही पूज्य हैं ऐसे समस्त मुनियोंके लिये मैं वंदना करता हूं।

इस संसारमें एक मोक्ष लक्ष्मी ही अविनश्वर है, बाकीकी समस्त लक्ष्मियां नाश होनेवाली हैं। इसके सिवाय यह मोक्ष लक्ष्मी केवल आत्मासे उत्पन्न होने वाली अनंत सुखमय है तथा केवलदर्शन और केवलज्ञान इन दोनोंके अनंत प्रकाशसे अत्यन्त देदीप्यमान है और इसीलिये वह उपमा रहित है ऐसी मोक्ष लक्ष्मी के प्राप्त करनेकी इच्छा करता हुआ मैं पंचाचारोंको और पंचाचार धारण करनेवाले समस्त मुनियोंको नमस्कार करता हूं।

चारित्र पालनमें दोषोंकी आलोचना—

**अज्ञानाद्यदवीवृतं नियमिनोऽवर्तिष्यहं चान्यथा।**
**तस्मिन्नर्जितमस्यति प्रतिनवं चैनो निराकुर्वति ॥**
**वृत्ते सप्ततयीं निधिं सुतपसामृद्धिं नयत्यद्भुतं।**
**तन्मिथ्या गुरुदुष्कृतं भवतु मे स्वं निंदतो निंदितम् ॥ ९ ॥**

*अन्वयार्थः*—मैंने ( अज्ञानात् ) अज्ञानसे जो ( नियमिनः ) मुनियोंको ( अन्यथा ) शास्त्रमें कही गई विधिके प्रतिकूल ( यदवीवृतं ) प्रवर्तन कराया हो ( च अहं 'अन्यथा' अवर्तिषि ) अथवा यदि मैंने स्वयं अपने अज्ञान से आगमसे विरुद्ध प्रवर्तन किया हो और ( तस्मिन् 'अन्यथा वर्तने' ) उस आगम के प्रवर्तन करने अथवा करानेमें जो ( एनः अर्जितम् ) पाप लगे हों वे सब पाप ( अस्यति ) नष्ट हो जाते हैं ( च ) और ( प्रतिनवं ) नवीन नवीन जो पाप आते हैं वे भी इस चारित्रके पालन करने से ( निराकुर्वति ) नष्ट हो जाते हैं। इसके सिवाय ( वृत्तेः ) इस चारित्रके प्रभावसे ( सुतपसां ) श्रेष्ठ तप करने

*अन्वयार्थ:*—( ईप्सितचक्रधराणां ) जो शांतिनाथ भगवान् गृहस्थावस्था में बारह चक्रवर्तियोंमें ( पंचम ) पांचवें चक्रवर्ती थे ( इन्द्रनरेन्द्रगणैः च पूजितं ) इन्द्र और नरेन्द्र चक्रवर्तियोंके समूहसे पूजनीय ( शांतिकरं ) शांतिकरने वाले ( षोडशतीर्थकरं ) सोलहवें तीर्थंकरको ( गणशांति अभीप्सुः ) समस्त संघके लिये शांतिकी इच्छा करनेवाला मैं ( प्रणमामि ) नमस्कार करता हूं।

आठ प्रातिहार्योंकी शोभा—

**दिव्यतरुः सुरपुष्पसुवृष्टिर्दुन्दुभिरासनयोजनघोषौ।**
**आतपवारणचामरयुग्मे यस्य विभाति च मंडलतेजः॥**

*अन्वयार्थ:*—( दिव्यतरुः ) दिव्य अशोकवृक्ष, ( सुरपुष्पसुवृष्टिः ) देवों के द्वारा की गई पुष्पवृष्टि—पुष्पोंकी वर्षा ( दुंदुभिः ) दुंदुभि बाजे ( आसन-योजनघोषौ ) सिंहासन, एक योजन पर्यंत दिव्यध्वनि ( आतपवारण[1] चामर-युग्मे[2] ) तीनछत्र, चौसठ चमर ( च मंडलतेजः[3] ) भामंडल ( यस्य ) जिन शांतिनाथ भगवानके समीप ( विभाति ) शोभायमान हैं।

**तं जगदर्चितशांतिजिनेन्द्रं शांतिकरं शिरसा प्रणमामि।**
**सर्वगणाय तु यच्छतु शांतिं मह्यमरं पठते परमां च॥ १२॥**

*अन्वयार्थ:*—( शांतिकरं ) मोक्षरूप परम शांतिको देनेवाले ( तं जगदर्चि-तशांतिजिनेन्द्रं ) उन तीनों लोकों द्वारा पूज्य शांतिनाथ भगवानको मैं (शिरसा) मस्तक झुकाकर ( प्रणमामि ) नमस्कार करता हूं ( सर्वगणाय तु ) वे शांति-नाथ भगवान् समस्त संघके लिये ( परमां शांतिं ) परम शांति (यच्छतु) प्रदान करें ( च पठते मह्यं अरं ) और उस शांतिनाथ की स्तुति पढ़नेवाले मुझको भी शीघ्र परमशांति प्रदान करें।

२४ तीर्थंकरोंसे शांतिकी प्रार्थना—

**येऽभ्यर्चिता मुकुटकुंडलहाररत्नैः।**
**शक्रादिभिः सुरगणैः स्तुतपादपद्माः॥**

---

१-आतपवारणं-छत्रत्रयं।
२-चामरयुग्मं-चतुःषष्टिचामरसंभवेष्युभयपार्श्ववर्तिचामरेन्द्रद्वयजात्यपेक्षया चामरयुग्माभिधानं
३-मंडलतेजः-भामंडलप्रकाशः।

ते मे जिनाः प्रवरवंशजगत्प्रदीपाः ।
तीर्थंकराः[४] सततशांतिकरा भवन्तु ॥ १३ ॥

*अन्वयार्थः*—( मुकुटकुण्डलहाररत्नैः ) मुकुट, कुण्डल हार और रत्नोंसे युक्त ( सुरगणैः ) देवोंके समूहसे ( शक्रादिभिः ) व इन्द्रोंसे ( स्तुतपादपद्माः ) स्तुति किये गये हैं चरण कमल जिनके तथा ( ये अभ्यर्चिताः ) जो उन देव-इन्द्रादिकोंसे पूजित हैं ( प्रवरवंशजगत्प्रदीपाः ) जो उत्तम[५] वंशमें उत्पन्न होकर संसारमें सब पदार्थोंको प्रकाशित करनेवाले दीपकके समान हैं ( तीर्थंकराः ) जो तीर्थंकर—आगमके स्वामी—आगम प्रवर्तक हैं ( सततशांतिकराः ) जो सदा शांति के करनेवाले हैं ऐसे ( ते जिनाः ) वे २४ तीर्थंकर (मे) मुझे शांति के देनेवाले ( भवन्तु ) हों ।

संपूजकानां प्रतिपालकानां यतीन्द्रसामान्यतपोधनानाम् ।
देशस्य राष्ट्रस्य पुरस्य राज्ञः करोतु शांतिं भगवान्जिनेन्द्रः ॥१४॥

*अन्वयार्थः* — ( भगवान् जिनेन्द्रः ) केवलज्ञानी, पूज्य भगवान् जिनेन्द्र-देव ( संपूजकानां ) पूजा करनेवालोंके लिये,( प्रतिपालकानां ) चैत्य-चैत्यालय और धर्मकी रक्षा करनेवालों के लिये, ( यतीन्द्रसामान्यतपोधनानां ) आचार्य, उपाध्याय साधुवोंके लिये, शैद्यादि सामान्य तपस्वियोंके लिये ( देशस्य ) देशके लिये ( राष्ट्रस्य ) राष्ट्र के लिये ( पुरस्य ) नगरके लिये ( राज्ञः ) राजाके लिये ( शांतिं ) शांति ( करोतु ) प्रदान करें ।

—स्रग्धरा-छंद—

क्षेमं सर्वप्रजानां प्रभवतु बलवान्धार्मिको भूमिपालः ।
काले काले च सम्यग्वर्षतु मघवा व्याधयो यान्तु नाशम् ॥
दुर्भिक्षं चौरमारिः क्षणमपि जगतां मास्मभूज्जीवलोके ।
जैनेंद्रं धर्मचक्रं प्रभवतु सततं सर्वसौख्यप्रदायि ॥ १५ ॥

*अन्वयार्थः*— ( सर्वप्रजानां क्षेमंप्रभवतु ) इस संसार में समस्त प्रजाका कल्याण हो ( भूमिपालः बलवान् धार्मिकः प्रभवतु ) राजा बलवान् और धार्मिक हो ( च काले काले मघवा सम्यग्वर्षतु ) समय-समय पर इन्द्र [बरसनेवाले बादल]

---

४-तीर्थाधिप : इत्यपि पाठः
५-उग्रवंश, नाथवंश, इक्ष्वाकुवंश आदि

अच्छी [ जितनी जरूरत हो उतनी ] वर्षा करें ( व्याधयः नाशं यान्तु ) रोग सब नष्ट हो जांय ( जीवलोके ) संसारमें ( जगतां ) संसारी जीवोंको ( क्षणं अपि ) क्षणभर के लिये भी ( दुर्भिक्षं चौरमारिः मास्मभूत ) दुष्काल, चौर और मारी अर्थात् प्लेग आदि मारक रोग या शस्त्रादिक से होनेवाला अपघात कभी न हो तथा ( सर्वसौख्यप्रदायि ) जो सब जीवोंको सुख देनेवाला है ऐसा ( जैनेंद्रं धर्मचक्रं ) जिनेन्द्रदेवका कहा हुआ उत्तम क्षमादि धर्मोंका समूह ( सततं ) बिना किसी रुकावटके-सदा ( प्रभवतु ) प्रवृत्त होता रहे।

इसके बाद कायोत्सर्ग करना चाहिये।

**आलोचना**—इच्छामि भंते शांतिभत्तिकाउस्सग्गो कओ तस्सालोचेउं। पञ्चमहाकल्लाणसंपण्णाणं, अट्ठमहापाडिहेरसहियाणं, चउत्तीसातिसयविसेससंजुत्ताणं, बत्तीसदेवेंदमणिमयमउडमत्थयमहियाणं, बलदेववासुदेवचक्कहररिसिमुणिजदिअणगारोवेगूढाणं, थुइसयसहस्सणिलयाणं, उसहाइवीरपच्छिममंगलमहापुरिसाणं णिच्चकालं अंचेमि, पूजेमि, वंदामि, णमंसामि, दुक्खक्खओ, कम्मक्खओ, बोहिलाहो, सुगइगमणं, समाहिमरणं जिणगुणसंपत्ति होउ मज्झं॥

अर्थ—हे भगवन्! मैं शांतिभक्ति कर कायोत्सर्ग करता हूं। इसमें जो दोष लगे हों उनकी आलोचना करनेकी इच्छा करता हूं। जो गर्भ, जन्म आदि पांचों कल्याणोंसे सुशोभित हैं, जो आठ महा प्रातिहार्यों सहित विराजमान हैं, जो ३४ विशेष अतिशय से सुशोभित हैं, जो बत्तीस देवेन्द्रोंके रत्नमय मुकुटोंसे सुशोभित मस्तकोंसे नमस्कार किये जाते हैं-पूजे जाते हैं, बलदेव, वासुदेव, चक्रवर्ती, ऋषि, मुनि, यति, अनगार जिनकी सदा सेवा करते रहते हैं और जो लाखों स्तुतियोंके पात्र हैं ऐसे श्री वृषभदेवसे लेकर महावीर पर्यंत चौवीस महापुरुषोंकी—तीर्थंकर परमदेवोंकी मैं सदा अर्चा करता हूं, वंदना करता हूं, और नमस्कार करता हूं। मेरे दुःखोंका क्षय हो और कर्मोंका क्षय हो। मुझे रत्नत्रय की प्राप्ति हो, शुभ गतिकी प्राप्ति हो, समाधिमरणकी प्राप्ति हो और भगवान् जिनेन्द्रदेवके समस्त गुणों की प्राप्ति हो।

इति शांतिभक्तिः।

अथ क्षेपकश्लोकानि ।

शांतिः शिरोधृतजिनेश्वरशासनानां । शांतिर्निरन्तरतपोऽभवभाविता- नाम् ।। शांतिः कषायजयजृंभितवैभवानां, शांतिः स्वभावमहिमानमुपाग- तानाम् ।। १ ।। जीवंतु संयमसुधारसपानतृप्ताः, नंदंतु शुद्धसहसोदयसुप्रसन्नाः सिद्ध्यंतु सिद्धिसुखसंगकृताभियोगाः, तीव्रंतपंतु जगतां त्रितयेऽर्हदाज्ञाः ।। २ ।। शांतिःशं तनुतां समस्तजगतः संगच्छतां धार्मिकैः, श्रेयः श्रीः परिवर्धतां नयधराधुर्यो धरित्रीपतिः ।। सद्विद्यारसमुग्दिरंतु कवयो नामाप्यघस्यास्तु मा । प्रार्थ्यं वा कियदेक एव शिवकृद्धर्मो जयत्वर्हताम् ।।३।।

## समाधिभक्तिः

स्वात्माभिमुखसंवित्ति लक्षणं श्रुतचक्षुषा
पश्यन्पश्यामि देव त्वां केवलज्ञानचक्षुषा ।। १ ।।

*अन्वयार्थः*—( देव ) हे भगवन् ! ( स्वात्माभिमुखसंवित्तिलक्षणं ) अपने आत्माके स्वरूपमें तल्लीन होनेवाला ज्ञान ही आपका लक्षण है अर्थात् आपका स्वरूप केवलज्ञानमय है ऐसे ( त्वां ) आपको ( श्रुतचक्षुषा पश्यन् ) श्रुतज्ञान- रूपी नेत्रसे देखता हुआ मैं ( केवलज्ञानचक्षुषा पश्यामि ) केवलज्ञानरूपी नेत्र से देख रहा हूं ।

*भावार्थ* –जो भव्य जीव श्रुतज्ञानसे आगमके अनुसार आपकी आराधना करता है उसको केवलज्ञानकी प्राप्ति अवश्य होती है । जो श्रुतज्ञानसे आपको देखता है वह केवलज्ञानसे भी अवश्य देखता है ।

शास्त्राभ्यासो जिनपतिनुतिः संगतिः सर्वदार्यैः ।
सद्वृत्तानां गुणगणकथा दोषवादे च मौनम् ।।
सर्वस्यापि प्रियहितवचो भावना चात्मतत्त्वे ।
संपद्यतां मम भवभवे यावदेतेऽपवर्गः ।। २ ।।

*अन्वयार्थः*—( यावदेतेऽपवर्गः ) जबतक मुझे मोक्षकी प्राप्ति हो तबतक ( शास्त्राभ्यासः ) भगवान् जिनेन्द्रदेवके कहे हुए शास्त्रोंका अभ्यास सदा बना

रहे ( जिनपतिनुतिः ) तबतक मैं भगवान् जिनेन्द्रदेवके चरणोंमें नुति-नमस्कार करता हूं ( सर्वदा आर्यैः संगतिः ) निरन्तर सज्जनपुरुषोंकी संगति रहो,—व्रती पुरुषोंका समागम होओ ( सद्वृत्तानां गुणगणकथा ) सम्यक्चारित्रको पालन करनेवालों के गुणका निरंतर कथन करता रहूं या श्रेष्ठ व्रतोंके गुणोंकी कथा में ही सदा लीन रहूं ( दोषवादे च मौनं ) दोषोंके कथन करनेमें मौनको धारण करूं ( सर्वस्य अपि प्रियहितवचः ) सर्वके साथ बोलते हुये मेरे मुखसे प्रिय और हित करनेवाले वचन निकलें ( च आत्मतत्त्वे भावना ) मेरी भावना सदा आत्म तत्त्वके चिंतवन करनेमें रहे, हे भगवन्! इन सब गुणोंकी ( मम ) मुझे ( भव-भवे ) भव भवमें ( संपद्यंतां ) प्राप्ति हो।

जैनमार्गरुचिरन्यमार्गनिर्वेगता जिनगुणस्तुतौ मतिः।
निष्कलंकविमलोक्तिभावनाः संभवन्तु मम जन्मजन्मनि ॥ ३ ॥

*अन्वयार्थः*— ( मम जन्मजन्मनि ) मुझे जन्म जन्ममें—प्रत्येक पर्याय में ( जैनमार्गरुचिः ) जैनधर्ममें रुचि-श्रद्धान होओ ( अन्यमार्गनिर्वेगता ) मिथ्या-मार्गसे उदासीनता होओ ( जिनगुणस्तुतौ मतिः ) जिनेन्द्रभगवानके गुणों की स्तुति करनेमें बुद्धि होओ ( निष्कलंकविमलोक्तिभावनाः ) निर्दोष तथा निर्मल तत्त्वोंके कथन करनेमें भावना ( संभवन्तु ) होओ।

गुरुमूले यतिनिचिते चैत्यसिद्धान्तवार्धिसद्घोषे।
मम भवतु जन्मजन्मनि सन्यसनसमन्वितं मरणम् ॥ ४ ॥

*अन्वयार्थः*—हे देव ! ( यतिनिचिते गुरुमूले ) मुनि समुदायसे वेष्टित गुरु के पादमूलमें ( चैत्यसिद्धान्तवार्धिसद्घोषे ) जिनप्रतिमाके समीप, अथवा जहां पर सिद्धान्तरूपी समुद्रके गंभीर शब्द हो रहे हों-ऐसे स्थानोंमें ( मम जन्म-जन्मनि ) मेरा भव भवमें ( सन्यसनसमन्वितं मरणं भवतु ) सन्यास सहित मरण हो।

जन्मजन्मकृतं पापं जन्मकोटिसमार्जितम्।
जन्ममृत्युजरामूलं हन्यते जिनवंदनात् ॥ ५ ॥

*अन्वयार्थः*— ( जिनवंदनात् ) भगवान जिनेन्द्रदेवकी वंदना करने से ( जन्मजन्मकृतं पापं ) जन्म जन्ममें—भव भवमें किये हुए पाप ( हन्यते ) नष्ट

हो जाते हैं ( जन्ममृत्युजरामूलं ) जन्म, मरण और बुढ़ापा जो दुःखों के मूल कारण हैं ऐसे ( जन्मकोटिसमोर्जितं ) करोड़ों जन्ममें इकट्ठे किये पाप भगवान् की वंदना करने से नष्ट हो जाते हैं।

आबाल्याज्जिनदेवदेव भवतः श्रीपादयोः सेवया ।
सेवासक्तविनेयकल्पलतया कालोद्ययावद्गतः ॥
त्वां तस्याः फलमर्थये तदधुना प्राणप्रयाणक्षणे ।
त्वन्नामप्रतिबद्धवर्णपठने कण्ठोऽस्त्वकुण्ठो मम ॥ ६ ॥

*अन्वयार्थः*—( जिनदेवदेव ) हे देवाधिदेव-जिनदेव ! ( सेवासक्तविनेयकल्पलतया ) सेवामें आसक्त भव्य जीवोंको भक्तोंको कल्पलताके समान (भवतः) आपके ( श्रीपादयोः ) शोभायुक्त दोनों चरणोंकी ( सेवया ) सेवा करते हुये मेरा ( आबाल्यात् ) बाल्यावस्थासे लेकर ( कालोद्ययावद्गतः ) आजतक जो काल व्यतीत हुआ है ( तदधुना ) इसलिये आज ( त्वां ) आपसे (तस्याः फलं) उस सेवाका यही फल ( अर्थये ) चाहता हूं कि ( प्राणप्रयाणक्षणे ) इस मरण के समय—समाधिमरणके समय ( त्वन्नामप्रतिबद्धवर्णपठने ) आपके नाम के अक्षर पढ़ने में—आपका नामोच्चार करने में ( मम कण्ठः ) मेरा कण्ठ ( अकुण्ठः अस्तु ) कुण्ठित मत होओ-रुके नहीं।

तवपादौ मम हृदये मम हृदयं तव पदद्वये लीनम् ।
तिष्ठतु जिनेन्द्र तावद्यावन्निर्वाणसंप्राप्तिः ॥ ७ ॥

*अन्वयार्थः*—(यावन्निर्वाणसंप्राप्तिः ) जबतक मोक्षकी प्राप्ति हो (तावत् ) तबतक ( जिनेन्द्र ) हे जिनेन्द्रभगवान् ! ( तव पादौ मम हृदये ) आपके दोनों चरण कमल मेरे हृदयमें विराजमान रहें ( मम हृदयं तव पदद्वये लीनं तिष्ठतु ) मेरा हृदय आपके दोनों चरण कमलों में तल्लीन बना रहे।

एकापि समर्थेयं जिनभक्तिर्दुर्गतिं निवारयितुम् ।
पुण्यानि च पूरयितुं दातुं मुक्तिश्रियं कृतिनः ॥ ८ ॥

*अन्वयार्थः*—( इयं एकापि जिनभक्तिः ) यह एक ही भगवान् जिनेन्द्रदेवकी भक्ति ( दुर्गतिं निवारयितुं ) समस्त नरकादि दुर्गतियोंसे बचानेके लिये ( च पुण्यानि पूरयितुं ) तथा समस्त पुण्योंको पूर्ण करनेके लिये ( कृतिनः मुक्ति-

श्रियं दातुं समर्था ) कृतकृत्य जीवोंको—भव्य जीवोंको मोक्षरूपी लक्ष्मी देने के लिये समर्थ है।

पञ्चअरिंजय पञ्चय मदि सायरे जिणे वंदे।
पञ्च जसोयरणामे पञ्चय सीमंदरे वंदे ॥ ९ ॥
रयणत्तयं च वंदे चव्वीसजिणे च सव्वदा वंदे।
पञ्चगुरूणं वंदे चारणचरणं सदा वंदे ॥ १० ॥

अर्थ-ढाई द्वीपमें होनेवाले पञ्चपरमेष्ठीको मैं वंदना करता हूं लवणसमुद्र और कालोदधि समुद्रमें होनेवाले पांच परमेष्ठियोंको मैं वंदना करता हूं, लोकोत्तर यशको धारण करनेवाले पंच परमेष्ठीको मैं वंदना करता हूं और मेरुपर होनेवाले पंच परमेष्ठीको मैं नमस्कार करता हूं।

मैं रत्नत्रयको वंदना करता हूं, चौबीस तीर्थंकरोंको सदा वंदना करता हूं, पांच परमेष्ठीको वंदना करता हूं और चारण ऋद्धिधारी साधुओंको निरन्तर वंदना करता हूं।

अर्हमित्यक्षरब्रह्मवाचकं परमेष्ठिनः।
सिद्धचक्रस्य सद्बीजं सर्वतः प्रणिदध्महे ॥ ११ ॥
कर्माष्टकविनिर्मुक्तं मोक्षलक्ष्मीनिकेतनम्।
सम्यक्त्वादिगुणोपेतं सिद्धचक्रं नमाम्यहम् ॥ १२ ॥

*अन्वयार्थः*—( अर्हं इति अक्षरब्रह्मवाचकं परमेष्ठिनः 'वाचकं' ) 'अर्हं' यह अक्षर—शब्द परमब्रह्मका वाचक है, पंच परमेष्ठीका वाचक है ( सिद्धचक्रस्य सद्बीजं ) सिद्धचक्रका सर्वोत्तम बीज मंत्र है-सिद्धचक्रमंत्रका बीजभूत है ( सर्वतः प्रणिदध्महे ) इसलिये मैं उसको सदा नमस्कार करता हूं—इसलिये मैं उस 'अर्हं' अक्षरको अपने हृदयमें सब ओर से धारण करता हूं।

( कर्माष्टकविनिर्मुक्तं ) जो आठ कर्मोंसे रहित हैं ( मोक्षलक्ष्मीनिकेतनं ) मोक्षरूपी लक्ष्मीके स्थान हैं ( सम्यक्त्वादिगुणोपेतं ) सम्यक्त्वादिक गुणों से सुशोभित हैं ऐसे ( सिद्धचक्रं अहं नमामि ) सिद्धचक्रको—समस्त सिद्धसमूहको मैं नमस्कार करता हूं।

आकृष्टिं सुरसंपदां विदधते मुक्तिश्रियो वश्यताम्।
उच्चाटंविपदां चतुर्गतिभुवां विद्वेषमात्मैनसाम् ॥

स्तम्भं दुर्गमनं प्रति प्रयततो मोहस्य सम्मोहनम् ।
पायात्पंचनमस्क्रियाक्षरमयी साराधना देवता ॥ १३ ॥

*अन्वयार्थः*— ( पंचनमस्क्रियाक्षरमयी साराधना देवता–पायात् ) पंच-नमस्कार मंत्रके अक्षरोंसे बना हुआ नमस्कार मंत्र आराधन करने योग्य देवता-देव है, वह मेरी रक्षा करो। इस देवताके आराधन करनेसे–पंचनमस्कार मंत्रका जप करनेसे ( सुरसंपदां आकृष्टिं विदधते ) स्वर्गकी संपदाका आकर्षण होता है ( मुक्तिश्रियः वश्यतां ) मोक्षरूपी लक्ष्मी वश हो जाती है ( चतुर्गतिभुवां विपदां उच्चाटं ) चारों गतियोंमें होनेवाली विपदाओंका उच्चाटन हो जाना है ( आत्मैनसां विद्वेषं ) आत्माके द्वारा होनेवाले पापोंसे विद्वेष हो जाता है ( दुर्गमनं स्तम्भं ) दुर्गतियोंका स्तंभन होता है (प्रति प्रयततः मोहस्य सम्मोहनं) इस देवताका आराधन करनेवाले पुरुषका मोह स्वयं मूर्छित हो जाता है–इस मंत्रके प्रति प्रयत्न करनेवाले पुरुषके मोह का सम्मूर्छन हो जाता है

अनन्तानन्तसंसारसंततिच्छेदकारणम् ।
जिनराजपदाम्भोजस्मरणं शरणं मम ॥ १४ ॥

*अन्वयार्थः*— ( जिनराजपदाम्भोजस्मरणं ) भगवान् जिनेन्द्रदेवके चरण कमलोंका स्मरण करना ( अनन्तानन्तसंसारसंततिच्छेदकारणं ) अनंतानंत संसार परम्पराके नाश करनेका कारण है इसीलिये ( मम शरणं ) मैं भगवान्के उन चरण कमलोंकी शरण लेता हूं–वे भगवान्के चरण कमल मुझे शरणरूप हैं।

अन्यथा शरणं नास्ति त्वमेव शरणं मम ।
तस्मात् कारुण्यभावेन रक्ष रक्ष जिनेश्वर ॥ १५ ॥

*अन्वयार्थः*— ( अन्यथा शरणं नास्ति ) हे प्रभो ! इस संसारमें आपके सिवाय और कोई मेरी शरण–रक्षा करनेवाला नहीं है ( त्वमेव मम शरणं ) यही समझकर मैंने आपकी शरण ली है–तू ही मुझे शरणरूप है ( तस्मात् जिनेश्वर कारुण्यभावेन रक्ष रक्ष ) अतएव हे जिनेश्वर भगवान् ! करुणाभावसे मेरी रक्षा करो, रक्षा करो-संसारके दुःखोंसे मुझे बचाइये ।

नहि त्राता नहि त्राता नहि त्राता जगत्त्रये ।
वीतरागात्परो देवो न भूतो न भविष्यति ॥ १६ ॥

*अन्वयार्थः*—( जगत्त्रये नहि त्राता नहि त्राता नहि त्राता ) हे प्रभो ! इन तीनों लोकोंमें तुम्हारे सिवाय कोई रक्षा करनेवाला वास्तवमें नही है, नहीं है, नहीं है ( वीतरागात्परः देवः न भूतः न भविष्यति ) और वीतराग परमदेवके सिवाय कोई देव न तो हुआ और न होगा।

**जिने भक्ति जिने भक्ति जिने भक्ति दिने दिने।**
**सदामेऽस्तु सदामेऽस्तु सदामेऽस्तु भवे भवे ॥ १७ ॥**

*अन्वयार्थः*— ( दिनेदिने जिनेभक्तिः जिनेभक्तिः जिनेभक्तिः ) हे भगवन् ! प्रतिदिन जिनेन्द्र भगवानमें मेरी भक्ति रहे, रहे, रहे ( भवे भवे सदा मे अस्तु मे अस्तु मे अस्तु ) तथा वही भक्ति भव भव में सदा मुझे प्राप्त हो, प्राप्त हो, प्राप्त हो।

**याचेहं याचेहं जिन तव चरणारविंदयोर्भक्तिम्।**
**याचेहं याचेहं पुनरपि तामेव तामेव ॥ १८ ॥**

*अन्वयार्थः*— ( जिन ) हे जिनेन्द्र भगवन् ( तव चरणारविंदयोः भक्ति अहं याचे अहं याचे ) आपके दोनों चरणकमलोंकी भक्तिकी मैं याचना करता हूं—मैं याचना करता हूं ( पुनः अपि ) फिर भी ( तां एव तां एव ) उसी आपके चरण कमलोंकी भक्तिकी ( अहं याचे अहं याचे ) मैं याचना करता हूं, मैं याचना करता हूं।

इसके अनंतर कायोत्सर्ग करना चाहिये।

आलोचना—

**इच्छामि भंते समाहिभत्तिकाउस्सग्गो कओ तस्सालोचउं। रयणत्तय-परूवपरमप्पज्झाणलक्खणं समाहिभत्तीये णिच्चकालं अंचेमि, पूजेमि, वंदामि णमंसामि, दुक्खक्खओ, कम्मक्खओ, बोहिलाहो, सुगइगमणं, समाहि-मरणं, जिणगुणसंपत्ति होउ मज्झं ॥**

हे भगवन् ! मैं समाधिभक्ति कर कायोत्सर्ग करता हूं तथा उसमें जो दोष लगे हों उनकी आलोचना करना चाहता हूं। इस समाधिभक्तिमें रत्नत्रय को निरूपण करनेवाले शुद्ध परमात्माके ध्यानस्वरूप शुद्ध आत्माकी सदा अर्चा

करता हूं, पूजा करता हूं, वंदना करता हूं और नमस्कार करता हूं। मेरे दुःखों का नाश हो, कर्मोंका नाश हो। मुझे रत्नत्रयकी प्राप्ति हो, शुभगतिकी प्राप्ति हो, समाधिमरणकी प्राप्ति हो और भगवान् जिनेन्द्रदेवके समस्त गुणोंकी प्राप्ति हो।

इति समाधिभक्तिः॥

# निर्वाणभक्तिः

—आर्या छंदः—

विबुधपतिखगपनरपतिधनदोरगभूतयक्षपतिमहितम्।
अतुलसुखविमलनिरुपमशिवमचलमनामयं संप्राप्तम्॥ १॥
कल्याणैः संस्तोष्ये पञ्चभिरनघं त्रिलोकपरमगुरुम्।
भव्यजनतुष्टिजननैर्दुरवापैः सन्मतिं भक्त्या॥ २॥

*अन्वयार्थः*—(विबुधपति[1] खगप[2] नरपति[3] धनदो[4] रग[5] भूतयक्षपतिमहितं) देवेन्द्र, विद्याधरोंके राजा, चक्रवर्ती, कुबेर, धरणेन्द्र, चमरेन्द्र और यक्षेन्द्रसे पूज्य (अतुल[6] सुखविमल[7] निरुपमशिवं, अचलं,[8] अनामयं[9] संप्राप्तं) अतुल-उपमारहित सुखरूप, निर्मल, उपमारहित, मोक्षस्वरूप, निश्चल और रोगरहित अवस्थाको प्राप्त (अनघं[10]) निष्पाप (त्रिलोकपरमगुरुं) तीन लोकके परम गुरु ऐसे (सन्मतिं[11]) महावीर स्वामीकी (भक्त्या) भक्तिपूर्वक (भव्यजनतुष्टि जननैः[12]) भव्यजीवोंको संतुष्ट करनेवाले (दुरवापैः[13]) अत्यन्त कष्टसे प्राप्त होनेवाले, पंचभिः[14] कल्याणैः) पांच कल्याणकों के द्वारा (संस्तोष्ये) स्तुति करता हूं।

---

१-विबुधा देवाः तेषां पतयः इन्द्राः।

२-खे-आकाशे गच्छन्ति इति खगाः-विद्याधराः, तानपांति-रक्षंति इति खगपाः-विद्याधरचक्रवर्तिनः।

३-नरपतयः-चक्रवर्तिनः।

४-कुबेराः ५-धरणेन्द्राः ६-अतुलं-अनुपम सुखं यत्र तत्। ७-विमलं विनष्टकर्ममलं ८-अचलं-हं नाधिकसुखादिस्वरूपरहितं। ९-न विद्यते आमयो-व्याधिर्यत्र।

१०-अनघं-निःपापं। ११-सन्मतिं-अन्तिमतीर्थंकरदेवं १२-भव्यजनसंतोषकरैः। १३-महता कष्टेन प्राप्यैः। १४-गर्भावतारजन्माभिषेकनिःक्रमणज्ञानमोक्षलक्षणैः।

गर्भकल्याणक—वर्णन—

आषाढसुसितषष्ठ्यां हस्तोत्तरमध्यमाश्रितेशशिनि ।
आयातः स्वर्गसुखं भुक्त्वा पुष्पोत्तराधीशः ॥ ३ ॥
सिद्धार्थनृपतितनयो भारतवास्ये विदेहकुण्डपुरे ।
देव्यां प्रियकारिण्यां सुस्वप्नान्संप्रदर्श्य विभुः ॥ ४ ॥

*अन्वयार्थः*—( पुष्पोत्तराधीशः ) सोलहवें स्वर्गमें स्थित पुष्पोत्तर विमान का स्वामी ( श्री महावीर स्वामीका जीव ) वहां पर ( स्वर्ग सुखं भुक्त्वा ) स्वर्ग सुखोंको भोगकर ( भारतवास्ये ) जम्बूद्वीपके इस भारतक्षेत्रमें स्थित ( विदेह-कुण्डपुरे ) विदेहदेशके ( विहारके ) अंतर्गत कुण्डपुर ( कुण्डलपुर ) नामके नगरमें ( सुस्वप्नान्संप्रदर्श्य ) रात्रिके पिछले प्रहरके समय सोलह स्वप्न दिखला-कर वह ( विभुः ) प्रभु ( आषाढसुसितषष्ठ्यां ) आषाढ शुक्ला षष्ठीको ( हस्तो-त्तरमध्यमाश्रिते शशिनि ( हस्त और उत्तरा नक्षत्रके मध्यभागमें चंद्रमाके होते हुए ( सिद्धार्थनृपतितनयः ) सिद्धार्थ राजाके पुत्र होकर श्री महावीरस्वामी ( प्रियकारिण्यां देव्यां आयातः ) प्रियकारिणीत्रिशलादेवी रानीके गर्भमें आये ।

जन्मकल्याणक—वर्णन—

चैत्रसितपक्षफाल्गुनि शशांकयोगे दिने त्रयोदश्याम् ।
जज्ञे स्वोच्चस्थेषु ग्रहेषु सौम्येषु शुभलग्ने ॥ ५ ॥
हस्ताश्रिते शशांके चैत्रज्योत्स्ने चतुर्दशीदिवसे ।
पूर्वाण्हे रत्नघटै विबुधेन्द्राश्चक्रुरभिषेकम् ॥ ६ ॥

*अन्वयार्थः*—( चैत्रसितपक्षफाल्गुनि शशांकयोगे त्रयोदश्यां दिने ) चैत्र-शुक्ला त्रयोदशीके दिन, उत्तराफाल्गुनी नक्षत्रके ऊपर चन्द्रमा होते हुए और ( सौम्येषु ग्रहेषु स्वोच्चस्थेषु शुभलग्ने जज्ञे ) समस्त सौम्यग्रह अपने उच्च स्थान पर रहते हुए शुभलग्नमें श्री भगवान् महावीरस्वामीका जन्म हुआ ।

( चैत्रज्योत्स्ने चतुर्दशीदिवसे ) चैत्रशुक्ला चतुर्दशी के दिन ( हस्ताश्रिते शशांके ) हस्त नक्षत्रपर चन्द्रमाके होते हुये ( पूर्वाण्हे ) प्रातःकालमें (रत्नघटैः) रत्नोंके १००८ कलशों द्वारा ( विबुधेन्द्राः ) इन्द्रोंने ( अभिषेकं ) अभिषेक

( चक्रुः ) किया[1]।

दीक्षा कल्याणककी वर्णन—

भुक्त्वा कुमारकाले त्रिंशद्वर्षाण्यनंतगुणराशिः।
अमरोपनीतभोगान्सहमाभिनिबोधितोन्येद्युः ॥ ७ ॥
नानाविधरूपचितां विचित्रकूटोच्छ्रितां मणिविभूषाम्।
चन्द्रप्रभाख्यशिबिकामारुह्य पुराद्विनिःक्रान्तः ॥ ८ ॥
मार्गशिरकृष्णदशमीहस्तोत्तरमध्यमाश्रिते सोमे।
षष्ठेन त्वपराह्णे भक्तेन जिनः प्रवव्राज ॥ ९ ॥

**अन्वयार्थः**— ( अनंतगुणराशिः ) अनंतगुणोंकी राशि ऐसे वे महावीर स्वामी ( कुमारकाले त्रिंशत्वर्षाणि ) कुमारकालके तीसवर्ष तक ( अमरोपनीत-भोगान् भुक्त्वा ) देवोंके द्वारा प्राप्त भोगोंको भोगकर ( अन्येद्युः सहसा अभि-निबोधितः ) तीसवर्षके अनंतर किसी एकदिन, एकदम, लौकांतिक देवोंके द्वारा प्रतिबोधित किये गये वे जिनराज—

( नानाविधरूपचितां ) अनेकप्रकारसे सजाई गई ( विचित्रकूटोच्छ्रितां ) अनेक प्रकारके ऊंचे कंगूरेवाली ( मणिविभूषां ) मणियोंसे शोभायमान ( चंद्र-प्रभाख्यशिबिकां आरुह्य ) ऐसी चन्द्रप्रभा नामकी पालकीमें बैठकर ( पुरात् वि-निःक्रान्तः ) नगरसे बाहर गये।

( मार्गशिरकृष्णदशमीहस्तोत्तरमध्यमाश्रिते सोमे ) मार्गशीर्ष कृष्णा दशमी के दिन, हस्त और उत्तरा नक्षत्रके मध्यमें चन्द्रमाके होनेपर सोमवारको ( अप-राण्हे ) शामके समय ( षष्ठेन तु भक्तेन जिनः प्रवव्राज ) बेला-दो उपवासकी प्रतिज्ञा लेकर दिगम्बर दीक्षा धारण की।

ज्ञान कल्याणक—वर्णन—

ग्रामपुरखेटकर्वटमटंबघोषाकरान्प्रविजहार।
उग्रस्तपोविधानैर्द्वादशवर्षाण्यमरपूज्यः ॥ १० ॥

---

१-सुमेरु पर्वतके पांडुकवनमें पांडुकशिलापर पूर्व दिशामें भगवान्का मुखकर क्षीरसागरसे हाथों हाथ जल लाकर अभिषेक किया था। कलशका परिमाण—८ योजन लम्बा, ४ योजन पेट-अन्दरकी गोलाई १ योजन मुख।
सौधर्म और ईशान इन्द्र अभिषेक करते हैं। सनत्कुमार और महेन्द्र चमर ढोरते हैं।

ऋजुकूलायास्तीरे शाल्मद्रुमसंश्रिते शिलापट्टे ।
अपराण्हे षष्ठेनास्थितस्य खलु जृंभिकाग्रामे ॥ ११ ॥
वैसाखसितदशम्यां हस्तोत्तरमध्यमाश्रिते चन्द्रे ।
क्षपकश्रेण्यारूढस्योत्पन्न केवलज्ञानम् ॥ १२ ॥

*अन्वयार्थः*—( अमरपूज्यः ) देवोंके द्वारा पूज्य ऐसे भगवान् महावीरस्वामी ने( द्वादशवर्षाणि ) बारहवर्ष पर्यंत ( उग्रैः तपोविधानैः ) घोर तपश्चरण करते हुये (ग्रामपुरखेटकर्वटमटंबघोषाकरान् ) गांव,[१] नगर,[२] खेट,[३] कर्वट,[४] मटंब,[५] घोष,[६] आकार,[७] आदि[८] स्थानोंमें प्रविजहार ) विहार किया-तदनंतर ( ऋजुकूलायाः तीरे ) ऋजुकूला नदीके किनारे ( जृंभिकाग्रामे ) जृंभिका नामके गांव में ( शाल्मद्रुमसंश्रिते शिलापट्टे ) शालवृक्षोंसे घिरी हुई या शालवृक्षके नीचे एक शिलाके ऊपर ( षष्ठनास्थितस्य खलु ) दो उपवासकी प्रतिज्ञा लेकर खड़े हुए ।

( अपराण्हे ) उसीदिन शामके समय ( क्षपकश्रेण्यारूढस्य ) क्षपकश्रेणी के ऊपर आरोहणकरके ( वैसाखसितदशम्यां हस्तोत्तरमध्यमाश्रिते चन्द्रे ) वैसाख शुक्ला दशमीके दिन हस्त और उत्तरा नक्षत्रके मध्यमें चन्द्रमा रहते हुये ( केवलज्ञानं उत्पन्नं ) केवलज्ञान उत्पन्न हुआ ।

अथ भगवान् संप्रापद्दिव्यं वैभारपर्वतं रम्यम् ।
चातुर्वर्ण्यसुसंघस्तत्राभूद्गौतमप्रभृति ॥ १३ ॥
छत्राशोकौ घोषं सिंहासनदुंदुभी कुसुमवृष्टिम् ।
वरचामरभामंडलदिव्यान्यन्यानि चावापत् ॥ १४ ॥

१ जिसके चारों ओर बाड हो—गांव ।
२-जिसके कोटमें चार दरवाजे हो—पुर—नगर ।
३-जो नदी और पर्वतके बीचमें हो—खेट ।
४-जिसके चारों ओर पर्वत हो—कर्वट ।
५-जिसमें ५०० गांव लगते हों—मटंब ।
६-छोटी झोंपडीवाले स्थान—घोष ।
७-जिसमें खानि हो ——आकार । ( आकरो नवसारिकापत्रादिविशिष्टवस्तूत्पत्तिस्थानं )
८-आदिसे-पत्तन-जहां रत्न उत्पन्न हों ।
द्रोणमुख-समुद्रके किनारे ।
संवाहन-पर्वतके ऊपर ।

दशविधमनगाराणामेकादशधोत्तरं तथा धर्मम् ।
देशयमानो व्यहरंस्त्रिंशद्वर्षाण्यथ जिनेन्द्रः ॥ १५ ॥

*अन्वयार्थः* — ( **अथ** ) तदनंतर ( भगवान् ) वे भगवान् ( दिव्यं रम्यं वैभारपर्वतं संप्रापत् ) दिव्य और मनोहर वैभारपर्वत पर जा विराजमान हुये ( तत्र गौतम प्रभृति चातुर्वर्ण्य[1] सुसंघः[2] अभूत् ) वहां पर गौतम गणधरको लेकर रत्नत्रयसे सुशोभित चारों प्रकारका संघ था ।

( **छत्राशोकौ** ) भगवान्के समवशरणमें दिव्य छत्र, अशोकवृक्ष ( घोषं ) दिव्यध्वनि सिंहासनदुंदुभी ) सिंहासन, दुंदुभि ( कुसुमवृष्टि ) पुष्पवृष्टि ( वर-चामरभामंडलदिव्यानि ) उत्तम ६४ चमर और भामंडल ये आठ प्रातिहार्य (च अन्यानि[3] अवापत् ) और अनेक प्रकारकी विभूति थी । अनेक प्रकारके अति-शयोंसे शोभायमान थे ।

( **अथ जिनेन्द्रः** ) अनन्तर भगवानने ( त्रिंशत्वर्षाणि व्यहरन् ) तीस वर्ष तक विहार करते हुये ( अनगाराणां[4] दशविधं[5] तथा उत्तरं[6] एकादशधा[7] धर्मं देशयमानः ) मुनियोंके उत्तमक्षमादि दश धर्मोका तथा श्रावकोंकी ग्यारह प्रतिमाओं स्वरूप धर्मका उपदेश दिया ।

पद्मवनदीर्घिकाकुलविविधद्रुमखंडमंडिते रम्ये ।
पावानगरोद्याने व्युत्सर्गेण स्थितः मुनिः ॥ १६ ॥
कार्तिककृष्णस्यान्ते स्वातावृक्षे निहत्य कर्मरजः ।
अवशेषं संप्रापदव्यजरामरमक्षयं सौख्यम् ॥ १७ ॥

*अन्वयार्थः* —( सः मुनिः ) अंतमें वे भगवान् ( पद्मवनदीर्घिकाकुलविवि-धद्रुमखंडमंडिते ) कमलोंके समूहसे शोभित ऐसे पानीके तालावसे तथा अनेक

---

१-चातुर्वर्ण्यः ऋष्यार्यिकाश्रावकश्राविकालक्षणः सचासौ संघश्च ।
२-शोभनो रत्नत्रयोपेतः संघः समुदायः सुसंघः ।
३ गव्यूतिशतचतुष्टयसुभिक्षतागगनगमनादीनि ।
४-मुनीनाम् ।
५-दशविधमुत्तमक्षमादिदशप्रकारं ।
६-इतरं सागाराणां धर्मम् ।
७-एकादशधा दर्शनव्रताद्येकादशप्रकारं ।

प्रकारके वृक्षोंके समूहसे सुशोभित ( रम्ये ) अत्यन्त मनोहर ( पावानगरोद्याने ) पापापुरीके उद्यानमें ( व्युत्सर्गेण स्थितः ) कायोत्सर्ग से विराजमान हुये।

वे मुनि ( अवशेषं कर्मरजः निहत्य ) बाकीके चार अघातिया कर्मोंका नाश करके ( कार्तिककृष्णस्यान्ते ) कार्तिक कृष्णा अमावस्याके दिन ( स्वातावृक्षे ) स्वाति नक्षत्रमें ( अजरामरं ) जरा-मरणसे रहित—अजर अमर ( अक्षयं ) अविनाशी ( सौख्यं ) सुखको ( संप्रापत् ) प्राप्त हुये—मोक्षमें चले गये।

[1]परिनिर्वृतं जिनेंद्रं ज्ञात्वा विबुधा ह्यथाशु[2] चागम्य।
देवतरुरक्तचन्दनकालागुरुसुरभिगोशीर्षैः ॥ १८ ॥
अनीन्द्राज्जिनदेहं मुकुटानलसुरभिधूपवरमाल्यैः।
अभ्यर्च्य गणधरानपि गता दिव्यं खं च वनभवते ॥ १९ ॥

*अन्वयार्थः*—( अथ जिनेंद्रं परिनिर्वृतं ज्ञात्वा ) तदनंतर जिनेन्द्र भगवान् महावीरस्वामी मोक्ष पधारे ऐसा जानकर ( विबुधाः ) इन्द्रादिक देव (आशु च) शीघ्र ही ( आगत्य ) आकर ( देवतरु[3]रक्तचन्दनकालागुरुसुरभिगोशीर्षैः ) देवदारु, रक्तचन्दन-लालचन्दन, कृष्णागुरु और सुगंधित गोशीर्ष नाम के चन्दनसे ( अग्नीन्द्रात् ) अग्निकुमार देवोंके इन्द्रके ( मुकुटानलसुरभिधूपवरमाल्यैः ) मुकुटसे निकली हुई अग्निसे तथा सुगंधित धूप और उत्तम मालाओं से ( जिनदेहं ) भगवान् के शरीरका अग्नि संस्कार करके ( गणधरान् अपि अभ्यर्च्य ) गणधरोंकी पूजा करके ( दिवं[4] खं[5] च वनभवते[6] गताः ) कल्पवासीदेव स्वर्गको, ज्योतिषीदेव आकाशमें स्थित विमानोंमें, व्यन्तर तथा भवनवासीदेव क्रमसे देवारण्य आदि वनको तथा पाताल लोकको चले गये।

अठारहवें श्लोकमें 'आशु'[7] के स्थानमें 'शुचा' भी पाठ है। उसका अर्थ

---

१-परिनिर्वृत्ते इत्यपि पाठः।
२-शुचा-शोकन इत्यपि पाठः।
३-देवतरु—देवदारु।
४-दिवं—स्वर्गं।
५-खं—आकाशवर्तिनं स्वविमानं।
६-देवारण्यं, भूतारण्यं वनं।
७-आशु—शीघ्रं।

यह है कि भगवानके मोक्ष जानेपर देवोंको शोक हुआ। 'अब भगवान मोक्ष चले गये-अब उनके दर्शन नहीं होंगे' यही उनके लिये शोकका कारण था। ऐसा शोक करते हुये ही वे देव आये।

इत्येवं भगवति वर्धमानचन्द्रे
यः स्तोत्रं पठति सुसंध्ययोर्द्वयोर्हि।
सोऽनन्तं परमसुखं नृदेवलोके
भुक्त्वान्ते शिवपदमक्षयं प्रयाति ॥ २० ॥

*अन्वयार्थः* — ( इति एवं ) इसप्रकार ( यः ) जो भव्यजीव (हि) निश्चय से ( द्वयोः सुसंध्ययोः ) दोनों सन्ध्याकालोंमें-प्रातः काल, सयंकाल ( भगवति वर्धमानचन्द्रे ) भगवान् वर्धमानस्वामी का ( स्तोत्रं पठति ) स्तोत्र पढ़ता है ( सः ) वह ( नृदेवलोके ) मनुष्यलोक और देवलोकके ( परमसुखं भुक्त्वा ) उत्कृष्ट सुखोंको भोगकर ( अंते ) अन्तमें ( अनन्त अक्षयं शिवपदं प्रयाति ) अनन्तरूप, कभी भी नाश नहीं होनेवाले मोक्षपदको प्राप्त करता है।

यत्रार्हतां गणभृतां श्रुतपारगाणां,
निर्वाणभूमिरिह भारतवर्षजानाम्।
तामद्य शुद्धमनसा क्रियया वचोभिः,
संस्तोतुमुद्यतमतिः परिणौमि भक्त्या ॥ २१ ॥

*अन्वयार्थः* — ( इह ) इस जम्बूद्वीपके ( भारत[1]वर्षजानां ) भरतक्षेत्र में उत्पन्न हुये ( अर्हतां[2] ) अर्हंत-२४ तीर्थंकरोंकी ( श्रुतपारगाणां[3] गणभृतां[4]) श्रुतज्ञानमें पारंगत ऐसे गणधरदेवों की अथवा गणधरदेव और श्रुतकेवली आदि मुनियोंकी ( यत्र ) जहां जहां ( निर्वाणभूमिः ) निर्वाणभूमि है ( तां ) उन सबकी (अद्य) आज ( संस्तोतुं उद्यतमतिः ) स्तुति करनेके लिये उद्यत हुआ मैं ( शुद्धमनसा क्रियया वचोभिः भक्त्या परिणौमि[5] ) शुद्ध मनसे, शरीरकी क्रिया

---

१-भरतस्येदं भारतं तच्च तद्वर्षं च क्षेत्रं च तत्र जातानां।
२-चतुर्विंशतितीर्थंकराणाम्।
३-श्रुतस्य द्वादशांगादेः पारं पर्यंतं गतवतां।
४-गणधरदेवानां।
५-परि-समंतान्नौति।

से शुद्ध वचनसे भक्ति पूर्वक नमस्कार करता हूं।

कैलाशशैलशिखरे परिनिर्वृतोऽसौ।
शैलेशिभावमुपपद्य वृषो महात्मा॥
चंपापुरे च वसुपूज्यसुतः सुधीमान्।
सिद्धिं परामुपगतो गतरागबंधः॥ २२॥

*अन्वयार्थः*—( असौ महात्मा वृषः ) वे महात्मा वृषभदेव ( शैलेशिभावं[1] ) अठारह हजार शीलोंके भेदोंके स्वामित्वको ( उपपद्य ) प्राप्त होकर ( कैलाशशैलशिखरे परिनिर्वृतः ) कैलाश पर्वतके शिखरपरसे मोक्ष पधारे (च) तथा ( गतरागबंधः ) रागबंधसे रहित ( सुधीमान्[2] ) बुद्धिमान् (वसुपूज्यसुतः) वसुपूज्य राजाके पुत्र ऐसे वासुपूज्य जिनराज ( चम्पापुरे ) चम्पापुरसे ( परां[3] सिद्धिं[4] उपगतः[5] ) उत्कृष्ट सिद्धिको प्राप्त हुये—मोक्ष पधारे।

यत्प्रार्थ्यते शिवमयं विबुधेश्वराद्यैः।
पाखंडिभिश्च परमार्थगवेषशीलैः॥
नष्टाष्टकर्मसमये तदरिष्टनेमिः।
संप्राप्तवान् क्षितिधरे बृहदूर्जयन्ते॥ २३॥

*अन्वयार्थः*—( यत् अयं शिवः ) जिस मोक्षकी ( विबुधेश्वराद्यैः ) इन्द्रादिकदेव (च) और ( परमार्थगवेषशीलैः ) परमार्थको खोजनेवाले (पाखंडिभिः) पाखंडी लोग भी ( प्रार्थ्यते ) प्रार्थना—इच्छा करते हैं ( तत् ) उस मोक्षको ( अरिष्टनेमिः ) श्री अरिष्टनेमि भगवान् २२ वें तीर्थंकरने ( नष्टाष्टकर्मसमये ) आठों कर्मोंको नाश करनेके समयमें ही ( बृहत् ऊर्जयन्ते क्षितिधरे ) महा ऊर्जयन्त पर्वतसे—गिरनारसे ( संप्राप्तवान् ) प्राप्त किया।

पावापुरस्य बहिरुन्नतभूमिदेशे।
पद्मोत्पलाकुलवतां सरसां हि मध्ये॥
श्रीवर्द्धमानजिनदेव इति प्रतीतो।
निर्वाणमाप भगवान्प्रविधूतपाप्मा॥ २४॥

---

१-शीलानां समूहः शीलं तस्येशिभावं प्रभुत्वं
२-शोभना धीः केवलज्ञानं तद्वान्।
३-सकलकर्मविप्रमोक्षलक्षणां। ४-मुक्तिं। ५-प्राप्तः।

*अन्वयार्थः*—( पावापुरस्य वहिः ) पावापुर नगरके बाहर ( पद्मोपलाम्कुलवतां[1] सरसां हि मध्ये ) चन्द्रविकासी और सूर्यविकासी कमलोंसे भरे हुए तालाब के मध्यमें ( उन्नतभूमिदेशे ) ऊंचे टीले परसे ( प्रविधूतपाप्मा ) समस्त पापों के नाश करनेवाले ( भगवान् ) भगवान् ( श्रीवर्द्धमानजिनदेव इति प्रतीतः ) श्री वर्द्धमानस्वामी जिनदेव नाम से प्रसिद्ध ( निर्वाणं आप[2] ) निर्वाणको प्राप्त हुये।

शेषास्तु ते जिनवरा जितमोहमल्ला।
ज्ञानार्कभूरिकिरणैरवभास्य लोकान् ॥
स्थानं परं निरवधारितसौख्यनिष्ठं।
सम्मेदपर्वततले समवापुरीशाः ॥ २५ ॥

*अन्वयार्थः*—( जितमोहमल्लाः ) मोहरूपी मल्लको जीतनेवाले ( शेषाः तु ते जिनवराः ) ऐसे बाकीके वे बीस तीर्थंकर जिनदेव ( ज्ञानार्कभूरिकिरणैः ) केवलज्ञान रूपी सूर्यकी अनेक किरणोंसे ( लोकान् अवभास्य ) तीनों लोकोंको प्रकाशित करते हुये ( सम्मेदपर्वततले[3] ) सम्मेदशिखर पर्वतके ऊपरके भाग से ( निरवधारित[4]सौख्यनिष्ठं ) जिसके सुखकी कोई सीमा नहीं है—अनन्तानंत सुखवाले ( परं स्थानं ) परम स्थान—मोक्ष स्थानको ( ईशाः ) वे प्रभु ( समवापुः[5] ) प्राप्त हुये।

आद्यश्चतुर्दशदिनैर्विनिवृत्तयोगः।
षष्ठेन निष्ठितकृतिर्जिनवर्द्धमानः ॥
शेषाविधूतघनकर्मनिबद्धपाशाः।
मासेन ते यतिवरास्त्वभवन्वियोगाः ॥ २६ ॥

*अन्वयार्थः*—( आद्यः ) पहले—आदिनाथ भगवानने ( चतुर्दशदिनैः ) आयुके १४ दिन बाकी रह जाने पर ( विनिवृत्तयोगः[6] ) योगनिरोध किया

---

१-पद्मोत्पलांकुलवतां इति च क्वचित्पाठः।
२-आप—प्राप्तवान्।
३-सम्मेदपर्वतोपरितनभागे।
४-निरवधारिता इयत्तावधारणान्निष्क्रांता सौख्यस्य निष्ठा परमप्रकर्षो यत्र।
५-प्राप्तवन्तः।
६-विनष्टद्रव्यमनोवाक्कायव्यापारः।

( जिनवर्द्धमानः ) श्री जिनेन्द्र वर्द्धमान स्वामीने ( षष्ठेन[1] ) दो दिन बाकी रह जानेपर ( निष्ठित[2]कृतिः ) योग निरोध किया ( विधूनघनकर्मनिबद्धपाशाः ) आठ कर्मोंकी पाश-जालको नष्ट करनेवाले ( ते शेषाः यतिवराः तु ) ऐसे उन बाकी तीर्थंकरोंने ( मासेन ) एक मास आयु बाकी रहनेपर ( वियोगाः[3] अभवन् ) योगनिरोध किया ।

**माल्यानि वाक्स्तुतिमयैः कुसुमैः सुदृब्धा-**
**न्यादाय मानसकरैरभितः किरंतः ।**
**पर्येम आदृतियुता भगवन्निषद्याः,**
**संप्रार्थिता वयमिमे परमां गतिं ताः ॥ २७ ॥**

*अन्वयार्थः*—( वाक्स्तुतिमयैः कुसुमयैः सुदृब्धानि माल्यानि ) वचनोंके द्वारा होनेवाली स्तुतिरूपी पुष्पोंसे गूंथी हुई मालाओंको ( आदाय ) लेकर (ताः भगवन्निषद्याः[4] ) भगवानकी निर्वाण भूमियोंके ( अभितः[5] ) चारों ओर (मानसकरैः किरंतः[6] ) मनरूपी हाथोंसे उन मालाओंको चढ़ाते हुये ( आदृतियुताः इमे[7] वयं ) आदरके साथ ( पर्येम[8] ) उन निर्वाण भूमियोंकी परिक्रमा करते हैं और (परमां गतिं संप्रार्थिता) हमको परमगति—मोक्षगति प्राप्त हो-ऐसी प्रार्थना करते हैं ।

तीर्थंकरोंकी निर्वाणभूमियोंके सिवाय अन्य मुनियोंकी निर्वाण भूमियोंकी स्तुति—

**शत्रुञ्जये नगवरे दमितारिपक्षाः ।**
**पंडोः सुताः परमनिर्वृतिमभ्युपेताः ॥**
**तुंग्यां तु सङ्गरहितो बलभद्रनामा ।**
**नद्यास्तटे जिनरिपुश्च सुवर्णभद्रः ॥ २८ ॥**

---

१-षष्ठेन—दिनद्वयेन परिसंख्याते आयुषि सति ।
२-निष्ठिता विनष्टा कृतिः द्रव्यमनोवाक्कायक्रिया यस्यासौ ।
३-वियोगा विगतद्रव्यमनोवाक्कायव्यापाराः ।
४-भगवतां तीर्थङ्कराणां निषद्याः तीर्थस्थानानि ।
५-अभितः—समन्ततः । ६-किरन्तः, क्षिपन्तः । ७-इमे स्तोतारो वयं ।
८-पर्येम—प्रदक्षिणीकुर्मः ।

द्रोणीमति प्रबलकुंडलमेंढ्रके च ।
वैभारपर्वततले वरसिद्धकूटे ॥
ऋष्यद्रिके च विपुलाद्रिबलाहके च ।
विंध्ये च पौदनपुरे वृषदीपके च ॥ २९ ॥
सह्याचले च हिमवत्यपि सुप्रतिष्ठे ।
दंडात्मके गजपथे पृथुसारयष्टौ ॥
ये साधवो हतमलाः सुगतिं प्रयाताः ।
स्थानानि तानि जगति प्रथितान्यभूवनि ॥ ३० ॥

अन्वयार्थः — ( दमतारिपक्षाः ) कर्मरूपी शत्रुओंको नाश करने वाले ( पंडोः सुताः ) पंडु राजाके पुत्र युधिष्ठर, भीम, अर्जुन ये तीनों भाई ( नग्वरे शत्रुंजये ) पवित्र शत्रुंजय पर्वतसे ( परमनिर्वृतिं अभ्युयेताः ) परम मुक्तिको पधारे । ( संगरहितः बलभद्रनामा तु ) समस्त परिग्रहों से रहित बलदेव (तुंग्यां) तुंगीगिरी से मोक्ष पधारे, ( च जितरिपुः सुवर्णभद्रः नद्याः तटे ) और कर्मरूपी शत्रुओंको जीतनेवाले सुवर्णभद्र नदी के किनारे से—पावागिर पर्वतके पास चलना नदीके किनारेसे मोक्ष पधारे ।

( द्रोणमति ) द्रोणागिर, ( च प्रबलकुण्डलमेंढ्रके ) उत्तम कुण्डलपर्वत, मेढगिर पर्वत ( मुक्तागिर ) ( वैभारपर्वततले ) वैभारपर्वत, ( वरसिद्धकूटे ) उत्तम सिद्धवरकूट ( च ऋष्याद्रिके ) तथा ऋष्याद्रि, ( च विपुलाद्रिबलाहके ) विपुलाचल, बलाहक, ( च विंध्ये ) विंध्यपर्वत ( पौदनपुरे ) पोदनपुर ( च वृषदीपके ) वृषदीपक, ( सह्याचले ) सह्याद्रि ( च हिमवति ) हिमवान् ( अपि सुप्रतिष्टे ) सुप्रतिष्ठ ( दंडात्मके ) दंडात्मक ( गजपथे ) गजपंथ ( पृथुसारयष्टौ ) पृथुसारयष्टि आदि जिन जिन पर्वतोंपरसे ( ये हतमलाः साधवः ) जो कर्ममलकलंकको नाशकरके मुनिराज ( सुगतिं प्रयाताः ) मोक्ष पधारे हैं ( जगति ) संसारमें ( तानि स्थानानि प्रथितानि अभूवन् ) वे सब स्थान प्रसिद्ध हो गये हैं।

इक्षोर्विकारसपृक्तगुणेन लोके ।
पिष्टोऽधिकं मधुरतामुपयाति यद्वत् ॥
तद्वश्च पुण्यपुरुषैरुषितानि नित्यं ।
स्थानानि तानि जगतामिह पावनानि ॥ ३१ ॥

*अन्वयार्थः*-- ( यद्वत् ) जिसप्रकार ( लोके ) संसारमें ( इक्षोर्विकाररसप्रक्तगुणेनुपिष्टः ) ईखके रससे उत्पन्न होनेवाले गुडके रसमें गुंदा हुआ आटा ( अधिकं मधुरतां याति ) अधिक मीठा हो जाता है ( च तद्वत् ) तथा उसी प्रकार ( नित्यं ) सदा ( पुण्यपुरुषैः उषितानि तानि स्थानानि ) पुण्यपुरुषोंके द्वारा-तीर्थंकर, गणधर, सामान्य मुनियों द्वारा सेवन किये गये वे स्थान (इह) लोकमें ( जगतां ) संसारके प्राणियों को ( पावनानि ) पवित्र करनेवाले हो जाते हैं ।

इत्यर्हतां शमवतां च महामुनीनां,
प्रोक्ता मयाऽत्र परिनिर्वृतिभूमिदेशाः ।
तेमे जिना जितभया मुनयश्च शांताः,
दिश्यासुराशु सुगतिं निरवद्यसौख्याम् ॥ ३२ ॥

*अन्वयार्थः*— ( इति ) इसप्रकार ( मया ) मैंने ( अत्र ) यहां ( अर्हतां ) भगवान तीर्थंकर परमदेवकी ( शमवतां ) अत्यन्त शान्तता को धारण करनेवाले सामान्य मुनियोंकी ( च महामुनीनां ) और महामुनि गणधरदेवोंकी जो ( परिनिर्वृतिभूमिदेशाः ) निर्वाणभूमियां (प्रोक्ता) बतलाई हैं (ते) वे सब निर्वाणभूमियां ( जितभयाः शांताः जिनाः च मुनयः ) संसारके समस्त भयोंसे रहित, अत्यन्त शांत ऐसे वे सब तीर्थंकर परमदेव गणधर केवली और सामान्य केवली (मे) मुझे ( आशु ) शीघ्र ही ( निरवद्यसौख्यां ) सब तरहकी बाधाओंसे रहित सुखवाली ( सुगतिं ) शुभगति-मोक्षको ( दिश्यासुः ) देवें ।

इसके अनन्तर कायोत्सर्ग करना चाहिये ।

आलोचना--

इच्छामि भंते । परिणिव्वाणभत्ति काउस्सग्गो कओ तस्सालोचेउं । इमम्मि अवसप्पिणीये चउत्थसमयस्स पच्छिमे भाए । आउट्ठमासहीणे वासचउक्कम्मि सेसकाम्मि । पावाये णयरीए कत्तियमासस्स किण्हचउदसिए रत्तीए सादीये णक्खत्ते पच्चूसे भयवदो महदि महावीरो वड्ढमाणो सिद्धिं गदो । तिसुवि लोएसु भवणवासियवाणविंतरजोयिसियकप्पवासियत्ति चउव्विहा देवा सपरिवारा दिव्वेण गंधेण, दिव्वेण पुप्फेण, दिव्वेण

धूवेण, दिव्वेण चुएणेण, दिव्वेण वासेण, दिव्वेण एहाणेण, णिच्चकालं अच्चंति: पूजंति: वंदंति, णमंसंति, परिणिव्वाण, महाकल्लाणपुज्जं करंति। अहमिव इह संतो तत्थ संताइयं णिच्चकालं अंचेमि, पूजेमि, वंदामि, णमंमामि, दुक्खक्खओ, कम्मक्खओ: बोहिलाओ, सुगइगमणं, समाहिमरणं जिणगुणसंपत्ति होउ मज्झं।

अर्थ—हे भगवन्! मैं निर्वाण भक्ति कर कायोत्सर्ग करता हूं उसमें जो दोष लगे हों उनकी आलोचना करना चाहता हूं। इस अवसर्पिणीकालके चौथे समयके पिछले भागमें जब तीन वर्ष साढ़े आठ महीने कम थे, तब पावापुर नगर मे कार्तिक कृष्णा चतुर्दशीकी रात्रिके पिछले भागमें प्रातःकाल स्वाति नक्षत्र में भगवान् महति महावीर वर्द्धमानस्वामी मोक्ष पधारे थे। उस समय तीनों लोकों में निवास करनेवाले भवनवासी, व्यंतर, ज्योतिष्क और कल्पवासी ये चारों प्रकार के देव अपने अपने परिवार सहित आये थे और वे दिव्य गंध, दिव्य फूल, दिव्य धूप, दिव्य सुगंध, दिव्य वस्त्र और अभिषेकसे सुसज्जित होकर सदा अर्चा करते थे, पूजा करते थे, वंदना करते थे, नमस्कार करते थे, और निर्वाण कल्याणकी पूजा करते थे। मैं भी वैसा ही होकर सदा अर्चा करता हूं, पूजा करता हूं, वंदना करता हूं और नमस्कार करता हूं। मेरे दुःखोंका नाश हो, कर्मोंका नाश हो, मुझे रत्नत्रयकी प्राप्ति हो, शुभगतिकी प्राप्ति हो, समाधिमरणकी प्राप्ति हो और भगवान् जिनेन्द्रदेव के समस्त गुणोंकी प्राप्ति हो।

इति निर्वाणभक्तिः।

## अथ क्षेपकश्लोकानि।

कैलासाद्रौ मुनीद्रः पुरुरपदुरितो मुक्तिमाप प्रणूतः॥ चंपायां वासुपूज्यस्त्रिदशपतिनुतो नेमिरप्यूर्जयंते॥ पावायां वर्धमानस्त्रिभुवनगुरवो विंशतिस्तीर्थनाथाः॥ सम्मेदाग्रे प्रजग्मुर्ददतु विनमतां निर्वृतिं नो जिनेंद्राः॥ ॥ १ ॥ गोगंजोश्वःकपिः कोकःसरोजः स्वस्तिकः शशी। मकरः श्रीयुतो

वृषो गंडो महिषसूकरौ ॥ ३ ॥ सेधा वज्रमृगच्छागाः पाठीनः कलश-स्तथा ॥ कच्छपश्चोत्पलं शंखो नागराजश्च केसरी ॥ ४ ॥ शांतिकुन्थ्वर-कौरव्या यादवो नेमिसुव्रतौ । उग्रनाथौ पार्श्ववीरौ शेषा इक्ष्वाकुवंशजाः ॥ ५ ॥

## निर्वाणभक्तिः [ प्राकृत ]

अट्ठावयम्मि उसहो चंपाये वासुपूज्यजिणणाहो । उज्जंते णेमिजिणो पावाए णिव्वुदो महावीरो ॥ १ ॥ वीसं तु जिणवरिंदा अमरासुरवंदिदा धुदकिलेसा । सम्मेदे गिरिसिहरे णिव्वाणगया णमो तेसिं ॥ २ ॥ सत्तेव य बलभद्दा जदुवणरिंदाण अट्ठकोडीओ गजपंथे गिरिसिहरे णिव्वाणगया णमो तेसिं ॥ ३ ॥ वरदत्तो य वरंगो सायरदत्तो य तारवरणयरे । आहुट्ठयकोडीओ णिव्वाणगया णमो तेसिं ॥ ४ ॥ णेमिसामि पज्जुण्णो संवुकुमारो तहेव अणिरुद्धो । बाहत्तरकोडीओ उज्जन्ते सत्तसया सिद्धा ॥ ५ ॥ रामसुआ बेण्णि जणा लाडणरिंदाण पञ्चकोडीओ । पावागिरिवरसिहरे णिव्वाणगया णमो तेसिं ॥ ६ ॥ पंडुसुआ तिण्णि जणा दविडणरिंदाण अट्ठकोडिओ ॥ सेतुंजयगिरिसिहरे णिव्वाणगया णमो तेसिं ॥ ७ ॥ राम-हणूसुग्गीवो गवयगवक्खो य णीलमहणीला । णवणवदी कोडीओ तुङ्गी-गिरिणिव्वुदे वंदे ॥ ८ ॥ णंगाणंगकुमारा कोडीपञ्चद्धमुणिवरा सहिया ॥ सुवण्णवरगिरिसिहरे णिव्वाणगया णमो तेसिं ॥ ९ ॥ दहमुहरायस्स सुआ कोडी पञ्चद्धमुणिवरे सहिया । रेवाउहयतडग्गे णिव्वाणगया णमो तेसिं ॥ १० ॥ रेवाणइए तीरे पच्छिमभायम्मि सिद्धवरकूटे । दो चक्की दहकप्पे आहुट्ठयकोडि णिव्वुदे वंदे ॥ ११ ॥ वडवाणीवरणयरे दक्खिण-भायम्मि चूलगिरिसिहरे । इंदजियकुम्भकण्णो णिव्वाणगया णमो तेसिं ॥ १२ ॥ पावागिरिवरसिहरे सुवण्णभद्दाइमुणिवरा चउरो । चलणाणईत-डग्गे णिव्वाणगया णमो तेसिं ॥ १३ ॥ फलहोडीवरगामे पच्छिमभायम्मि दोणगिरिसिहरे । गुरुदत्ताइमुणिंदा णिव्वाणगया णमो तेसिं ॥ १४ ॥

णायकुमार मुणिंदो वालि महावालि चेव अज्झेया ॥ अट्ठावयगिरिसिहिरे णिव्वाणगया णमो तेसिं ॥ १५ ॥ अच्चलपुरवरणयरे ईसाणभाये मेढगिरिसिहरे आहुट्टयकोडीओ णिव्वाणगया णमो तेसिं ॥ १६ ॥ वंसत्थलवरणियडे पच्छिमभायम्मि कुंथुगिरिसिहिरे ॥ कुलदेसभूसणमुणी णिव्वाणगया णमो तेसिं ॥ १७ ॥ जसहररायस्स सुता पञ्चसयाइं कलिंगदेसम्मि । कोडिसिलाकोडिमुणी णिव्वाणगया णमो तेसिं ॥ १८ ॥ पासस्स समवसरणे सहिया वरदत्तमुणिवरा पञ्च ॥ रिस्सिंदे गिरिसिहरे णिव्वाणगया णमो तेसिं ॥ १९ ॥ पासं तह अहिणंदण णायद्दहि मंगलाउरे वंदे ॥ अस्सारम्मे पट्टणि मुणिसुव्वओ तहेव वंदामि ॥ २० ॥ बाहूबलि तह वंदामि पोदनपुरहत्थिनापुरे वंदे । संती कुन्थुव अरिहो वाराणसिए सुपास पासं च ॥ २१ ॥ महुराये अहिछित्ते वीरं पासं तहेव वंदामि ॥ जंबुमुणिंदो वंदे णिव्बुइपत्तोवि जंबुवणगहणे ॥ २२ ॥ पञ्चकल्लाणठाणइ जाणवि संजादमच्चलोयमि ॥ मणवयणकायसुद्धी सव्वे सिरसा णमसामि ॥ २३ ॥ अग्गलदेवं वंदमि वरणयरे णिवरकुण्डली वंदे ॥ पासं सिवपुरि वंदमि लोहागिरिसंखदीवम्मि ॥ २४ ॥ गोमटदेवं वंदमि पञ्चसयं धणुहदेहउच्चंतं । देवा कुणंति वुट्ठी केसरकुसुमाण तस्स उवरिम्मि ॥ २५ ॥ णिव्वाण ठाण जाणिवि अइसयठाणाणि अइसये सहिया । संजाद मिच्चलोए सव्वे सिरसा णमंसामि ॥ २६ ॥ जो जण पढइ तियालं णिव्वुइकंडंपि भावसुद्धीए । भुंजदि णरसुरसुक्खं पच्छा सो लहइ णिव्वाणं ॥२७॥ श्रीमच्चंद्रगुहावराक्षरशिलां वस्त्रावतारं सदा । अर्चे चारणपादुकां चणगुहे सर्वामरैरर्चितां । भास्वल्लक्षणपंक्ति निर्वृतिपथं विंदुंच धर्मं शिलां, सम्यग्ज्ञानशिलां च नेमिनिलयं वंदे सशृंगत्रयम् ॥ २८ ॥ समवसरणमानं योजनं द्वादशादि । जिनपतियदुयावद्योजनार्द्धार्द्धहानिः । कथयति जिनपार्श्वे योजनैकं सपाद । निगदितजिन वीरे योजनैकं प्रमाणम् ॥ २९ ॥ नाभेयस्य शतानि पञ्च धनुषां मानं परं कीर्तितम् । सद्भिस्तीर्थकराष्टकस्य निपुणैः पञ्चाशदून हि तत् । पञ्चानां च दशोनकं भुवि भवेत्पंचोनकं चाष्टके । हस्ताः स्युर्नव सप्त चान्त्य जिनयोर्येषां नु तान्नौम्यहं ॥ ३० ॥

श्रीचंद्रप्रभनाथपुष्पदशनौ कुंदावदातच्छवी ।। रक्ताम्भोजपलाशवर्णवपुषौ पद्मप्रभद्वादशौ ।। कृष्णौ सुव्रतयादवौ च हरितौ पार्श्वः सुपार्श्वश्च वै ।। शेषाः संतु सुवर्णवर्णवपुषो मे षोडशाघच्छिदे ।। ३१ ।। वासुपूज्यस्तथा मल्लिर्नेमिः पार्श्वोथ सन्मतिः ।। कुमाराः पञ्च निष्क्रान्ताः पृथिवीपतयः परे ।। ३२ ।।

इच्छामि भंते । परिणिव्वाणभक्ति काउस्सग्गो, कओ तस्सालोचेउं, इमाम्मि अवसप्पिणीये, चउत्थसमयस्स पच्छिमे भाए, आउट्ठमासहीणे, वासचउक्कम्मि सेसकालम्मि, पावाये णयरीए, कत्तियमासस्स किण्हच उदसिए, रत्तीए सादीये णक्खत्ते, पच्चूसे, भयवदो महदि महावीरो वड्ढमाणो सिद्धिं गदो । तिसुवि लोएसु, भवणवासियवाणविंतरजोयिसियकप्पवासियत्ति चउव्विहा देवा सुपरिवारा दिव्वेण गंधेण, दिव्वेण पुप्फेण, दिव्वेण धूवेण, दिव्वेण चुण्णेण, दिव्वेण वासेण, दिव्वेण ण्हाणेण, णिच्चकालं अच्चंति; पूजंति; वंदंति, णमंसंति, परिणिव्वाण, महाकल्लाणपुज्जं करंति । अहमवि इह संतो तत्थ संताइयं णिच्चकालं अंचेमि, पूजेमि, वंदामि, णमंसामि, दुक्खक्खओ, कम्मक्खओ; बोहिलाओ, सुगइगमणं, समाहिमरणं जिणगुणसंपत्ति होउ मज्झं ।

## नन्दीश्वरभक्तिः

त्रिदशपतिमुकुटतटगतमणिगणकरनिकरसलिलधाराधौत-
क्रमकमलयुगलजिनपतिरुचिरप्रतिबिंबविलयविरहितनिलयान् ।।१।।
निलयानहमिह महसां सहसाप्रणिपतनपूर्वमवनौम्यवनौ ।
त्रय्यां त्रय्या शुद्ध्या निसर्गशुद्धान्विशुद्धये घनरजसाम् ।। २ ।।

*अन्वयार्थः*— ( त्रिदशपतिमुकुटतटगतमणिगणकरनिकरसलिलधाराधौत-क्रमकमलयुगलजिनपतिरुचिरप्रतिबिंबविलयविरहितनिलयान् ) इन्द्रोंके मुकुटोंके किनारे पर लगे हुये अनेक मणियोंके किरणोंके समूह रूपी जलकी धारासे जिन के दोनों चरण कमल प्रक्षालित हो रहे हैं ऐसे जिनेन्द्र देवके प्रतिबिंबोंको विनाश

रहित-सदाके लिये अनन्तानन्त कालके लिये स्थान देनेवाले-( निसर्गशुद्धान् ) स्वाभाविक शुद्ध और ( महसां ) तेजकी राशि ( इह त्रय्यां ) ऐसे तीनों लोकोंके ( निलयान् ) अकृत्रिम चैत्यालयोंको ( अहं ) मैं ( त्रय्या शुद्धया ) मनवचन-कायकी त्रिशुद्धिपूर्वक ( घनरजसां विशुद्धये ) महापापोंको नाश करनेके लिये (सहसा) शीघ्र ( अवनौ प्रणिपतनपूर्वं ) पृथ्वी पर पड़कर ( अवनौमि ) नमस्कार करता हूं ॥ १-२ ॥

अधोलोक संबंधी भवनवासियोंके विमानोंके अकृत्रिमचैत्यालयोंका वर्णन—

व्यंतरदेवोंके अकृत्रिम-चैत्यालय—

त्रिभुवनभूतविभूनां संख्यातीतान्यसंख्यगुणयुक्तानि ।
त्रिभुवनजननयनमनःप्रियाणि भवनानि भौमविबुधनुतानि ॥
भावनसुरभवनेषु द्वासप्ततिशतसहस्रसंख्याभ्यधिकाः।
कोटयः सप्त प्रोक्ता भवनानां भूरितेजसां भुवनानाम् ॥ ३ ॥

*अन्वयार्थः*— ( भूरितेजसां भावनसुरभवनेषु भुवनानां ) अत्यन्त तेजको धारणकरनेवाले ऐसे भवनवासी देवोंके भवनोंमें रहनेवाले ( भुवनानां ) अकृत्रिम चैत्यालयोंकी ( सप्त कोट्यः द्वासप्ततिशतसहस्रसंख्याभ्यधिकाः प्रोक्ता ) सात करोड़ बहत्तरलाख संख्या कही है।

*भावार्थ*—भवनवासियोंके इतने ही भवन हैं और उनमें प्रत्येकमें एक एक अकृत्रिम चैत्यालय है ॥ ३ ॥

*अन्वयार्थः*— ( भौमविबुधनुतानि ) जिनको समस्त व्यंतर देव नमस्कार करते हैं ( त्रिभुवनजननयनमनःप्रियाणि ) जो तीनों लोकोंके जीवोंके नेत्र और मनको अत्यन्त प्रिय लगते हैं ऐसे ( त्रिभुवनभूतविभूनां भवनानि ) तीनों लोकोंके समस्त प्राणियोंके स्वामी-भगवान् जिनेन्द्रदेवके मंदिर ( संख्यातीतान्यसंख्यगुणयुक्तानि ) असंख्यातको असंख्यातसे गुणा करने पर जितनी संख्या होती है उतने हैं।

*भावार्थ* व्यन्तर देवोंके आवास भी असंख्यातासंख्यात हैं और उनमें प्रत्येकमें एक-एक अकृत्रिम चैत्यालय है।

ज्योतिष्कदेव तथा वैमानिकदेवोंके अकृत्रिम चैत्यालय—

**यावन्ति संति कान्तज्योतिर्लोकाधिदेवताभिनुतानि ।**
**कल्पेऽनेकविकल्पे कल्पातीतेऽहमिन्द्रकल्पानल्पे ॥ ५ ॥**
**त्रिंशतिरथ त्रिसहिता सहस्रगुणिता च सप्तनवति प्रोक्ता ।**
**चतुरधिकाशीतिरतः पञ्चकशून्येन विनिहतान्यनघानि ॥ ६ ॥**

*अन्वयार्थ:*—( कान्तज्योतिर्लोकाधिदेवताभिनुतानि ) सुन्दर ऐसे ज्योतिषी देवोंके द्वारा नमस्कार किये गये 'भवनानि' जिनालय ( यावन्ति संति ) उतने ही अर्थात् असंख्यातासंख्यात हैं। ( अनेकविकल्पे कल्पे ) अनेक भेदरूप सोलह स्वर्गोंमें और ( अहमिन्द्रकल्पानल्पे कल्पातीते ) जिनमें अहमिन्द्रोंकी कल्पना है ऐसे बहुत कल्पातीत विमानोंमें—( अनघानि ) पापरहित चैत्यालयोंकी संख्या

००००० ९७ X १०००

( चतुरधिकाशीतिः अतः पंचकशून्येन च सप्तनवति सहस्रगुणिताविनिहतानि

३ २०

अथ त्रिसहिता त्रिंशतिः प्रोक्ता ) पंच शून्यसे गुणा किये हुये चौरासीलाख, एक हजारसे गुणा किये हुये सतानवे अर्थात् सतानवे हजार और तेईस हैं अर्थात् चौरासीलाख सतानवे हजार तेईस हैं। यह संख्या कल्पवासी और कल्पातीत दोनों प्रकारके देवोंके अकृत्रिम चैत्यालयोंकी है। यदि इनके चैत्यालयों की पृथक् पृथक् संख्या कही जाय तो कल्पवासियोंके चैत्यालय चौरासी लाख छ्यानवे हजार सातसौ हैं और कल्पातीत देवोंके चैत्यालयोंकी संख्या तीनसौ तेईस है।

मनुष्य क्षेत्रके अकृत्रिम चैत्यालयोंकी संख्या—

**अष्टापंचाशदतश्चतुः शतानीह मानुषे च क्षेत्रे ।**
**लोकालोकविभागप्रलोकनालोकसंयुजां जयभाजाम् ॥ ७ ॥**

*अन्वयार्थ:*—(लोकालोकविभागप्रलोकनालोकसंयुजां) लोक और अलोक के विभागको देखनेके लिये प्रकाश के समान—केवलदर्शनसे सुशोभित होनेवाले ( जयभाजां ) और घातिया कर्मोंको नाश करनेके कारण सर्वत्र विजय प्राप्त करनेवाले भगवान् अर्हंतदेवके अकृत्रिम चैत्यालय ( इह मानुषे च क्षेत्रे ) इस मनुष्य क्षेत्रमें ( अष्टापंचाशदतः चतुः शतानि ) चारसौ अठावन हैं।

तीनों लोकोंके अकृत्रिम चैत्यालयोंकी संख्या—

नवनवचतुःशतानि च सप्त च नवतिः सहस्रगुणिताः षट् च ।
पंचाशत्पंचवियत्प्रहताः पुनरत्र कोटयोऽष्टौ प्रोक्ताः ॥ ८ ॥
एतावन्त्येव सतामकृत्रिमाण्यथ जिनेशिनां भवनानि ।
भुवनत्रितये त्रिभुवनसुरसमितिसमर्च्यमानसत्प्रतिमानि ॥ ९ ॥

अन्वयार्थः — ( त्रिभुवनसुरसमितिसमर्च्यमानसत्प्रतिमानि ) तीनों लोकोंके देवोंके द्वारा जिनकी मनोहर मूर्ति–प्रतिमा पूजी जाती है ऐसे (सतां जिनेशिनां) उत्कृष्ट जिनराज के ( अकृत्रिमाणि अथ भवनानि ) अकृत्रिम जिन चैत्यालय

९ × ९=८१ + ४००=४८१ + ९० × १०००=

( भुवनत्रितये ) तीन लोकमें ( नवनवचतुः शतानि च सप्त च नवतिः सहस्र-

९७००० ६ + ५०=५६ × ००००० = ५६००००० ८००००००

गुणिताः षट् च पंचाशत् पंचवियत्प्रहताः अत्र पुनः अष्टौ कोटयः एतावन्त्येव प्रोक्ताः ) आठ करोड़, छप्पन लाख, सत्तानवे हजार ४८१ हैं। (८५६९७४८१)

अधोलोकमें ७७२००००० <br>
मध्यलोकमें ४५८ <br>
ऊर्ध्वलोकमें ८४९७०२३

---

८५६९७४८१ तीनलोकके कुल चैत्यालय।

ज्योतिष्क और व्यन्तरदेवोंके असंख्यातासंख्यात चैत्यालय अलग हैं।

मध्यलोकके ४५८ चैत्यालय—

१०० ४ ४ १७० ४ ३० ४

वक्षाररुचककुंडलरौप्यनगोत्तरकुलेषुकारनगेषु ।

१०

कुरुषु च जिनभवनानि त्रिशतान्यधिकानि तानि षड्विंशत्या ॥१०॥

अन्वयार्थः— ( वक्षाररुचककुण्डलरौप्यनगोत्तरकुलेषुकारनगेषु च कुरुषु जिनभवनानि तानि त्रिशतान्यधिकानि षड्विंशत्याः ) वक्षारगिरि–पांचविदेह संबंधी ८०, गजदंत २० कुल १०० पर्वतों पर १०० अकृत्रिम चैत्यालय हैं, रुचकद्वीपमें रुचक पर्वतपर ४, कुण्डलद्वीपमें कुण्डलपर्वत पर ४, रौप्यनग–विजयार्द्धपर्वत पर १७० कर्मभूमि सम्बंधी ढाई द्वीपके १७० चैत्यालय, मानुषोत्तरपर्वतपर ४, हिमवान् आदि ३० कुलाचलों पर ३०, चार इषुकार-इष्वा-

कार पर्वतों पर ४ और देवकुरुमें ५, उत्तरकुरुमें ५, इस प्रकार इन अकृत्रिम जिनभवनोंकी संख्या ३२६ है ( नन्दीश्वर द्वीपके ५२ और पञ्चमेरुके ८० मिला कर कुल ४५८ चैत्यालय ( अकृत्रिम ) होते हैं।

नोट—एक एक विदेहमें १६-१६ वक्षारगिरि और ४-४ गजदंत मिलकर १०० पर्वतों पर १०० अ० चै० हैं। ढाई द्वीपमें १७० कर्मभूमियां हैं उनमें १७० ही विजयार्ध पर्वत हैं उन पर १७० ही अ० चै० हैं। जम्बूद्वीपमें ६ कुलाचल, धातकी खंडमें १२ और पुष्करार्द्धमें १२ कुलाचल हैं। सब मिल कर ३० कुलाचल हैं, इन पर ३० ही अ० चै० हैं। देवकुरुमें ५ और उत्तर कुरुमें ५ इस प्रकार १० उत्तमभोग भूमियोंमें १० अ० चै० हैं।

| | | |
|---|---|---|
| अस्सीवक्षार व २० गजदंतोंके | = | १०० |
| चार रुचिकगिरिके | = | ४ |
| चार कुण्डलगिरिके | = | ४ |
| १७० विजयार्ध-एकसौ सत्तर कर्मभूमिके | = | १७० |
| चार मानुषोत्तर पर्वतके | = | ४ |
| तीस कुलाचल पर्वतोंके | = | ३० |
| चार इष्वाकार पर्वतोंके | = | ४ |
| देवकुरु-उत्तरकुरुके | = | १० |
| | | ३२६ |
| नन्दीश्वर संबंधी | = | ५२ |
| पंचमेरु संबंधी | = | ८० |

४५८ कुल अ० चैत्यालय

नन्दीश्वरद्वीपके चैत्यालय—

नन्दीश्वरसद्द्वीपे नन्दीश्वरजलधिपरिवृत्ते धृतशोभे।
चन्द्रकरनिकरसंनिभरुन्द्रयशोविततदिङ्महीमंडलके ॥ ११ ॥
तत्रात्यांजनदधिमुखरतिकरपुरुनगवराख्यपर्वतमुख्याः।
प्रतिदिशमेषामुपरि त्रयोदशेन्द्रार्चितानि जिनभवनानि ॥ १२ ॥

**अन्वयार्थः**—(चन्द्रकरनिकरसंनिभरुन्द्रयशोविततदिङ्महीमंडलके) चंद्रमा

की किरणोंके समूहके समान फैले हुये यशके द्वारा जिसने समस्त दिशाओं का समूह और समस्त पृथ्वीमंडल व्याप्त कर दिया है अर्थात् जिसकी कीर्ति समस्त पृथ्वीपर फैल रही है तथा ( नन्दीश्वरजलधिपरिवृते ) नन्दीश्वर नामके महासागर से चारों ओर घिरा हुआ है और ( धृतशोभे ) जो बड़ी अच्छी शोभा को धारण कर रहा है ऐसे ( नन्दीश्वरसद्द्वीपे ) सर्वोत्तम नन्दीश्वर द्वीपकी ( प्रतिदिशं ) प्रत्येक दिशामें ( तत्रत्यांजनदधिमुखरतिकरपुरुनगवराख्यपर्वतमुख्याः एषां उपरि इन्द्रर्चितानि जिनभवनानि त्रयोदश ) वहां होनेवाले एक एक अंजनगिरि है, उस अंजनगिरिके चारों ओर चारों दिशाओंमें चार चार दधिमुख हैं, वे दधिमुख बावडियोंमें हैं उन बावडियोंके किनारे-कोनों पर रतिकर पर्वत हैं। प्रत्येक अंजनगिरि पर और प्रत्येक दधिमुख पर्वत पर एक एक अकृत्रिम चैत्यालय है तथा बावडियोंके भीतरी दोनों कोनों पर जो दो दो रतिकर पर्वत हैं उन पर प्रत्येक पर एक एक अकृत्रिम चैत्यालय है। इस प्रकार नन्दीश्वर द्वीपकी एक दिशामें एक अंजनगिरि, चारदधिमुख और आठ रतिकरोंके ऊपर चैत्यालय हैं। ये सब तेरह होते हैं। इसीप्रकारकी रचना नन्दीश्वर द्वीपकी चारों दिशाओंमें है। इसलिये चारों दिशाओं में मिलकर सब बावन चैत्यालय होते हैं। इन चैत्यालयोंमें इन्द्र आकर पूजा करते हैं।

> आषाढकार्तिकाख्ये फाल्गुनमासे च शुक्लपक्षेऽष्टम्याः ।
> आरभ्याष्टदिनेषु च सौधर्मप्रमुखविबुधपतयो भक्त्या ॥ १३ ॥
> तेषु महामहमुचितं प्रचुराक्षतगंधपुष्पधूपैर्दिव्यैः ।
> सर्वज्ञप्रतिमानामप्रतिमानां प्रकुर्वते सर्वहितम् ॥ १४ ॥

*अन्वयार्थः*— ( आषाढकार्तिकाख्ये च फाल्गुनमासे ) आषाढ, कार्तिक और फाल्गुन मासमें ( शुक्लपक्षेऽष्टम्या ) शुक्लपक्षकी अष्टमीसे ( आरभ्य ) प्रारंभ करके (अष्टदिनेषु च) आठ दिन तक (सौधर्मप्रमुखविबुधपतयः भक्त्या) सौधर्म इन्द्रको आदि लेकर समस्त इन्द्र बड़ी भक्तिसे 'वहां पर जाते हैं। (अप्रतिमानां) जिनकी समता-बराबरी संसारभरमें कहीं नहीं है ऐसी ( तेषु सर्वज्ञप्रतिमानां ) वहां पर विराजमान भगवान् सर्वज्ञदेवकी प्रतिमोंकी ( दिव्यैः प्रचुराक्षतगंधपुष्पधूपैः ) बहुतसे दिव्य अक्षतोंसे, दिव्यगंधसे, दिव्यपुष्पोंसे और दिव्य धूपसे ( सर्वहितं ) समस्त प्राणियोंका हित करनेवाली ( उचितं ) अपने योग्य

अर्थात् इन्द्रोंके द्वारा ही करने योग्य ऐसी ( महामहं ) महामह नामकी पूजा ( प्रकुर्वते ) करते हैं।

**भेदेन[1] वर्णना का सौधर्मः स्नपनकर्तृतामापन्नः।**
**परिचारकभावमिताः शेषेन्द्रारुन्द्रचन्द्रनिर्मलयशसः ॥ १५ ॥**
**मंगलपात्राणि पुनस्तद्देव्यो बिभ्रतिस्म शुभगुणाढ्याः।**
**अप्सरसो नर्तक्यः शेषसुरास्तत्र लोकनाव्यग्रधियः ॥ १६ ॥**

*अन्वयार्थः*—( का भेदेन वर्णना ) उन नन्दीश्वर द्वीपके चैत्यालयोंका विशेष वर्णन—माहात्म्य क्या कहें, जहां ( सौधर्मः स्नपनकर्तृतां आपन्नः ) सौधर्म इन्द्र स्वयं उन प्रतिमाओंके अभिषेक करने का काम करता है, ( रुन्द्रचन्द्रनिर्मल-यशसः शेषेन्द्राः परिचारकभावं इताः ) पूर्णमासीके चन्द्रमाके समान जिनका निर्मल यश फैला हुआ है ऐसे बाकी के इन्द्र सब उस सौधर्म इन्द्रके परिचारक-सहायक बन जाते हैं अर्थात् उस महाभिषेकमें सहायता देते हैं-अन्य सब काम करते हैं।

( पुनः शुभगुणाढ्याः तद्देव्यः ) तथा निर्मल गुणोंको धारण करनेवालीं उन सौधर्म आदि इन्द्रोंकी महादेवियां ( मंगलपात्राणि[2] बिभ्रतिस्म ) आठ महा-मंगल द्रव्य धारण करती हैं, ( अप्सरसः नर्तक्यः ) अप्सरायें नृत्य करनेवाली होती हैं ( तत्र शेषसुराः लोकनाव्यग्रधियः ) और वहां बाकीके सब देव तथा देवियां उस अभिषेकको देखने में व्यग्रचित्त रहते हैं।

**वाचस्पतिवाचामपि गोचरतांसंव्यतीत्य यत्क्रममाणम्।**
**विबुधपतिविहितविभवं मानुषमात्रस्य कस्य शक्तिः स्तोतुम् ॥१७॥**

*अन्वयार्थः*—( विबुधपतिविहितविभवं ) सौधर्मादिक इन्द्रोंके द्वारा किया गया वह पूजावैभव ( यत्क्रममाणं ) जो इन्हींके द्वारा प्रवर्तमान है उसका वर्णन

---

१-भेदेन-विशेषेण।

२-मंगलपात्राण्यष्टौ—श्लोकः—

> छत्रं ध्वजं कलशचामरसुप्रतीका,
> भृंगारतालमतिनिर्मलदर्पणं च।
> शंसंति मंगलमिदं निपुणस्वभावाः,
> द्रव्यस्वरूपमिह तीर्थकृतोऽष्टधैव ॥

( वाचस्पतिवाचां अपि गोचरतां संव्यतीय ) बृहस्पतिके वचनोंकी शक्तिके भी बाहर है–उस पूजनकी शोभा और भक्ति का वर्णन बृहस्पति भी नहीं कर सकता फिर भला ( मानुषमात्रस्य कस्य स्तोतुं शक्तिः ) उन चैत्यालयोंकी स्तुति करने में हम मनुष्योंकी शक्ति क्या काम दे सकती है अर्थात् उनकी स्तुति करना मनुष्यमात्रकी शक्तिके बाहर है।

निष्ठापितजिनपूजाश्चूर्णस्नपनेन दृष्टविकृतविशेषाः ।
सुरपतयो नन्दीश्वरजिनभवनानि प्रदक्षिणीकृत्य पुनः ॥ १८ ॥
पंचसु मंदरगिरिषु श्रीभद्रशालनंदनसौमनसम् ।
पांडुकवनमिति तेषु प्रत्येकं जिनगृहाणि चत्वार्येव ॥ १९ ॥
तान्यथ परीत्य तानि च नमसित्वा कृतसुपूजनास्तत्रापि ।
स्वास्पदमीयुः सर्वे स्वास्पदमूल्यं स्वचेष्टया संगृह्य ॥ २० ॥

*अन्वयार्थः*— ( चूर्णस्नपनेन ) सुगंधित चूर्णसे जिन्होंने महाभिषेक पूर्वक ( निष्ठापितजिनपूजाः ) जिन पूजा पूर्ण करली है, इसीलिये जिनको महा आनंद आरहा है उस आनंदसे ( दृष्टविकृतविशेषाः ) जिनकी आकृति कुछ विकृत हो रही है ऐसे ( सुरपतः ) इन्द्र (पुनः) फिर ( नन्दीश्वरजिनभवनानि ) नंदीश्वरद्वीप के उन चैत्यालयों की ( प्रदक्षिणीकृत्य ) प्रदक्षिणा देते हैं।

फिर वे इन्द्र ( पंचसुमंदरगिरिषु ) पांचों मेरुपर्वत संबंधी ( श्रीभद्रशालनंदनसौमनसं पांडुकवनं इति तेषु चत्वारि एव प्रत्येकं जिनगृहाणि ) भद्रशाल, नंदन, सौमनस और पांडुकवन इसप्रकार चार वनोंमें प्रत्येकमें चार चार जिनमंदिरों की ( अथ तानि परीत्य ) पहले प्रदक्षिणा देकर ( च तानि नमसित्वा ) और उनकी स्तुति करके (कृतसुपूजनाः) बहुत उत्तम रीतिसे पूजा करते हैं। (तत्रापि) वहां ( स्वचेष्टया ) जो अभिषेक पूजनादिक किया है उसके बदले ( स्वास्पदमूल्यं संगृह्य ) अपने देवपदके योग्य महापुण्य संचय करके (सर्वे) सब इन्द्रादि ( स्वास्पदं ईयुः ) अपने अपने स्थानको चले जाते हैं।

एक एक मेरु पर्वत पर चार चार वन हैं। भद्रशाल, नंदन, सौमनस और पांडुक। मेरु पर्वतोंके सबसे नीचे चारों ओर भद्रशाल वन हैं-इनके ऊपर मेरु पर्वतके चारों ओर नंदनवन हैं, उसके ऊपर तीसरी कटनी पर चारों ओर सौमनस वन हैं और उनके ऊपर चारों ओर पांडुक वन हैं। इस प्रकार पांचों

मेरु संबंधी बीस वन हैं। इन वनों की चारों दिशाओं में एक एक अकृत्रिम चैत्या-
लय। इस प्रकार पांचों मेरु पर्वतों पर अस्सी चैत्यालय हैं।

चैत्यालयोंकी विभूति--

सहतोरणसद्वेदीपरीतवनयागवृक्षमानस्तंभ-
ध्वजपंक्तिदशकगोपुरचतुष्टयत्रितयशालमंडपवर्यैः ॥ २१ ॥
अभिषेकप्रेक्षणिका क्रीडनसंगीतनाटकालोकगृहैः।
शिल्पिविकल्पितकल्पनसंपल्पातीतकल्पनैः समुपेतैः ॥ २२ ॥
वापीसत्पुष्करिणीसुदीर्घिकाद्यंबुसंसृतैः समुपेतैः।
विकसितजलरुहकुसुमैर्नभस्यमानैः शशिग्रहर्क्षैः शरदि ॥ २३ ॥
भृंगाराब्दककलशाद्युपकरणैष्टशतकपरिसंख्यानैः।
प्रत्येकं चित्रगुणैः कृतझणझणनिनदविततघंटाजालैः ॥ २४ ॥
प्रविभाजंते नित्यं हिरण्मयानीश्वरेशिनां भवनानि।
गंधकुटीगतमृगपातिविष्टररुचिराणि विविधविभवयुतानि ॥ २५ ॥

**अन्वयार्थः**—वे अकृत्रिम जिन चैत्यालय (सहतोरणसद्वेदीपरीतवनयाग-वृक्षमानस्तंभध्वजपंक्तिदशकगोपुरचतुष्टयत्रितयशालमंडपवर्यैः) अकृत्रिम तोरणों से, चारों ओर होनेवाली वेदीसे, चारों ओर रहनेवाले वनोंसे, यागवृक्षोंसे, मान-स्तंभोंसे दश दश प्रकारकी ध्वजाओंकी पंक्तिओंसे, चार चार गोपुरोंसे, तीन तीन कोटोंसे, तीन तीन शालाओंसे, उत्तम उत्तम मंडपोंसे सुशोभित हैं। ( अभिषेकप्रेक्षणिकाः ) अभिषेक जिन मंडपोंमें बैठकर देखते हैं ऐसे मंडप हैं ( क्रीडनसंगीतनाटकालोकगृहैः ) क्रीडाभूमि, संगीतभूमि, नाटकशालाओं से सुशोभित हैं ( शिल्पिविकल्पितकल्पनसंपल्पातीतकल्पनैः समुपेतैः ) यह रचना उनको बनानेवाले कारीगरों द्वारा कल्पना की हुई रचनाके भेदोंके विचार से सर्वथा रहित है अर्थात् किसी चतुर कारीगरने भी उनके बनानेकी कल्पना नहीं की है—वे सब तोरण आदि अकृत्रिम हैं ऐसी अकृत्रिम शोभाओंसे वे सब अकृ-त्रिम चैत्यालय शोभायमान हैं ( वापीसत्पुष्करिणीसुदीर्घिकाद्यंबुसंसृतैः समुपेतैः ) गोल वापिकाओंसे, चौकोर वापिकाओंसे, बहुत गहरी वापिकाओंसे सुशोभित हैं, वापिकाएं सुन्दर निर्मल जलसे भरी हुई हैं, ( विकसितजलरुहकुसुमैः ) खिले हुये कमलोंके पुष्पोंसे शोभित हैं, ( शरदि शशिग्रहर्क्षैः नभस्यमानैः ) जैसे शरद

ऋतुमें च द्रमा, ग्रह, नक्षत्रोंसे आकाशकी जो शोभा होती है उससे कहीं अधिक शोभा वापिकाओं की है ( प्रत्येकं भृंगाराब्दककलशाद्युपकरणैष्टशतकपरिसंख्यानैः ) प्रत्येक चैत्यालय एकसौ आठ भृंगार, दर्पण, कलश आदि मंगल द्रव्योंसे सुशोभित है, ( चित्रगुणैः ) अनेक प्रकारके गुणोंसे शोभायमान हैं, ( कृतझणझणनिनदविततघंटाजालैः ) झणझण शब्द करते हुये बहुत बड़े-बड़े घंटाओं के समूह पंक्ति बद्ध होकर उन चैत्यालयों में लटक रहे हैं (गंधकुटीगतमृगपतिविष्टररुचिराणि विविधविभवयुतानि हिरण्मयानि ईश्वरेशिनां भवनानि नित्यं प्रविभाजंते ) मनोहर गंधकुटी, सुन्दर सिंहासन से सुशोभित, अनेक प्रकार की विभूतियोंसे युक्त, सुवर्णमयी ऐसे जिनेन्द्रभगवानके चैत्यालय सदैव दैदीप्यमान और शोभायमान हो रहे हैं ।

प्रतिमाओंका वर्णन—

> येषु जिनानां प्रतिमाः पञ्चशतशरासनोच्छ्रिताः ।
> मणिकनकरजतविकृता दिनकरकोटिप्रभाधिकप्रभदेहाः ॥ २६ ॥
> तानि सदा वंदेऽहं भानुप्रतिमानि यानि कानि च तानि ।
> यशसां महसां प्रतिदिशमतिशयशोभाविभांजि पापविभंजि ॥२७॥

**अन्वयार्थः**— ( येषु ) जिन चैत्यालयों में ( जिनानां प्रतिमाः ) जिनेन्द्र भगवानकी प्रतिमाएं ( पंचशतशरासनोच्छ्रिताः ) पांचसौ धनुष ऊंची (सत्प्रतिमाः) अत्यन्त मनोहर और सुन्दर आकारवाली हैं । (मणिकनकरजतविकृताः) मणि, सुवर्ण व चांदी की बनी हुई हैं, ( दिनकरकोटिप्रभाधिकप्रभदेहाः ) करोड़ों सूर्योंकी कांतिसे भी अधिक जिनके शरीरकी कांति दैदीप्यमान है, ( भानुप्रतिमानि ) वे सब अकृत्रिम चैत्यालय सूर्यके विमानके समान दैदीप्यमान, ( यानिकानि च तानि[1] ) जो कुछ हैं जैसे हैं बस वेही हैं—अद्वितीय हैं, ( यशसां[2] महसां[3] ) यश व तेजके स्थान हैं, ( प्रतिदिशं[4] अतिशयशोभाविभांजि ) प्रत्येक दिशामें होनेवाली अपूर्व शोभासे सुशोभित हैं, (पापविभंजि) और समस्त पापोंको

---

१-अनिर्दिष्टस्वरूपाणि ।
२-कीर्तीनां ।
३-तेजसां ।
४-दिशं प्रति- प्रतिदिशं, सर्वासु दिक्षु ।

नाश करनेवाले हैं ऐसे ( तानि ) उन अकृत्रिम चैत्यालयोंको ( अहं ) मैं (सदा) सदैव (वंदे) नमस्कार करता हूं।

तीर्थंकरोंकी स्तुति—

**सप्तत्यधिकशतप्रियधर्मक्षेत्रगततीर्थंकरवरवृषभान् ।**
**भूतभविष्यतसंप्रतिकालभवान् भवविहानये विनतोऽस्मि ॥२८॥**

*अन्वयार्थः*—(सप्तत्यधिकशतप्रियधर्मक्षेत्रगततीर्थंकरवरवृषभान्) जिनको धर्म अत्यन्त प्रिय है ऐसे एकसौ सत्तर क्षेत्रोंमें जो श्रेष्ठसे श्रेष्ठ तीर्थंकर होते हैं—( भूतभविष्यतसंप्रतिकालभवान् ) उन तीर्थंकर भूत, भविष्यत् और वर्तमानकाल में होनेवालोको ( भवविहानये ) जन्म-मरणरूप संसारको नाश करनेके लिये ( विनतोऽस्मि ) नमस्कार करता हूं।

वृषभदेवका वर्णन—

**अस्यामवसर्पिण्यां वृषभजिनः प्रथमतीर्थंकर्ता भर्ता ।**
**अष्टापदगिरिमस्तकगतस्थितो मुक्तिमाप पापान्मुक्तः ॥ २९ ॥**

*अन्वयार्थः*—( अस्यां अवसर्पिण्यां ) इस अवसर्पिणीकालमें ( वृषभजिनः प्रथमतीर्थंकर्ता भर्ता[1] ) चौवीस तीर्थंकरोंमें से वृषभदेवस्वामी प्रथम तीर्थंकर हुये और असि मसि आदि छहों कर्मोंका उपदेश देकर सबके स्वामी थे। पोषक थे। वे ( पापान्मुक्तः ) समस्त पापोंको नष्टकर (अष्टापद[2]गिरिमस्तकगत[3]स्थितः[4]) कैलाशपर्वतके शिखरपर से, कायोत्सर्ग आसनसे (मुक्ति आप[5]) मोक्ष पधारे।

भगवान् वासुपूज्यकी स्तुति—

**श्रीवासुपूज्यभगवान् शिवासु[6] पूजासु[7] पूजितस्त्रिदशानाम् ।**
**चंपायां दुरितहरः[8] परमपदं[9] प्रापदापदामन्तगतः ॥ ३० ॥**

*अन्वयार्थः*—( दुरितहरः ) समस्त कर्मोंको नाश करनेवाले ( आपदां अंतगतः ) आपत्तियोंसे रहित ( शिवासु पूजासु ) सर्वोत्तम पंचकल्याणकों में ( त्रिदशानां पूजितः ) इन्द्रादिकदेवों के द्वारा पूज्य ऐसे ( श्रीवासुपूज्यभगवान् ) श्री वासुपूज्य स्वामी १२ वें तीर्थंकर ( चंपायां ) चम्पापुरसे ( परमपदं प्रापत् ) मोक्षको प्राप्त हुये।

१-लोकानां पोषकः-भर्ता। २-अष्टापदः-कैलाशः। ३-गतः-प्राप्तः। ४-स्थितः-ऊर्ध्वकायोत्सर्गोपितः। ५-प्राप्तवान्। ६-शिवासु-शोभनासु। ७-पूजासु-पञ्चकल्याणरूपासु। ८-दुरितहरः-अष्टकर्मध्वंसी। ९-परमपदं-मोक्षं।

नेमिनाथस्वामीकी स्तुति—

**मुदितमतिबलमुरारिप्रपूजितो जितकषायरिपुरथ जातः ।**

**बृहदूर्जयन्तशिखरे शिखामणिस्त्रिभुवनस्य नेमिर्भगवान् ॥ ३१ ॥**

*अन्वयार्थः*— ( मुदितमतिबलमुरारिप्रपूजितः ) कृष्ण और बलदेव दोनों भाइयोंने अत्यन्त प्रसन्न होकर जिनकी पूजाकी है, ( अथ जितकषायरिपुः ) तथा जिन्होंने समस्त कषायरूपी शत्रुओंको जीत लिया है, (त्रिभुवनस्य शिखामणिः) जो तीनों लोकोंके चूडामणि हैं ऐसे ( भगवान् नेमिः ) श्री भगवान् नेमिनाथ (बृहदूर्जयन्तशिखरे) बड़े गिरनार पर्वतसे ( जातः ) परम सिद्धपदको प्राप्त हुये ।

श्रीमहावीर स्तुति—

**पावापुरवरसरसां मध्यगतः सिद्धिवृद्धितपसां महसाम् ।**

**वीरो नीरदनादो भूरिगुणश्चारुशोभमास्पदमगमत् ॥ ३२ ॥**

*अन्वयार्थः*— ( सिद्धिवृद्धितपसां ) जो अपने इच्छित कार्योंको उत्पन्न करने, उत्तर क्षमादि गुणोंका उत्कर्ष करने और अनशन आदि महातपश्चरण करनेमें सर्वोत्तम हैं, ( नीरदनादः ) जिनकी दिव्यध्वनिका शब्द मेघकी गर्जना के समान है, ( भूरिगुणः ) जिनके गुण अनंत हैं, ( महसां मध्यगतः ) जो महातपस्वी हैं ऐसे ( वीरः ) श्री वीर भगवान् ( पावापुरसरसां ) पावापुर नगर के समीपवर्ती उत्तम सरोवरसे ( चारुशोभं आस्पदं अगमत् ) अनंत सुखके स्थानमोक्षस्थानमें जा विराजमान हुए ।

बाकी बीस तीर्थंकरोंका वर्णन—

**सम्मदकरिवनपरिवृतसम्मेदगिरीन्द्रमस्तकेविस्तीर्णे ।**

**शेषा ये तीर्थकराः कीर्तिभृतः प्रार्थितार्थसिद्धिमवापन् ॥ ३३ ॥**

*अन्वयार्थः* — ( सम्मदकरिवनपरिवृतसम्मेदगिरीन्द्रमस्तके विस्तीर्णे ) जिसमें मदोन्मत्त हाथी चारों ओर फिर रहे हैं ऐसे वनोंसे घिरे हुए सम्मेदशिखर पर्वतके विशाल मस्तकपरसे ( कीर्तिभृतः ) अनंत कीर्तिको धारण करनेवाले ( शेषाः ये तीर्थंकराः ) बाकीके जो बीस तीर्थंकर ( प्रार्थितार्थसिद्धिं अवापन् ) सबके द्वारा प्रार्थनीय सिद्धि-मोक्षको प्राप्त हुये ।

**शेषाणां केवलिनां अशेषमतवेदिगणभृतां साधूनां ।**

**गिरितलविवरदरीसरिदुरुवनतरुविटपिजलधिदहनशिखासु ॥ ३४ ॥**

मोक्षगतिहेतुभूतस्थानानि सुरेन्द्ररुन्द्रभक्तिनुतानि ।
मंगलभूतान्येतान्यंगीकृतधर्मकर्मणामस्माकम् ॥ ३५ ॥

*अन्वयार्थः*– ( शेषाणां केवलिनां ) इन तीर्थंकरोंके सिवाय अन्यसामान्य-केवली (अशेषमतवेदिगणभृतां) समस्त मतोंको जाननेवाले गणधरदेव (साधूनां) तथा सामान्य साधु जहां जहांसे मोक्ष पधारे हैं ऐसे ( गिरितलविवरदरीसरिदुरु-वनतरुविटपिजलधिदहनशिखासु ) पर्वत, पर्वतके शिखर, पर्वतोंके दर्रे (घाटी) गुफायें, नदी, बड़े बड़े वन, वृक्ष, वृक्षोंके स्कंध, समुद्र और अग्निकी शिखाएं आदि स्थान हैं जिनको ( सुरेन्द्ररुन्द्रभक्तिनुतानि ) इन्द्रादिकदेव बड़ी भक्तिसे नमस्कार करते हैं, ( मोक्षगतिहेतुभूत स्थानानि ) मोक्षके कारणभूत और (मंगलभूतानि ) सबका कल्याण करनेवाले हैं ऐसे ( एतानि ) ये स्थान ( अंगीकृत-धर्मकर्मणां अस्माकं ) धार्मिक कार्योंको स्वीकार करनेवाले हमलोगोंको भी मंगल करनेवाले हों ।

जिनपतयस्तत्प्रतिमास्तदालयास्तन्निपद्यका स्थानानि ।
ते ताश्च ते च तानि च भवन्तु भवघातहेतवो भव्यानाम् ॥ ३६ ॥

*अन्वयार्थः*— ( जिनपतयः ) चौवीस तीर्थंकर ( तत्प्रतिमाः ) उनकी प्रतिमा ( तदालयाः ) उनके जिनालय ( तन्निषद्यकास्थानानि ) उनके निर्वाण क्षेत्र ( ते च ताः च ते च तानि ) वे जिनेन्द्र, वे जिनप्रतिमाएं, वे जिनालय और वे निर्वाणभूमियां ( भव्यानां ) भव्यजीवोंको ( भवघातहेतवः ) संसार नाशका कारण ( भवन्तु ) होओ ।

तीनों समय नंदीश्वरभक्ति करनेका फल——

संध्यासु तिसृषुनित्यं पठेद्यदि स्तोत्रमेतदुत्तमयशसाम् ।
सर्वज्ञानां सार्वं लघु लभते श्रुतधरेडितं पदममितम् ॥ ३७ ॥

*अन्वयार्थः*— ( 'यः' ) जो ( उत्तमयशसां ) जिनका यश संसारमें उत्तम है ऐसे ( सर्वज्ञानां ) भगवान् सर्वज्ञदेवका ( एतत् स्तोत्रं ) यह स्तोत्र ( यदि ) यदि ( नित्यं ) सदैव ( तिसृषुसंध्यासु ) तीनों संध्यासमय–प्रातःकाल, मध्याह्न-काल, सायंकाल ( पठेत् ) पढ़ता है–वह ( लघु ) शीघ्र ही ( सार्वं ) समस्त जीवोंका कल्याण करनेवाले ( श्रुतधरेडितं ) गणधर देवोंके द्वारा पूज्य ऐसे ( अमितं पदं लभते ) अनन्त काल तक रहनेवाले मोक्षपदको प्राप्त करता है ।

अरहंतोंके शरीर सम्बन्धी दश अतिशय—

नित्यं निःस्वेदत्वं निर्मलता क्षीरगौररुधिरत्वं च ।
स्वाद्याकृतिसंहनने सौरूप्यं सौरभं च सौलक्ष्यम् ॥ ३८ ॥
अप्रमितवीर्यता च प्रियहितवादित्वमन्यदमितगुणस्य ।
प्रथिता दशविख्याता स्वतिशयधर्माः स्वयंभुवो देहस्य ॥ ३९ ॥

*अन्वयार्थः*— ( नित्यं निःस्वेदत्वं ) कभी शरीरमें पसीना न आना (निर्मलता) मलमूत्र नहीं होना ( च क्षीरगौररुधिरत्वं ) दूधके समान सफेद रुधिरका होना ( स्वाद्याकृतिसंहनने ) समचतुरस्र संस्थान, वज्रवृषभनाराचसंहनन होना ( सौरूप्यं ) अत्यन्त सुन्दर शरीर होना ( च सौरभं ) सुगंधमय शरीर होना ( सौलक्ष्यं ) शरीरपर उत्तम लक्षणोंका होना ( १००८ लक्षण ) ( अप्रमितवीर्यता ) अनन्तवीर्य होना ( च प्रियहितवादित्वं ) हितकारी एवं मधुर वचनोंका निकलना ( 'इति' प्रथिता स्वतिशयधर्माः ) ये प्रसिद्ध-विख्यात स्वाभाविक अतिशय ( अन्यत् अमितगुणस्य ) अन्य अनन्त गुणोंको धारण करनेवाले ( स्वयंभुवः देहस्य ) तीर्थंकरदेवके शरीरमें (दशविख्याताः) दश प्रकारके कहे गये हैं।

केवलज्ञानके दश अतिशय—

गव्यूतिशतचतुष्टयसुभिक्षतागगनगमनमप्राणिवधः ।
भुक्त्युपसर्गाभावश्चतुरास्यत्वं च सर्वविद्येश्वरता ॥ ४० ॥
अच्छायत्वमपक्ष्यस्पंदश्च समप्रसिद्धनखकेशत्वं ।
स्वतिशयगुणा भगवतो घातिक्षयजा भवन्ति तेऽपि दशैव ॥४१॥

*अन्वयार्थः*—— ( गव्यूति[1]शतचतुष्टयसुभिक्षतागगनगमनमप्राणि[2]वधः ) चारसौ कोशतक सुभिक्षता होना—दुष्काल का न पड़ना, आकाशमें गमन करना, किसी जीवको बाधा न पहुंचना ( भुक्त्युपसर्गाभावः[3] ) कवलाहार ग्रहण न करना, किसी प्रकारका उपसर्ग न होना ( चतुरास्यत्वं[4] ) चारों दिशाओंमें चार मुखका दिखाई देना ( च सर्वविद्येश्वरता ) समस्त विद्याओंका ईश्वरपना प्रगट

---

१-गव्यूतिः—क्रोशमेकं ।
२-अप्राणिवधः—जीवघाताभावः ।
३-भुक्त्युपसर्गाभावः-भुक्तिः,— भोजनं, कवलाहारः । उपसर्गः उपद्रवः तयोरभावः ।
४-चतुरास्यत्वं—चतुर्मुखत्वं ।

होना ( अच्छायत्वं[1] ) शरीरकी छायाका न पड़ना ( अपक्ष्मस्पंदः[2] ) नेत्रों का टिमकारा न लगना ( च समप्रसिद्धनखकेशत्वं ) और नखकेशोंका न बढ़ना ये ( स्वतिशयगुणाः ) स्वाभाविकगुण ( भगवतः ) भगवान् तीर्थंकर परमदेव के ( घातिक्षयजाः ) घातिया कर्मोंके नाश होनेपर ( तेऽपि दशएव भवन्ति ) दश ही होते हैं । अर्थात् केवलज्ञानके ये अतिशय भी दश ही होते हैं ।

देवकृत चौदह अतिशय--

**सार्वार्धमागधीया भाषा मैत्री च सर्वजनताविषया ।**
**सर्वर्तुफलस्तबकप्रवालकुसुमोपशोभिततरुपरिणामा ॥ ४२ ॥**
**आदर्शतलप्रतिमा रत्नमयी जायते मही च मनोज्ञा ।**
**विहरणमन्वेत्यनिलः परमानंदश्च भवति सर्वजनस्य ॥ ४३ ॥**

*अन्वयार्थः*— ( सार्वा अर्धमागधीया भाषा ) समस्त जीवोंका कल्याण करनेवाली भगवानकी दिव्यध्वनिका अर्धमागधी भाषा रूप होना ( च सर्व-जनताविषया मैत्री ) समवशरणमें आनेवाले समस्त प्राणियोंका अपना जन्मसे होनेवाला वैर विरोध छोड़कर मैत्री भावसे रहना ( सर्वर्तुफलस्तबकप्रवालकुसु-मोपशोभिततरुपरिणामाः ) वहां की पृथ्वीके वृक्षोंका छहों ऋतुओंमें होनेवाले फल, गुच्छे, पत्ते और फूलों से सुशोभित होना ( च मही रत्नमयी मनोज्ञा आद-र्शतलप्रतिमा जायते ) वहां की पृथ्वीका रत्नमयी, सुन्दर, दर्पण-समान अत्यंत निर्मल होना ( अनिलः विहरणं अन्वेति ) भगवान् जिस दिशाकी ओर विहार करते हैं-वायुका भी उसी दिशाकी ओर बहना ( च सर्वजनस्य परमानन्दः भवति ) वहांपर आनेवाले समस्त जीवोंको महा आनन्द का होना ।

**मरुतोऽपि सुरभिगंधव्यामिश्रा योजनान्तरं भूभागं ।**
**व्युपशमितधूलिकंटकतृणकीटकशर्करोपलं प्रकुर्वंति ॥ ४४ ॥**
**तदनु स्तनितकुमारा विद्युन्मालाविलासहासविभूषाः ।**
**प्रकिरंति सुरभिगंधिं गंधोदकवृष्टिमाज्ञया त्रिदशपतेः ॥ ४५ ॥**

*अन्वयार्थः*— ( सुरभिगंधव्यामिश्रा मरुतः अपि योजनान्तरं भूभागं व्यु-पशमितधूलिकंटकतृणकीटकशर्करोपलं प्रकुर्वंति ) जहां भगवान् विहार करते हैं

---

१-अच्छायत्वं—प्रतिबिंबरहितता ।

२-अपक्ष्मस्पंदः—चक्षुः पक्ष्मणां चलनाभावः ।

वहां पर सुगंधसे मिली हुई वायु एक योजनतककी भूमिको धूल, कांटे, तृण, कीड़े और बालू रेती, पत्थर—आदिको हटाकर स्वच्छ कर देती है ( तदनु विद्युन्मालाविलासहासविभूषाः स्तनितकुमाराः त्रिदशपतेः आज्ञया सुरभिगंधिं गंधोदकवृष्टिं प्रकिरंति ) उसके अनन्तर बिजलीकी चमचमार और बादलोंकी गर्जना ही जिनके आभूषण हैं ऐसे स्तनितकुमार जातिके देव इन्द्रकी आज्ञासे सुगंधसे मिली हुई गंधोदकवृष्टि करते हैं ।

वरपद्मरागकेसरमतुलसुखस्पर्शहेममयदलनिचयम् ।
पादन्यासे पद्मं सप्त पुरः पृष्ठतश्च सप्त भवन्ति ॥ ४६ ॥

*अन्वयार्थः*— ( वरपद्मरागकेसरं अतुलसुखस्पर्शहेममयदलनिचयं पद्मं पादन्यासे सप्त पुरः च सप्त पृष्ठतः भवन्ति ) उत्तम पद्मरागमणियोंका जिसमें केशर है, जिनका स्पर्श अत्यन्त सुखकर है, सुवर्णमय जिनके पत्ते हैं ऐसे कमल भगवान्‌के पादन्यासके—चरण रखनेके समय—चलते समय सात कमल आगे सात कमल पीछे होते हैं ।

*भावार्थ*—भगवान तीर्थंकर परमदेव जब विहार करते हैं तब देव उन चरण कमलके नीचे कमलोंकी रचना करते हैं । एक कमल चरण कमलके नीचे रहता है, सात आगे होते हैं और सात पीछे होते हैं । इस प्रकार सब पन्द्रह कमल होते हैं । अथवा 'च' शब्दसे अन्य समस्त कमलोंकी संख्या ले लेनी चाहिये । सब कमल दोसौ पच्चीस होते हैं । एक कमल भगवानके चरण कमलके नीचे रहता है । सात सात कमल आठों दिशाओंमें तथा उन आठों दिशाओंके मध्य के आठों भागोंमें रहते हैं । इस प्रकार एकसौ तेरह कमल होते हैं तथा उन सोलह पंक्तियोंके मध्यभागमें सात सात कमलोंकी पंक्ति और होती है । इस प्रकार एकसौ बारह कमल ये होते हैं । सब मिलाकर दोसौ पच्चीस कमल होते हैं । अथवा यों समझ लेना चाहिये कि एक कमल भगवानके चरण कमल के नीचे रहता है । सात कमल आगे होते हैं, सात कमल पीछे होते हैं । ये सब पन्द्रह कमल होते हैं । इनमेंसे एक एक कमलके दाईं ओर सात सात कमल होते हैं और बाईं ओर भी सात सात कमल होते हैं । इस प्रकार पन्द्रह मध्यके कमल तथा एकसौ पांच दांई ओरके कमल और एकसौ पांच बांई ओर के कमल होते हैं । सब मिलाकर दोसौ पच्चीस हो जाते हैं ।

फलभारनम्रशालिव्रीह्यादिसमस्तसस्यधृतरोमांचा ।
परिहृषितेव च भूमिस्त्रिभुवननाथस्य वैभवं पश्यंती ॥ ४७ ॥

*अन्वयार्थः*—( त्रिभुवननाथस्य वैभवं पश्यन्ती परिहृषिता एव च भूमिः फलभारनम्रशालिव्रीह्यादिसमस्तसस्यधृतरोमांचा ) तीनलोकके नाथ भगवान् के वैभवको देखकर मानो हर्षित ही हो रही है इस प्रकार पृथिवी फलोंके भारसे नम्रित और शालि आदि समस्त धान्यके निमित्तसे रोमांचित हुई के समान दिखती है ।

शरदुदयविमलसलिलं सर इव गगनं विराजते विगतमलं ।
जहति च दिशस्तिमिरिकां विगतरजःप्रभृतिजिह्मताभावं सद्यः ॥४८॥

*अन्वयार्थः*—( शरदुदयविमलसलिलं सर इव विगतमलं गगनं विराजते दिशः तिमिरिकां च जहति, सद्यः विगतरजःप्रभृतिजिह्मताभावं ) उस समय शरद ऋतुमेंके आनेसे जिसका जल अत्यन्त निर्मल हो गया है ऐसे सरोवरके समान निर्मल आकाश ( बादल आदि सब दोषोंसे रहित ) शोभित होता है, समस्त दिशाएं अंधकारको छोड़ देती हैं, धूल रहित हो जाती हैं, और भी सब तरहकी मलिनता से रहित होकर शीघ्र ही निर्मल हो जाती हैं ।

एतेतेति त्वरितं ज्योतिर्व्यंतरदिवौकसाममृतभुजः ।
कुलिशभृदाज्ञापनया कुर्वंत्यन्ये समन्ततो व्याह्वानम् ॥ ४९ ॥

*अन्वयार्थः*—( ज्योतिर्व्यन्तरदिवौकसां अन्ये अमृतभुजः कुलिशभृदाज्ञापनया समन्ततः एत एत इति त्वरितं व्याह्वानं कुर्वंति ) ज्योतिर्षीदेव, व्यन्तरदेव, कल्पवासीदेव और भवनवासीदेव इन्द्रकी आज्ञा से चारों ओर परस्पर 'आओ, आओ' इस प्रकार शीघ्रता से बुलाते हैं ।

स्फुरदरसहस्ररुचिरं विमलमहारत्नकिरणनिकरपरीतम् ।
प्रहसितकिरणसहस्रद्युतिमण्डलमग्रगामि धर्मसुचक्रम् ॥ ५० ॥

*अन्वयार्थः*—( स्फुरत् अरसहस्ररुचिरं विमलमहारत्नकिरणनिकरपरीतं प्रहसितकिरणसहस्रद्युतिमंडलं धर्मसुचक्रं अग्रगामि ) जो देदीप्यमान एक हजार आरों से शोभित है, चारो ओर अत्यंत निर्मल महारत्नोंकी किरणों के समूहसे शोभायमान है, जो अपनी कांतिसे सूर्यकी कांतिको भी हंसती है—तिरस्कृत करता है ऐसा धर्मचक्र भगवान्के विहार करते समय सबसे आगे आगे चलता है ।

इत्यष्टमंगलं च स्वादर्शप्रभृति भक्तिरागपरीतैः ।
उपकल्पप्यन्ते त्रिदशैरेतेऽपिनिरुपमातिशेषाः ॥ ५१ ॥

*अन्वयार्थः*—इति स्वादर्शप्रभृति अष्टमंगलं च भक्तिरागपरीतैः त्रिदशैः निरुपमातिशेषाः एतेऽपि उपकल्प्यन्ते ) इसीप्रकार अर्थात् धर्मचक्रके समान दर्पण आदि आठ मंगलद्रव्य भी भगवानके आगे रहते हैं। भक्तिके राग से सुशोभित देव इन उपमा रहित १४ अतिशयोंको धारण करते हैं।

जन्मके १०, केवलज्ञानके १० और देवकृत १४ अतिशय इसप्रकार सब ३४ अतिशयोंका वर्णन किया।

## आठ प्रातिहार्योंका वर्णन—

—अशोकवृक्ष—

वैडूर्यरुचिरविटपप्रवालमृदुपल्लवोपशोभितशाखः ।
श्रीमानशोकवृक्षो वरमरकतपत्रगहनबहलच्छायः ॥ ५२ ॥

*अन्वयार्थः*—( वैडूर्यरुचिरविटपप्रवालमृदुपल्लवोपशोभितशाखः ) जिसका विस्तार वैडूर्यमणिकी कांतिके समान अत्यन्त सुन्दर है, जिसकी शाखाएं नवीन अंकुरोंसे और कोमल पत्तोंसे सुशोभित हैं ( वरमरकतपत्रगहनबहलच्छायः ) उत्तम मरकतमणिके समान जिसके हरे पत्ते हैं, पत्तोंके अधिक होनेसे जिसकी छाया बहुत बड़ी और घनी है ऐसा अनेक प्रकारकी शोभासे सुशोभित (श्रीमानशोकवृक्षः) श्री जिनेन्द्र भगवानके पास होनेवाला शोभनीक 'अशोकवृक्ष' होता है।

पुष्पवृष्टि—

मंदारकुंदकुवलयनीलोत्पलकमलमालतीबकुलाद्यैः ।
समदभ्रमरपरीतैर्व्यामिश्रा पतति कुसुमवृष्टिर्नभसः ॥ ५३ ॥

*अन्वयार्थः*—(समदभ्रमरपरीतैः) जिसके चारों ओर मदोन्मत्त भ्रमर फिर रहे हैं ऐसे ( मंदारकुन्दकुवलयनीलोत्पलकमलमालतीबकुलाद्यैः ) मंदार, कुन्द, रात्रिविकासी कमल, नील कमल, श्वेत कमल, मालती, बकुल आदि (व्यामिश्रा) मिले हुये पुष्पों द्वारा ( नभसः ) आकाश से ( कुसुमवृष्टिः पतति ) सदा पुष्पवृष्टि होती रहती है।

चामर

**कटकटिसूत्रकुण्डलकेयूरप्रभृतिभूषितांगौ स्वंगौ ।**
**यक्षौ कमलदलाक्षौ परिनिक्षिपतः सलीलचामरयुग्मम् ॥५४॥**

***अन्वयार्थः***— (कटकटिसूत्रकुण्डलकेयूरप्रभृतिभूषितांगौ) कड़े, करधनी-कदोरा, कुण्डल, बाजूबंद आदि आभूषणोंसे जिनके शरीर सुशोभित हो रहे हैं, (स्वंगौ) स्वाभाविक रीतिसे जिनके अंग सुन्दर हैं (कमलदलाक्षौ) और कमल के दलके समान जिनके सुन्दर नेत्र हैं ऐसे (यक्षौ) दो यक्ष (सलीलचामर-युगलं) आनन्द पूर्वक—लीलापूर्वक दो चमरों को (परिनिक्षिपतः) ढोरते रहते हैं ।

भामंडल—

**आकस्मिकमिव युगपद्दिवसकरसहस्रमपगतव्यवधानम् ।**
**भामंडलमविभावितरात्रिंदिवभेदमतितरामाभाति ॥ ५५ ॥**

***अन्वयार्थः***— (आकस्मिकं इव युगपद्दिवसकरसहस्रं अपगतव्यवधानं अविभावितरात्रिदिवभेदं भामंडलं अतितरां आभाति) अकस्मात—सहसा मानों एक साथ हजारों सूर्य व्यवधान रहित उदय हुये हों, रात्रिदिनका भेद भी जिससे नष्ट हो जाता है ऐसा भामंडल अत्यन्त दैदीप्यमान होता रहता है ।

दुंदुभिवाद्य—

**प्रबलपवनाभिघातप्रक्षुभितसमुद्रघोसमंद्रध्वानम् ।**
**दंध्वन्यते सुवीणावंशादिसुवाद्यदुंदुभिस्तालसमम् ॥ ५६ ॥**

***अन्वयार्थः***— (प्रबलपवनाभिघातप्रक्षुभितसमुद्रघोषमन्द्रध्वानम्) प्रबल वायुके घातसे शोभित हुये समुद्रके गंभीर शब्दके समान जिनके मनोहर शब्द हो रहे हैं ऐसे (सुवीणावंशादिसुवाद्यदुंदुभिः तालसमं दंध्वन्यते) वीणा, वंशी-बंसरी आदि सुन्दर बाजोंके साथ दुंदुभि बाजे तालके साथ बड़ी मनोहर ध्वनि से बजते रहते हैं ।

तीन छत्र—

**त्रिभुवनपतितालांछनमिंदुत्रयतुल्यमतुलमुक्ताजालम् ।**
**छत्रत्रयं च सुबृहद्वैडूर्यविक्लृप्तदंडमधिकमनोज्ञम् ॥ ५७ ॥**

***अन्वयार्थः***— (त्रिभुवनपतितालांछनं) जो तीनों लोकोंके स्वामीपने के

चिह्न हैं, ( इन्दुत्रयतुल्यं ) जो ऊपर नीचे रक्खे हुये तीन चन्द्रमाओंके समान हैं ( अतुलमुक्ताजालं ) जिनमें उपमा रहित अनेक मोतियोंकी झालरें लगी हुई हैं ( अधिकमनोज्ञं ) जो बहुत ही मनोज्ञ हैं—मनोहर हैं ( सुवृहद्वैडूर्यविक्लृप्त-दंडं ) और जिनके दंड बड़ी बड़ी वैडूर्य मणियोंके बने हुये हैं ऐसे (छत्रत्रयं च) तीन छत्र भी भगवानके ऊपर सदा सुशोभित होते रहते हैं।

दिव्यध्वनि—

**ध्वनिरपि योजनमेकं प्रजायते श्रोत्रहृदयहारिगभीरः।**
**ससलिलजलधरपटलध्वनितमिव प्रविततान्तराशावलयम् ॥ ५८ ॥**

*अन्वयार्थः*—( ससलिलजलधरपटलध्वनितं इव ) पानीसे भरे हुये बादलों की गर्जनाके समान ( प्रविततान्तराशावलयं ) समस्त दिशाओंके समूहमें व्याप्त श्रोत्रहृदयहारिगभीरः ) और कानोंको तथा मनको अत्यन्त सुख देनेवाली (ध्वनिः अपि एकं योजनं प्रजायते ) ऐसी भगवान्‌की दिव्यध्वनि एक योजन तक पहुंचती है।

सिंहासन—

**स्फुरितांशुरत्नदीधितिपरिविच्छुरितामरेन्द्रचापच्छायम्।**
**ध्रियते मृगेन्द्रवर्यैः स्फटिकशिलाघटितसिंहविष्टरमतुलम् ॥५९॥**

*अन्वयार्थः*—( स्फुरितांशुरत्नदीधितिपरिविच्छुरितामरेन्द्रचापच्छायं ) जिन की किरणें चारों ओर फैल रही हैं ऐसे रत्नोंकी किरणोंसे जिसने इन्द्र धनुष भी अनेक रंगका बना दिया है ऐसा ( अतुलं ) अनुपम ( स्फटिकशिलाघटितसिंह विष्टरं ) स्फटिक पाषाणका बनाया हुआ अत्यन्त उत्कृष्ट सिंहासन ( मृगेन्द्र-वर्यैः ) सिंहोंके द्वारा ( ध्रियते ) धारण किया जाता है।

**यस्येह चतुस्त्रिंशत्प्रवरगुणा प्रातिहार्यलक्ष्म्यश्चाष्टौ।**
**तस्मै नमो भगवते त्रिभुवनपरमेश्वरार्हते गुणमहते ॥ ६० ॥**

*अन्वयार्थः*—( यस्य इह ) जिनके इसप्रकार ( चतुस्त्रिंशत्प्रवरगुणाः ) उत्तम गुणोंको धारण करनेवाले चौंतीस अतिशय हैं ( च अष्टौ प्रातिहार्यल-क्ष्म्यः ) और आठ प्रातिहार्य की विभूतियां हैं, जो ( गुणमहते ) गुणोंसे पूज्य हैं ( त्रिभुवनपरमेश्वरार्हते ) तीनों लोकोंके परमेश्वर हैं, केवलज्ञानसे सुशोभित हैं ऐसे ( तस्मै भगवते नमः ) उन भगवान अरहंत प्रभुके लिये नमस्कार हो।

इसके आगे कायोत्सर्ग करना चाहिये।

आलोचना--

इच्छामि भंते! णंदीसरभत्तिकाउस्सग्गो कहो तस्सा लोचेउं। णंदीसरदीवम्मि, चउदिसविदिसासु अंजणदधिमुहरदिकरपुरुणगवरेसु जाणि जिणचेइयाणि ताणि सव्वाणि तीसुवि लोएसु भवणवासियवाणविंतरजोइसिकप्पवासियत्ति चउविहा देवा सपरिवारा दिव्वेहि गंधहि, दिव्वेहि पुप्फेहि; दिव्वेहि धुव्वेहि, दिव्वेहि चुण्णेहि, दिव्वेहि वासेहि, दिव्वेहि ण्हाणेहि आषाढकत्तियफागुणमासाणं अट्ठमिमाइं काऊण जाव पुण्णिमंति णिच्चकालं अंचंति, पूजंति, वंदंति, णमंसंति। णंदीसरमहाकल्लाणं करंति अहमवि इह संतो तत्थसंताइं णिच्चकालं अंचेमि, पूजेमि, वंदामि, णमंसामि, दुक्खक्खओ, कम्मक्खओ, बोहिलाहो, सुगइगमणं, जिणगुणसंपत्तिहोऊ मज्झं।

अर्थ—हे भगवन्! मैं नंदीश्वरभक्ति कर कायोत्सर्ग करता हूं। इसमें जो दोष हुए हों उनकी आलोचना करना चाहता हूं तन्दीश्वरद्वीपमें चारों दिशाओं में तथा विदिशाओंमें अंजनगिरि, दधिमुख, रतिकर पर्वत हैं। चारों दिशाओं में श्यामवर्णके चार अंजनगिरि पर्वत हैं। एक एक अंजनगिरि पर्वतके चारो ओर एक एक विशाल बावड़ी है, उसके मध्यभागमें एक एक दिधिमुख पर्वत है। इस प्रकार एक अंजनगिरि सम्बन्धी चारों बावड़ियोंमें चार दधिमुख हैं। उन चारों बावड़ियों के चारों कोनों पर रतिकर हैं परंतु अकृत्रिम चैत्यालय अंजनगिरिकी ओर भीतरी कोनों पर हैं। इसलिये आठ रतिकरों पर ही चैत्यालय हैं तथा अंजनगिरि पर तथा चारों दधिमुखों पर चैत्यालय हैं। इस प्रकार एक दिशामें तेरह चैत्यालय हैं। चारों दिशाओंमें बावन चैत्यालय हैं। तीनों लोकोंमें रहनेवाले भवनवासी, व्यंतर, ज्योतिषी और कल्पवासी चारों प्रकार के देव सपरिवार आते हैं और आषाढ, कार्तिक, फाल्गुन महीनेकी शुक्ला अष्टमी से लेकर पौर्णमासीपर्यंत दिव्यगंध, दिव्यपुष्प, दिव्यधूप, दिव्यचूर्ण, दिव्यवस्त्र और दिव्य अभिषेक से सदा अर्चा करते हैं, पूजा करते हैं, वंदना करते हैं, और नमस्कार करते हैं। इसप्रकार नन्दीश्वर पर्वका महाउत्सव करते हैं। मैं यहां रहकर ही उसीरीतिसे सदा अर्चा करता हूं, पूजा करता हूं, वंदना करता

हूं और नमस्कार करता हूं। मेरे दुःखोंका नाश हो, कर्मोंका नाश हो, मुझे रत्नत्रयकी प्राप्ति हो, शुभगतिकी प्राप्ति हो, समाधिमरणकी प्राप्ति हो और भगवान जिनेन्द्रदेवके गुणोंकी प्राप्ति हो।

इति नन्दीश्वरभक्तिः।

अथ क्षेपकश्लोकानि।

गत्वा क्षितेर्वियति पञ्चसहस्रदण्डान्। सोपानविंशतिसहस्रविराजमाना॥ रेजे सभा धनदयक्षकृता यदीया तस्मै नमस्त्रिभुवनप्रभवे जिनाय॥ १॥ शालोऽथ वेदिरथवेदिरतोऽपि शालो, वेदी च शाल इह वेदिरतोऽपि शालः॥ वेदी च भाति सदसि क्रमतो यदीये तस्मै नमस्त्रिभुवनप्रभवे जिनाय॥ २॥ प्रासादचैत्यनिलयाः परिखात वल्लिः। प्रोद्यानकेतुसुरवृक्षगृहांगणाश्च॥ पीठत्रयं सदसि यस्य सदा विभाति। तस्मै नमस्त्रिभुवनप्रभवे जिनाय॥ ३॥ मालामृगेन्द्रकमलांबरवैनतेय-मातंगगोपतिरथांगमयूरहंसाः॥ यस्य ध्वजा विजयिनो भुवने विभांति। तस्मै नमस्त्रिभुवनप्रभवे जिनाय॥ ४॥ निर्ग्रंथकल्पवनितावृतिका भभौमनागस्त्रियो भवनभौमभकल्पदेवाः। कोष्ठस्थिता नृपशवोऽपि नमंति यस्य तस्मै नमस्त्रिभुवनप्रभवे जिनाय॥ ५॥ भाषाप्रभावलयविष्टरपुष्पवृष्टिः पिंडिद्रुमस्त्रिदशदुंदुभिचामराणि। छत्रत्रयेण सहितानि लसंति यस्य तस्मै नमस्त्रिभुवनप्रभवे जिनाय॥ ६॥ भृंगारतालकलशध्वजसुप्रतीक-श्वेतातपत्रवरदर्पणचामराणि॥ प्रत्येकमष्टशतकानि विभांति यस्य तस्मै नमस्त्रिभुवनप्रभवे जिनाय॥ ७॥ स्तंभप्रतोलिनिधिमार्गतडागवापी क्रीडाद्रिधूपघटतोरणनाटयशालाः। स्तूपाश्च चैत्यतरवो विलसंति यस्य तस्मै नमस्त्रिभुवनप्रभवे जिनाय॥ ८॥ सेनापतिस्थपतिहर्म्यपतिद्विपाश्च स्त्रीचक्रचर्ममणिकाकिणिकापुरोधाः। छत्रासिदंडपतयः प्रणमंति यस्य तस्मै नमस्त्रिभुवनप्रभवे जिनाय॥ ९॥ पद्मःकालो महाकालः सर्वरत्नश्च पांडुकः।

नैसर्पो माणवःशङ्खः पिंगला निधयो नव ॥ एतेषां पतयः प्रणमंति यस्य तस्मै नमस्त्रिभुवनप्रभवे जिनाय ॥ १० ॥ खवियघणघाइकम्मा चउतीसातिसयविसेसपञ्चकल्लाणा। अट्ठवरपाडिहेरा अरहंता मङ्गला मज्झं ॥११॥

## चैत्यभक्तिः ।

हरिणी छन्दः—

जयति[1] भगवान्[2] हेमाम्भोजप्रचारविजृम्भिता—
वमरमुकुटच्छायोद्गीर्णप्रभापरिचुम्बितौ[3] ।
कलुषहृदया[4] मानोद्भ्रान्ताः[5] परस्परवैरिणः,[6]
विगतकलुषाः[7] पादौ यस्य प्रपद्यविशश्वसुः[8] ॥ १ ॥

*अन्वयार्थः*— ( हेमाम्भोजप्रचारविजृम्भितौ ) स्वर्णके कमलोंपर दूसरे मनुष्योंके लिये असंभव ऐसे क्रमसे पैर रखनेके क्रमसे रहित जिनका गमन शोभायमान होता है और ( अमरमुकुटच्छायोद्गीर्णप्रभापरिचुम्बितौ ) देवोंके मुकुटों में लगे हुये मणियोंसे जो प्रभा निकलती है उसके संयोगसे जिनके चरण स्पर्श किये गये हैं ऐसे ( यस्य ) जिन जिनेन्द्र भगवान्के ( पादौ ) दोनों चरणकमलों का ( प्रपद्य ) आश्रय लेकर ( कलुषहृदयाः ) क्रूर हृदयवाले ( मानोद्भ्रान्ताः ) अहंकारभावके कारण आत्मस्वभावसे च्युत हुए ( परस्परवैरिणः ) परस्परमें वैर रखनेवाले सर्प नौला आदिक जीव ( विगतकलुषाः ) वैरभावसे रहित होकर ( विशश्वसुः ) परस्पर विश्वासको प्राप्त होते हैं वे ( भगवान् ) श्री जिनेन्द्र भगवान् ( जयति ) जयवन्त होओ ।

---

१—सर्वोत्कर्षेण वर्तते ।
२—इन्द्रादीनां पूज्यः केवलज्ञानसम्पन्नो वा ।
३—संक्लिष्टौ, आलिंगितौ ।
४—क्रूरमनसः
५—मानेनाहंकारेण स्तब्धत्वेन उत्क्रान्ताः, यथावदात्मस्वरूपात्प्रच्याविताः ।
६—अहिनकुलादयः ।
७—विनष्टक्रूरभावाः ।
८—विश्वासं गताः ।

विशेष—भगवान् अरहंतदेव जब विहार करते हैं तब आगे पीछे पैर रखते हुये नहीं चलते किंतु दोनों चरण कमल समान रखते हुये-एक साथ उठाते हुये विहार करते हैं। वे आकाश में विहार करते हैं। चरण कमलों के नीचे देव लोग सुवर्णमय कमलोंकी रचना करते जाते हैं। उस समय भगवानके चरण कमलों की शोभा बड़ी ही अच्छी जान पड़ती है।

तदनु जयति श्रेयान्धर्मः प्रवृद्धमहोदयः।
कुगतिविपथक्लेशाद्योऽसौ विपाशयति प्रजाः।
परिणतनयस्यांगीभावाद्विविक्तविकल्पितम्,
भवतु भवतस्त्रातृ त्रेधा जिनेन्द्रवचोऽमृतम् ॥ २ ॥

*अन्वयार्थः*—( तदनु ) श्री अरहंत परमेष्ठीको नमस्कार करने के बाद ( श्रेयान् ) अत्यंत प्रशंसनीय—स्वर्गादिक पदकी प्राप्ति रूप ( प्रवृद्धमहोदयः ) जिसका उदय अत्यन्त वृद्धिको प्राप्त हो गया है ( कुगतिविपथक्लेशात्[1] ) नरकादि दुर्गति, मिथ्यादर्शन आदि खोटे मार्ग और दुःखोंसे ( प्रजाः[2] ) जो समस्त प्रजाको ( विपाशयति[3] ) छुड़ाता है ( असौ धर्मः[4] ) ऐसा जिनधर्म ( जयति ) चिरकाल तक जयशील होओ। ( परिणतनयस्य[5] अंगीभावात् ) द्रव्यार्थिकनयको गौणकरके-पर्यायार्थिकनयको मुख्य करके ( विविक्तविकल्पितं* ) गणधरादिके द्वारा रचे गये ( त्रेधा ) तीन प्रकारके—उत्पाद, व्यय, ध्रौव्यरूप अथवा अंग, पूर्व, अंगबाह्यस्वरूप ( जिनेन्द्रवचः अमृतं ) जिनेन्द्र भगवान्के वचनरूपी अमृत ( भवतः ) आप लोगोंको (त्रातृ[6] भवतु) संसारसे पार करने वाले-संसारके दुःखोंसे बचानेवाले होओ।

तदनु जयताज्जैनी वित्तिः प्रभंगतरंगिणी।
प्रभवविगमध्रौव्यद्रव्यस्वभावविभाविनी ॥

१—कुत्सिता गतिः कुगतिः। विरूपकः पंथाः—विपथो मिथ्यादर्शनादिः। क्लेशो दुःखं।
२—लोकान्। ३—पाशाद्विमोचयति।
४—नरकादिषु गतिषु पततः प्राणिनो धरतीति धर्म उत्तमक्षमादिलक्षणश्चारित्रस्वरूपो वा।
५—विविधपर्यायरूपतया परिणमते यत्तत्परिणतं द्रव्यमुच्यते तत्र नयः परिणतनयो द्रव्यार्थिकनयः तस्य अङ्गीभावात् अप्रधानभावात् पर्यायार्थिकनयप्राधान्यादित्यर्थः।
* गणधरादिभिः रचितं। ६—त्रातृ—रक्षकं।

निरुपमसुखस्येदं द्वारं विघटय्य निरर्गलम् ।
विगतरजसं मोक्षं देयान्निरत्ययमव्ययम् ॥ ३ ॥

अन्वयार्थ---( तदनु ) तत्पश्चात् ( प्रभंगतरंगिणी ) जिसमें 'स्यादस्ति, स्यान्नास्ति' इत्यादि भंगरूपी तरंगें उठती हैं-( प्रभवविगमध्रौव्यद्रव्यस्वभावविभाविनी ) जो उत्पाद, व्यय और ध्रौव्यस्वरूप द्रव्यके स्वभावको प्रकाशित करने वाला है ऐसा ( जैनी वित्तिः ) यह जिनेन्द्रदेव संम्बन्धी केवलज्ञान ( जयतात् ) जयवन्त होओ-मति ज्ञानादिककी अपेक्षा उत्कर्षरूप से रहो। ( इदं ) इस प्रकार अरहंतदेव, वीतरागधर्म, स्याद्वादरूप वाणी और केवलज्ञान स्तुति किये गये थे चारों ( निरुपमसुखस्य द्वारं ) निरुपमसुखके द्वाररूप ( मोक्षं ) मोक्षको ( निरर्गलं ) अर्गल रहित- खुले हुये कपाटयुगलके समान मोहनीयकर्मको व अंतरायकर्मको ( विघट्य ) नाश करके ( निरत्ययं, अव्ययं, विगतरजसं ) व्याधि रहित, अविनाशी, ज्ञानावरणी दर्शनावरणीकर्म रहित ( देयात् ) मोक्षपदको देवें।

आर्या-

अर्हत्सिद्धाचार्योपाध्यायेभ्यस्तथा च साधुभ्यः ।
सर्वजगद्वंद्येभ्यो नमोस्तु सर्वत्र सर्वेभ्यः ॥ ४ ॥

अन्वयार्थः—( सर्वजगद्वंद्येभ्यः ) तीनों लोकोंके समस्त प्राणियों द्वारा वंदनीय ( सर्वत्र सर्वेभ्यः अर्हत्सिद्धाचार्योपाध्यायेभ्यः तथा च साधुभ्यः ) सब स्थानोंके समस्त अरहंत, सिद्ध, आचार्य, उपाध्यायोंको और समस्त साधुवोंको ( नमोऽस्तु ) नमस्कार हो।

अरहंतदेवको पुनः नमन-

मोहादिसर्वदोषारिघातकेभ्यः सदाहतरजोभ्यः ।
विरहितरहस्कृतेभ्यः पूजार्हेभ्यो नमोऽर्हद्भ्यः ॥ ५ ॥

अन्वयार्थः—( मोहादिसर्वदोषारिघातकेभ्यः ) मोहादि सर्व दोषोंका घात करनेवाले ( सदाहतरजोभ्यः ) सर्वदाके लिये जिन्होंने ज्ञानावरण तथा दर्शनावरण कर्मका नाश कर दिया है ( विरहितरहस्कृतेभ्यः ) अंतरायकर्मका भी जिन्होंने नाश कर दिया है ( पूजार्हेभ्यः ) इन्द्रादिक देवोंसे पूजनीक ऐसे (अर्हद्भ्यः नमः ) अरहंतोंको नमस्कार हो।

धर्मको नमस्कार—

**क्षान्त्यार्जवादिगुणगणसुसाधनं सकललोकहितहेतुम् ।**
**शुभधामनि धातारं वंदे धर्मं जिनेन्द्रोक्तम् ॥ ६ ॥**

*अन्वयार्थः*— ( क्षान्त्यार्जवादिगुणगणसुसाधनं ) उत्तम क्षमा, मार्दव, आर्जव आदि दश धर्मरूपी गुणोंके समूहका जो साधन हैं, ( सकललोकहित-हेतुं ) समस्त प्राणियोंके जो हितका कारण है ( शुभधामनि धातारं ) जो, उत्तम स्थान जो मोक्ष उसमें रखनेवाला है ऐसे ( जिनेन्द्रोक्तं ) भगवान् जिनेन्द्रदेवके द्वारा कहे हुये ( धर्मं वंदे ) धर्मको नमस्कार करता हूं ।

जिनवाणीकी स्तुति—

**मिथ्याज्ञानतमोवृतलोकैकज्योतिरमितगमयोगि ।**
**सांगोपांगमजेयं जैनं वचनं सदा वंदे ॥ ७ ॥**

*अन्वयार्थः*— ( मिथ्याज्ञानतमोवृतलोकैकज्योतिः ) जो मिथ्याज्ञानरूपी अंधकारसे आच्छादितसे लोगोंको अद्वितीय ज्योतिरूप है ( अमितगमयोगि ) असंख्यातरूप समस्त पदार्थोंको विषय करनेवाला जो श्रुतज्ञान उसका जिस जिनवाणीके साथ कार्यकारणभावसम्बन्ध है ( सांगोपांगं ) जो आचारादि अंग और पूर्व वस्तु आदिक उपांगसे युक्त है ( अजेयं ) एकांतवादियोंके द्वारा जो जीता नहीं जा सकता ऐसे ( जैनं वचनं ) जिनेन्द्रदेवके वचनोंको (सदा वंदे) सर्वदा वंदना करता हूं ।

भगवान्की प्रतिमाको नमस्कार—

**भवनविमानज्योतिर्व्यंतरनरलोकविश्वचैत्यानि ।**
**त्रिजगदभिवंदितानां त्रेधा वंदे जिनेन्द्राणाम् ॥ ८ ॥**

*अन्वयार्थः*— ( त्रिजगदभिवंदितानां ) जिनको तीनों लोकोंके समस्त प्राणी नमस्कार करते हैं ऐसी ( जिनेन्द्राणां ) जिनेन्द्रदेव की ( भवनविमान-ज्योतिर्व्यंतरलोकविश्वचैत्यानि ) भवनवासी, व्यन्तर, ज्योतिष्क और वैमानिक देवोंके समस्तनिवासस्थानोंमें और मनुष्य लोकमें-मध्यलोकमें भी सब जगह विराजमान प्रतिमाऐं हैं उन सबको ( त्रेधा ) मन, वचन, कायसे वंदे नमस्कार करता हूं ।

चैत्यालकी स्तुति—

**भुवनत्रयेऽपि भुवनत्रयाधिपाभ्यर्च्यतीर्थकर्तॄणाम् ।**
**वंदे भवाग्निशान्त्यै विभवानामालयालीस्ताः ॥ ९ ॥**

*अन्वयार्थः*— ( विभवानां[1] ) जो जन्ममरणरूप संसार से सर्वथा रहित हैं ( भुवनत्रयाधिपाभ्यर्चतीर्थकर्तॄणां ) तीन लोकोंके स्वामी जो देवेन्द्र, नरेन्द्र, धरणेन्द्र आदिके द्वारा सदापूज्य ऐसे तीर्थंकर परमदेवके ( यालयालीः ) भवन चैत्यालय ( भुवनत्रये अपि ) इन तीन लोकोंमें जितने हैं ( ताः ) उन सबको मैं ( भवाग्निशांत्यै ) अनेक प्रकारके दुःखरूप संतापका कारण ऐसी संसाररूपी अग्निको शांत करनेके लिये ( वंदे ) नमस्कार करता हूं ।

स्तुतिका उपसंहार तथा फल याचना—

**इति पञ्चमहापुरुषाः प्रणुता जिनधर्मवचनचैत्यानि ।**
**चैत्यालयाश्च विमलां दिशन्तु बोधिं बुधजनेष्टाम् ॥ १० ॥**

*अन्वयार्थः*— ( इति ) इसप्रकार ( पञ्चमहापुरुषाः[2] ) पंच परमेष्ठियों की ( जिनधर्मवचनचैत्यानि ) जिनधर्म, जिनवचन जिनवाणी, जिन प्रतिमा (च चैत्यालयाः) और जिनालयोंकी (प्रणुता[3]) स्तुतिकी है । अतः ये सब (विमलां[4]) अत्यन्त निर्मल ( बुधजनेष्टां[5] ) गणधरादिक विद्वानोंको भी इष्ट (बोधिं[6]) ऐसे रत्नत्रयको ( दिशन्तु[7] ) देवें ।

कृत्रिम अकृत्रिम जिन प्रतिमाओंकी स्तुति—

**अकृतानि कृतानि चाप्रमेयद्युतिमंति द्युतिमत्सु मंदिरेषु ।**
**मनुजामरपूजितानि वंदे प्रतिबिंबानि जगत्त्रये जिनानाम् ॥ ११ ॥**

*अन्वयार्थः*— ( जगत्त्रये ) तीनों लोकोंमें ( द्युतिमत्सु मंदिरेषु ) अत्यन्त दैदीप्यमान समस्त जिनालयोंमें ( जिनानां ) भगवान् जिनेन्द्रदेवकी ( मनुजामरपूजितानि ) मनुष्य और देवोंके द्वारा पूज्य ऐसे ( अप्रमेयद्युतिमंति कृतानि च अकृतानि प्रतिबिंबानि वंदे ) अपार—अत्यन्त दैदीप्यमान कृत्रिम और अकृत्रिम प्रतिमाओंको नमस्कार करता हूं ।

---

१—विनष्टसंसाराणां ।
२—पंच परमेष्ठिनः ।
३—स्तुताः ।
४—निर्मलां, क्षायिकीं ।
५—गणधरदेवादयस्तेषामभिप्रेताम् ।
६—सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रप्राप्तिं । ७—प्रयच्छंतु ।

द्युतिमण्डलभासुरांगयष्टीः प्रतिमा अप्रतिमा जिनोत्तमानाम् ।
भुवनेषु विभूतये प्रवृत्ता वपुषा प्रांजलिरस्मि वंदमानः ॥ १२ ॥

*अन्वयार्थ*:—( द्युतिमण्डलभासुरांगयष्टीः ) कांतिमण्डलसे जिनका शरीर देदीप्यमान हो रहा है ऐसी ( भुवनेषु प्रवृत्ताः ) तीनों लोकोंमें विराजमान ( जिनोत्तमानां ) देवाधिदेव जिनेन्द्र भगवान् की ( वपुषा अप्रतिमाः प्रतिमाः ) तेजसे या स्वस्वरूपसे उपमा रहित प्रतिमाओंको ( विभूतये ) अरहंत आदि परमेष्ठियोंकी विशेष विभूति प्राप्त करनेके लिये अथवा स्वर्ग, मोक्ष देनेवाले पुण्य की प्राप्तिके लिये ( वंदमानः ) नमस्कार करता हुआ ( प्रांजलिः अस्मि ) हाथ जोड़कर खड़ा होता हूं ।

विगतायुधविक्रियाविभूषाः प्रकृतिस्थाः कृतिनां जिनेश्वराणाम् ।
प्रतिमाः प्रतिमागृहेषु कान्त्याप्रतिमाः कल्मषशांतयेऽभिवंदे ॥ १३ ॥

*अन्वयार्थ*:—( कृतिनां जिनेश्वराणां ) कृतकृत्य जिनेन्द्र भगवान्की (विगतायुधविक्रियाविभूषाः ) आयुध-शस्त्र, नानाप्रकारके विकार और अलंकारों से रहित ( प्रकृतिस्थाः ) अपने स्वरूपमें स्थित ( कान्त्या अप्रतिमाः ) तेज-कांति से अतुल्य अनुपम ( प्रतिमागृहेषु प्रतिमाः ) ऐसी जिनालयमें स्थित प्रतिमाओंको ( कल्मषशान्तये अभिवंदे ) मैं अपने पापोंको नाश करनेके लिये सन्मुख होकर वंदना करता हूं ।

कथयन्ति कषायमुक्तिलक्ष्मीं[1] परया[2] शांततया भवांतकानाम् ।
प्रणमाम्यभिरूपमूर्तिमंति प्रतिरूपाणि[3] विशुद्धये[4] जिनानाम् ॥१४॥

*अन्वयार्थ*:—( भवान्तकानां जिनानां ) जन्ममरणरूप संसारको नाश करनेवाले भगवान् जिनेन्द्रदेवकी ( अभिरूपमूर्तिमंति ) चारों ओरसे अत्यन्त सुन्दरताको धारण करनेवाली ( प्रतिरूपाणि ) जो प्रतिमाऐं (परया शांततया) अपनी अत्यन्त शांतताके द्वारा ( कषायमुक्तिलक्ष्मीं कथयंति ) कषायोंके अभाव होनेसे प्राप्त होनेवाली अंतरंगबहिरंग लक्ष्मीकी प्राप्तिको सूचित करती हैं, उन

---

१-कषायाणां मुक्तिरभावः तस्याः लक्ष्मी—संपत्ति ।
२—परमोपशांतमूर्त्या ।
३-प्रतिबिंबानि ।
४—कर्ममलप्रक्षालनाय ।

प्रतिमाओंको ( विशुद्धये ) अपने कर्मरूपी मलको दूरकर आत्माको अत्यंत विशुद्ध बनानेके लिये ( प्रणमामि ) नमस्कार करता हूं ।

स्तुतिके फलकी प्रार्थना-

**यदिदं मम सिद्धभक्तिनीतं सुकृतं दुष्कृतवर्त्मरोधि तेन ।**
**पटुना जिनधर्म एव भक्तिर्भवताज्जन्मनि जन्मनि स्थिरा मे ॥१५॥**

***अन्वयार्थः***—( सिद्धभक्तिनीतं ) तीनों लोकोंमें प्रसिद्ध ऐसी भगवान् जिनेन्द्रदेवकी प्रतिमाओंकी भक्ति करनेसे ( मम ) मुझे (यत् इदं) जो कुछ (सुकृतं[1]) पुण्यकी प्राप्ति हुई है, जिससे ( दुष्कृतवर्त्मरोधि ) मन, वचन, कायके द्वारा होनेवाला समस्त पाप रुक जाता है ऐसे ( पटुना[2] तेन ) अत्यन्त सामर्थ्यको धारण करनेवाले उस पुण्यसे ( मे जन्मनि[3] जन्मनि ) मुझे जन्म जन्ममें-भव भवमें (स्थिरा[4]) सदा स्थिर रहनेवाली ( जिनधर्मे एव भक्तिः भवतात् ) जिनधर्मकी ही भक्ति प्राप्त हो ।

**चारों प्रकारके देवोंके विमानोंमें व मनुष्यलोकमें होनेवाले चैत्यालयोंकी स्तुति-**

**-अनुष्टुप्-**

**अर्हतां सर्वभावानां[5] दर्शनज्ञानसंपदाम्* ।**
**कीर्तयिष्यामि[6] चैत्यानि[7] यथाबुद्धि[8] विशुद्धये[9] ॥१६॥**

***अन्वयार्थः***—( सर्वभावानां ) समस्त पदार्थोंको एक साथ जाननेवाले, ( दर्शनज्ञानसंपदां ) क्षायिकदर्शन, क्षायिकज्ञानरूपी संपत्तिको धारण करने वाले अथवा क्षायिकदर्शन, क्षायिकज्ञानसे प्रगट होनेवाली समवशरणादि विभूति

---

१—पुण्यं । ३—भवे भवे ।
२—समर्थेन । ४—अविचला ।
५—सर्वे-निःशेषाः भावाः-पदार्थाः विषयो येषां ।
*दर्शनज्ञानयोः क्षायिकरूपयोः संपद् येषां, तयोर्वा सतोः संपत्समवसरणादिविभूतिर्येषाम् ।
६—स्तोष्ये ।
७—प्रतिबिंबानि ।
८—स्वमतिविभवानतिक्रमेण ।
९—कर्ममलप्रक्षालनाय ।

को धारण करनेवाले ( अर्हतां ) भगवान् जिनेन्द्रदेवकी ( चैत्यानि ) जितनी प्रतिमाऐं हैं उनकी मैं ( विशुद्धये ) कर्मोंको नाश करनेके लिये ( यथाबुद्धि ) बुद्धिके अनुसार ( कीर्तयिष्यामि ) स्तुति करूंगा या करता हूं।

**श्रीमद्भावनवासस्था स्वयंभासुरमूर्तयः।**
**वंदिता नो विधेयासुः[1] प्रतिमाः परमां[2] गतिम् ॥ १७ ॥**

*अन्वयार्थः*—( स्वयंभासुरमूर्तयः ) जिनकी मूर्ति अपने आप दैदीप्यमान हो रही हैं ऐसी ( प्रतिमाः ) भगवान् जिनेन्द्रदेवकी जो प्रतिमायें ( श्रीमद्भावनवासस्थाः ) बड़ी विभूतको धारण करनेवाले भवनवासियोंके भवनोंमें विराजमान हैं ( वंदिता ) उनकी वंदना करनेसे ( नः ) हमको ( परमां गतिं ) मोक्षरूप परमगतिको ( विधेयासुः ) देवें।

**यावंति[3] संति लोकेऽस्मिन्नकृतानि[4] कृतानि च।**
**तानि सर्वाणि चैत्यानि वंदे भूयांसि[5] भूतये[6] ॥ १८ ॥**

*अन्वयार्थः*— ( अस्मिन् लोके ) इस मध्यलोकमें ( यावंति भूयांसि ) जो बहुत सी ( अकृतानि च कृतानि ) अकृत्रिम और कृत्रिम ( चैत्यानि ) प्रतिमाऐं ( संति ) हैं ( तानि सर्वाणि ) उन सबको मैं ( भूतये ) मोक्षकी परमविभूति प्राप्त करनेके लिये ( वंदे ) नमस्कार करता हूं।

**ये व्यन्तरविमानेषु स्थेयांसः[7] प्रतिमागृहाः।**
**ते च संख्यामतिक्रांताः[8] सन्तु नो दोषविच्छिदे[9] ॥ १९ ॥**

*अन्वयार्थः*—( व्यन्तरविमानेषु ) व्यन्तरदेवोंके विमानोंमें ( ये स्थेयांसः ) जो सदा स्थिर रहनेवाले ( प्रतिमागृहाः ) प्रतिमाओंके स्थान हैं—चैत्यालय हैं ( ते च संख्यां अतिक्रांताः ) उनकी संख्या असंख्यात है, वे सब चैयालय (नः) हमारे ( दोषविच्छिदे ) रागद्वेषादि दोषोंको नाश करनेवाले (संतु) हों।

**ज्योतिषामथ लोकस्य भूतयेऽद्भुतसंपदः[10]।**
**गृहाः स्वयंभुवः[11] संति विमानेषु नमामि तान् ॥ २० ॥**

---

१-क्रियासुः। २-मुक्तिं। ३-यत्परिमाणानि। ४-तिर्यग्लोके।
५-प्रचुरतराणि। ६-विभूत्यर्थं। ७-अतिशयेन स्थिराः, सर्वदावस्थायिनः। ८-असंख्याताः।
९-दोषशान्तये-रागाद्युपरमाय। १०-विभूतिनिमित्तं। ११-अर्हतः।

*अन्वयार्थः*— ( अथ ) तत्पश्चात् ( ज्योतिषां लोकस्य ) ज्योतिषी देवोंके ( विमानेषु ) विमानोंमें जो ( स्वयंभुवः ) जिनेन्द्रदेवके ( अद्भुतसंपदः ) अत्यंत आश्चर्य उत्पन्न करनेवाली संपत्तिको धारण करनेवाले ( गृ..ः संति ) चैत्यालय हैं ( तान् ) उनको मैं ( भूतये ) समवसरणादि विभूति प्राप्त करनेके लिये ( नमामि ) नमस्कार करता हूं।

वंदे सुरति[1]रीटाग्रमणिच्छायाभिषेचनम् ।
याः क्रमेणैव सेवन्ते तदर्चाः सिद्धिलब्धये ॥ २१ ॥

*अन्वयार्थः*—(सुरकिरीटाग्रमणिच्छायाभिषेचनं) वैमानिक देवोंके मुकुटोंके अग्रभागमें लगी हुई मणियोंकी कांतिसे जिनके चरण कमलोंका अभिषेक किया जाता है, ( तदर्चाः ) उन्हीं वैमानिक देवोंसे पूजनीक (याः क्रमेण एव सेवन्ते) जो चरण कमलोंसे ही पूजे जाते हैं अर्थात् देव भगवानके चरण कमल की ही पूजा करते हैं, उन प्रतिमाओंको मैं ( सिद्धिलब्धये ) मोक्ष प्राप्तिके लिये ( वंदे ) नमस्कार करता हूं।

स्तुतिके फलकी प्रार्थना—

इति स्तुतिपथातीतश्रीभृतामर्हतां मम ।
चैत्यानामस्तु संकीर्ति[2] सर्वास्रवनिरोधिनी ॥ २२ ॥

*अन्वयार्थः*—( इति ) इसप्रकार ( स्तुतिपथातीतश्रीभृतां अर्हतां ) जिनकी स्तुति करनेके लिये अशक्य हैं, ऐसे अंतरंग और बहिरंग लक्ष्मीको धारण करने वाले अरहंत परमेष्ठीकी ( चैत्यानां संकीर्तिः ) प्रतिमाओंकी स्तुति ( मम ) मुझे ( सर्वास्रवनिरोधिनी अस्तु ) समस्त कर्मोंके आस्रवको रोकनेवाली हो—मोक्ष प्राप्त करानेवाली हो।

**महानदकी उपमा सहित अरहंतदेवका स्वरूप—**

स्कंदछंदः—

अर्हन्महानदस्य त्रिभुवनभव्यजनतीर्थयात्रिकदुरितम् ।
प्रक्षालनैककारणमतिलौकिककुहकतीर्थमुत्तमतीर्थम् ॥ २३ ॥

*अन्वयार्थः*— ( त्रिभुवनभव्यजनतीर्थयात्रिकदुरितं ) जो तीन लोकवर्ती

(१) किरीटाग्र इत्यपि पाठः ।
(२) स्तुतिः ।

भव्यजीवरूपी तीर्थकी यात्रा करनेवालोंके पापकर्मको ( प्रक्षालनैककारणं ) प्रक्षालन करनेमें एक अद्वितीय कारण है, ( अतिलौकिककुहकतीर्थं उत्तमतीर्थं ) जो लौकिक व्यवहारी जनोंके द्वारा माने हुए खोटे तीर्थको उलङ्घन करनेवाला है और जो असाधारण है ऐसा ( अर्हन्महानदस्य ) अरहंत परमेष्ठीका महान् द्वादशांगरूपी तीर्थ अथवा जिनधर्मरूपी तीर्थ हम लोगोंके पापपंकको दूर करो।

*भावार्थः*— नदियोंका प्रवाह पूर्व दिशाकी ओर होता है परंतु जिनका प्रवाह पश्चिमकी ओर हो उनको 'नद' कहते हैं। आचार्यने भगवान् अरहंतदेवको भी एक नद बनाया है। क्योंकि संसाररूपी नदीका प्रवाह अनादि कालसे चल रहा है। भगवान् अरहंतदेवका प्रवाह उससे सर्वथा विपरीत है। जीवोंका प्रवाह संसारकी ओर जा रहा है और अरहंत भगवान्का प्रवाह मोक्षकी ओर जा रहा है। इसीलिये इनको आचार्यने 'नद' की उपमा दी है। यह अरहंतरूपी 'नद' बहुत विस्तृत है, इसलिये इसको 'महानद' कहते हैं। जिसप्रकार महानदमें तीर्थ होते हैं उसीप्रकार इसमें भी ग्यारह अंग, चौदह पूर्वरूपी उत्तमतीर्थ हैं। जिनके द्वारा यह जीव संसारसे पार हो जाय उनको 'तीर्थ' कहते हैं। इन द्वादशांगसे संसारके प्राणी तिर जाते हैं, इसलिये इस द्वादशांगको निरूपण करनेवाला भगवानका मत सबसे उत्तम तीर्थ है। नदोंके तीर्थसे शरीरका मल दूर होता है परंतु भगवान् अरहंतदेवरूपी महानदके तीर्थमें स्नान करनेसे पापरूपी समस्त मल नष्ट हो जाते हैं और भव्यजीवोंको मोक्षकी प्राप्ति हो जाती है। संसारमें अन्य जितने तीर्थ हैं, सब दंभ और ढोंगसे भरे हुए हैं परंतु भगवान अरहंतरूपी महानदका तीर्थ उन सबको नीचा दिखाता है और अपनी उत्तमता प्रगट करता है। यह तीर्थ असाधारण है, सर्वश्रेष्ठ है। तीनों लोकोंमें यात्रा करनेवाले भव्यजीवोंके पापोंको नाश करनेमें यह अरहंत भगवानरूपी महानदका तीर्थ एक अद्वितीय कारण है, इसीलिए यह एक अलौकिक और महाउत्तमतीर्थ है। ऐसा यह भगवान् अरहंतदेवरूपी महानदका तीर्थ मेरे सब पापोंको नाश करो।

कदाचित् कोई यह कहे कि तीर्थका प्रवाह बहता है, इस अरहंतदेवरूपी महानदका प्रवाह नहीं बहता होगा। उसके लिये आचार्य कहते हैं—

**लोकालोकसुतत्त्वप्रत्यवबोधनसमर्थदिव्यज्ञान-।**
**प्रत्यहवहत्प्रवाहं व्रतशीलामलविशालकूलद्वितयम् ॥ २४ ॥**

*अन्वयार्थ*:– (लोकालोकसुतत्त्वप्रत्यवबोधनसमर्थदिव्यज्ञानप्रत्यहवहत्प्रवाहं) लोक और अलोक का जो स्वरूप है–जीवादिक पदार्थोंका जो यथार्थ स्वरूप है उसको पूर्णरूपसे जाननेकी सामर्थ्य रखनेवाला जो केवलज्ञानरूप दिव्यज्ञान है उसका प्रवाह इस भगवान् अरहंतदेवरूपी महानद से प्रतिदिन बहता रहता है और ( व्रतशीलामलविशालकूलद्वितयम् ) पांच महाव्रत और अठारह हजार भेदोंके लिये हुये शील ये दोनों ही उस महानदके निर्मल और विस्तीर्ण किनारे हैं।

यहांपर कदाचित कोई यह कहे कि महानदके किनारे राजहंस रहते हैं, वह गंभीर शब्दसे गर्जता रहता है और बालूसे सुशोभित रहता है ये सब शोभाएं इस अरहंतदेवरूपी महानदमें नहीं होंगी। इसके लिये आचार्य कहते हैं–

**शुक्लध्यानस्तिमितस्थितराजद्राजहंसराजितमसकृत्- ।**
**स्वाध्यायमंद्रघोषं नानागुणसमितिगुप्तिसिकतासुभगम् ॥२५॥**

*अन्वयार्थ*:—इस अरहंतदेवरूपी महानदके किनारे ( शुक्लध्यानस्तिमितस्थितराजद्राजहंसराजितं ) शुक्लध्यान रूपी राजहंस अत्यंत स्थिरताके साथ खड़े हुए बहुत ही अच्छे जान पड़ते हैं, उनसे यह महानद बहुत ही शोभायमान रहता है ( असकृत्स्वाध्यायमन्द्रघोषं ) लाभ, पूजा, कीर्तिकी इच्छाके बिना जो सर्वदा स्वाध्याय होता रहता है, उसकी गंभीर ध्वनि उस महानदकी मनोहर ध्वनि होती रहती है ( नानागुणसमितिगुप्तिसिकतासुभगम् ) अनेक प्रकारके–चौरासीलाख संख्याको धारण करनेवाले उत्तर गुण, पांच समिति तीन गुप्ति ये ही सब उस महानदमें सुन्दर बालू है, उससे वह महानद अपूर्व ही शोभाको धारण करता है। ऐसा वह अरहंतदेवरूपी महानद मेरे सब पापोंको दूर करो।

कदाचित् कोई यह कहे कि अन्य महानदोंके तीर्थमें भ्रमर पड़ते हैं, चारों ओर पुष्पलताऐं होती हैं और उसमें सदा लहरें उठती रहती हैं। यह सब शोभा इस अरहंतदेवरूपी महानद में नही है। इसलिये आचार्य कहते हैं––

**क्षान्त्यावर्तसहस्रं सर्वदयाविकचकुसुमविलसल्लतिकम् ।**
**दुःसहपरीषहाख्यद्रुततररंगत्तरंगभंगुरनिकरम् ॥ २६ ॥**

*अन्वयार्थ*:–– ( क्षान्त्यावर्तसहस्रं ) भगवान् अरहंतदेवरूपी महानदमें उत्तमक्षमाके हजारों भ्रमर सदा पड़ते रहते हैं (सर्वदयाविकचकुसुमविलसल्लतिकं)

समस्त प्राणियोंकी दया ही खिले हुये फूलोंसे सुशोभित रहनेवाली लता वहांपर सदा शोभाको बढ़ाती रहती है तथा (दुःसहपरीषहाख्यद्रुततररंगत्तरंगभंगुरनिकरं) जो बड़ी कठिनतासे सही जा सकें ऐसी क्षुधा, पिपासा आदि बाईस परिषह ही उसमें अतिशीघ्रताके साथ चारों ओर फैलती हुई और क्षणक्षणमें नाश होती हुई लहरें सदा उठती रहती हैं। ऐसा वह अरहंतदेवरूपी महानद मेरे समस्त पापोंको दूर करें।

कदाचित् कोई यह कहे कि महानदमें फेन या झाक नहीं होते, शैवाल या काई नहीं होती, कीचड़ नहीं होती और मगर मच्छ नहीं होते। तभी उस तीर्थकी सेवाकी जाती है परंतु इस महानदरूपी तीर्थमें ये होंगे। इसके उत्तरमें आचार्य कहते हैं——

व्यपगतकषायफेनं रागद्वेषादिदोषशैवलरहितम्।
अत्यस्तमोहकर्दममतिदूरनिरस्तमरणमकरप्रकरम् ॥ २७ ॥

*अन्वयार्थः*—फेन पानीको शुद्ध नहीं होने देता-मलिन कर देता है। जिस प्रकार तीर्थमें फेन नहीं होता उसीप्रकार अरहंतदेवरूपी महानदमें ( व्यपगत-कषायफेनं ) आत्माको कलुषित करनेवाला कषायरूपी फेन सर्वथा नहीं होता। जिसप्रकार तीर्थमें शैवाल–काई नहीं होती क्योंकि काई होनेसे मनुष्य पैर फिसल कर गिर पड़ता है। उसीप्रकार अरहंतदेवरूपी महानदमें ( रागद्वेषादिदोषशैव-लरहितं ) राग द्वेष आदि दोषरूपी शैवाल नहीं होते। जिसप्रकार शैवाल गिरने का कारण है उसीप्रकार रागद्वेष आदि दोष भी व्रतियोंको अपने व्रतसे गिरा देते हैं, इसीलिये वे अरहंतदेवरूपी महानदमें कभी नहीं होते और इसीलिये उनका आत्मारूपी जल अत्यन्त निर्मल और शुद्ध रहता है। जिसप्रकार महानद में कीचड़ नहीं होती–यदि कीचड़ हो तो पानी गंदला हो जाता है। यदि कीचड़ न हो तो पानी स्वच्छ निर्मल रहता है। और उसके भीतरके पदार्थ स्पष्ट दिखाई देते हैं उसीप्रकार भगवान् अरहंतदेवरूपी नदमें ( अत्यस्तमोहकर्दमं ) मोह-रूपी कीचड़ सर्वथा नहीं होती। यह मोह ही आत्माको गंदला बना देता है। मोह न होने से यह आत्मा अत्यन्त निर्मल और शुद्ध हो जाता है फिर उसमें समस्त पदार्थ स्पष्ट दिखाई देते हैं। जिसप्रकार तीर्थमें मगर मच्छ नहीं होते-यदि मगर मच्छ हों तो स्नान करनेवालोंका शरीर नष्ट हो जाय। उसीप्रकार भगवान्

अरहंतदेवरूपी महानदमें ( अतिदूरनिरस्तमरणमकरप्रकरं ) मरणरूपी मगर मच्छोंका समूह सर्वथा नहीं होता। यदि मरण हो तो शरीर भी नष्ट हो जाय परंतु भगवान् अरहंतदेवरूपी महानद मोक्षका साक्षात कारण है। इसीलिये उसमें मरणरूपी मगर मच्छोंका समूह बहुत दूर रहता है। इसप्रकार अत्यन्त निर्मल वह भगवान् अरहंतदेवरूपी महानद मेरे समस्त पापोंको दूर करो।

कदाचित् कोई यह कहे कि तीर्थके किनारे अनेक पक्षी शब्द करते रहते हैं, आते हुये पानीको बंद करनेके लिये और भरे हुये पानीको निकालनेके लिये मार्ग होते हैं। ये सब बातें इस नदमें नहीं होंगी। इसके लिये आचार्य कहते हैं—

ऋषिवृषभस्तुतिमन्द्रोद्रेकितनिर्घोषविविधविहगध्वानम्।
विविधतपोनिधिपुलिनं सास्रवसंवरणनिर्जरानिःस्रवणम् ॥ २८ ॥

*अन्वयार्थः*—( ऋषिवृषभस्तुतिमन्द्रोद्रेकितनिर्घोषविविधविहगध्वानं ) ऋषियोंमें श्रेष्ठ ऐसे गणधरादिक देव जो भगवानकी स्तुति करते हैं उनके जो अत्यन्त गंभीर और मनोज्ञ शब्द होते हैं उन शब्दोंके द्वारा होनेवाला जो शास्त्रोंका पाठ है वही पाठ उस अरहंतदेवरूपी महानदमें अनेक प्रकारके पक्षियोंके शब्द समझने चाहिये। जिसप्रकार तीर्थमें ऊंचे किनारे होते हैं—जहांपर बहनेवाले लोग तिरकर पहुंच जाते हैं उसीप्रकार उस अरहंतदेवरूपी महानदमें (विविधतपोनिधिपुलिनं ) अनेक प्रकारके तपश्चरणको करनेवाले महामुनिराज ही ऊंचे किनारे हैं। जो प्राणी इस संसाररूपी महानदीमें बहते जा रहे हैं उनको पकड़ कर पार लगानेवाले वे मुनिराज ही हैं, इसलिये वे ही मुनिराज उस महानदके ऊंचे किनारे हैं ! जिसप्रकार तीर्थमें पानी अधिक होनेपर आता हुआ पानी रोक दिया जाता है और उसमें भरा हुआ पानी निकाल दिया जाता है। आते हुये पानीको रोकने और भरे हुए पानीको निकालनेका सुभीता रहता है उसीप्रकार इस अरहंतदेवरूपी महानदमें ( सास्रवसंवरणनिर्जरानिःस्रवणं ) कर्मोंके आनेके मार्ग सब बंद हो जाते हैं तथा जो पहलेके कर्म होते हैं उनकी सदा निर्जरा होती रहती है। इसप्रकार वह महानद संवर और निर्जरा दोनोंसे सुशोभित रहता है। ऐसा वह अरहंतदेवरूपी महानद मेरे समस्त पापोंको दूर करो।

गणधरचक्रधरेन्द्रप्रभृतिमहाभव्यपुण्डरीकैः पुरुषैः।
बहुभिः स्नातं भक्त्या कलिकलुषमलापकर्षणार्थममेयम् ॥२९॥

*अन्वयार्थः*— यह श्री अरहंतदेवरूपी महानद ( अमेयं ) अत्यन्तविशाल है, ( कलिकलुषमलापकर्षणार्थं ) इस कालमें होनेवाले पापरूपी मलोंको दूर करनेके लिये ( बहुभिः अनेक गणधरचक्रधरेन्द्रप्रभृतिमहाभव्यपुंडरीकैः पुरुषैः भक्त्या स्नातं ) गणधर, चक्रवर्ती और इन्द्र आदि प्रधान प्रधान महाभव्य पुरुषोंको बड़ी भक्तिके साथ स्नान करने योग्य है अर्थात् ये सब महाभव्यपुरुष इस महानदमें सदा स्नान किया करते हैं और कर्मरूपी मलोंको दूर कर अपने आत्माको अत्यन्त निर्मल बनाया करते हैं।

अवतीर्णवतः स्नातुं ममापि दुस्तरसमस्तदुरितं दूरम् ।
व्यवहरतु परमपावनमनन्यजय्यस्वभावभावगंभीरम् ॥ ३० ॥

*अन्वयार्थः*—( परमपावनं ) श्री अरहंतदेवरूपी महानद तीर्थ सबसे श्रेष्ठ है-परम पवित्र है, ( अनन्यजय्यस्वभावभावगंभीर ) परवादी जिनका कभी खंडन नहीं कर सकते ऐसे जीवादिक पदार्थोंसे अत्यन्त गंभीर है [ जीवादिक पदार्थोंका यथार्थ स्वरूप और उनके अनन्तगुणोंका वर्णन जैसा भगवान् अरहंत देवके शासनमें है वैसा और किसी मतमें नहीं है ] ऐसे इस अरहंत-देवरूपी महानदमें ( स्नातुं ) स्नान करनेके लिये—कर्मरूपी मलको धो डालने के लिये मैं भी ( अवतीर्णवतः ) उतर पड़ा हूं, इसलिये हे भगवन् ! ( ममापि दुस्तरसमस्तदुरितं दूरं व्यवहरतु ) मेरे अनन्त समस्त पापोंको-समस्त कर्मों को बहुत शीघ्र दूर कर दीजिये ।

### जिनेन्द्रके रूपका वर्णन—

पृथ्वीछन्दः—

अताम्रनयनोत्पल सकलकोपवन्हेर्जयात् ।
कटाक्षशरमोक्षहीनमविकारतोद्रेकतः ॥
विषादमदहानितः प्रहसितायमानं सदा ।
मुखं कथयतीव ते हृदयशुद्धिमात्यंतिकीम् ॥ ३१ ॥

*अन्वयार्थः*— हे प्रभो ! ( सकलकोपवन्हेः जयात् ) संपूर्ण क्रोधरूपी वह्निको—अग्निको जीत लेनेसे ( अताम्रनयनोत्पलं ) आपके ये नेत्र कमल थोड़े लाल हैं ( अविकारतोद्रेकतः ) वीतरागताके परमप्रकर्षको प्राप्त हो जाने के कारण ( कटाक्षशरमोक्षहीनं ) कटाक्षरूपी बाणोंके छोड़नेसे रहित हैं (विषा-

